कैसे? और जब प्यास मिट गयी जब गंगाजी आयेंगी क्यों नहीं?" यह कहकर फिर एक बार ठहाका मारकर हँस पड़े।

लेकिन आश्चर्य की बात यह हुई कि किरणमयी इस हँसी में सम्मिलित न हो सकी। वह विस्मित नेत्रों से सुरबाला के मुँह की ओर देखती हुई स्थिर हो रही। उसके बाद अकस्मात विपुल आवेग से उसको छाती में खींचकर चुपके से बोली, "झूठ नहीं है बहिन, कहीं भी, इसमें तनिक भी झूठ नहीं है। गंगाजी तो आयी थीं। तुमने जो समझा है, जो पढ़ा है, सब सत्य है। सत्य को तो सभी पहचान नहीं सकते बहिन, इसलिए परिहास करते हैं।" यह कहते-कहते उसकी दोनों आँखें आँसुओं से भर गयी।

सरोजिनी और उपेन्द्र दोनों ही आश्चर्य से उसके मुँह की ओर ताकते रहे। पर किरणमयी ने उस ओर एक बार भी न देखा। उसको उसी तरह छाती में दबाये आँखें पोंछकर धीरे-धीरे बोली, "बहिन, जो लोग अनेक धर्म-ग्रन्थ पढ़ चुके हैं, वे जानते हैं, आज तुमने जिस तरह सिद्ध कर दिया, इससे अधिक विचार किसी धर्म-ग्रन्थ में कोई पण्डित किसी दिन कर नहीं सके हैं – उन सभी लोगों को इसी प्रकार अपने मन की बातें कहनी पड़ी हैं। यह बात जो जानता है, उसमें सामर्थ्य नहीं है कि आज तुम्हारे मुँह की इन थोड़ी-सी बातों को सुनकर हँसे। यह कहकर उसको छोड़कर सरोजिनी की ओर देखकर बोली, "क्यों बहिन, तुम क्या मेरा विचार-व्यवहार देखकर आश्चर्य में पड़ गयी हो! पड़ने की बात ही है।" कहकर वह मुस्करा उठी।

लेकिन सबसे अधिक आश्चर्यचकित हो गया था उपेन्द्र। वस्तुतः किरणमयी के इस अद्‌भुत भाव-परिवर्तन का कारण वह बिल्कुल ही समझ न सका था। जिसने, अभी कुछ ही क्षण पहले स्पष्ट रूप से कहा था – बुद्धि के अतिरिक्त किसी दूसरे तुलादण्ड की वह परवाह नहीं करती और जो वस्तु इसके बाहर है उन्हें अन्दर प्रवेश कराने की कुछ भी आवश्यकता अनुभव नहीं करती, वह इस अत्यन्त सरलता और लड़कपन से किस तरह विचलित हो गयी! उसको छाती में खींचकर जो बातें इसने अभी कही हैं, यह तो मन रखने की बात नहीं है। इसके अतिरिक्त किरणमयी अवश्य ही जानती है कि उसने जो कुछ कहा है, उसका यथार्थ तात्पर्य हृदयंगम करना सुरबाला के सामर्थ में नहीं है। फिर उसकी आँखों में अकस्मात आँसू उमड़ आना सबसे आश्चर्यजनक है। वे कैसे आ गये? इसके अतिरिक्त एक बात और थी, उपेन्द्र निःसन्देह जानता था कि इस प्रकार तीक्ष्ण बुद्धि के स्त्री-पुरुष किसी भी अवस्था में आवेग प्रकट करना पसन्द नहीं करते। किसी तरह प्रकट हो जाने पर उनकी लज्जा की सीमा नहीं रहती। लेकिन, तनिक-सी लज्जा भी उसने अपने व्यवहार से अनुभव की हो, यह लक्षण तो सम्पूर्ण अपरिचिता सरोजिनी को भी दिखायी नहीं पड़ा।

संध्या हो गयी। किरणमयी सबसे विदा होकर धीरे-धीरे गाड़ी पर जा बैठी।

दिवाकर घर में नहीं था, संध्या को घूमने के लिए बाहर चला गया था। इसलिए इधर-उधर देखकर उपेन्द्र को अकेले ही अन्दर जा बैठना पड़ा। लेकिन किरणमयी ने फिर मानो उसको देखा ही नहीं। गाड़ी के एक कोने में माथा रखकर वह मौन हो रही।

कुछ समय बीत गया। इस तरह चुपचाप बैठे रहना भी अरुचिकर था। इसके अतिरिक्त उपेन्द्र अवश्य ही समझ रहे थे कि किरणमयी कुछ सोच रही है। लेकिन क्या सोच रही है, इसी की परीक्षा करने के लिए उन्होंने कहा, "देख आयी न। इसी बुद्धिमती को लेकर मुझे गृहस्थी चलानी पड़ती है। लेकिन यों ही तो उससे पार पाने का उपाय नहीं है, उस पर आप आज परिहास करके जो प्रमाण-पत्र दे आयी उससे तो अब उसके पास तक पहुँचा ही न जायेगा।"

किरणमयी ने इसका कुछ भी उत्तर नहीं दिया। थोड़ी देर तक प्रतीक्षा करके उपेन्द्र ने हँसकर कहा, "किन्तु यहाँ ही इसका अन्त नहीं है भाभी। ऐसी महामूर्ख है कि जन्म से लेकर आज तक कभी झूठी बात बोल ही नहीं सकती।"

किरणमयी पूर्ववत् मौन ही रही।

उपेन्द्र ने कहा, "क्यों नहीं बोल सकती, जानती हो? पहले तो तैंतीस करोड़ देवी-देवता उसको चारों ओर से घेरकर पहरा दे रहे हैं, इसके अतिरिक्त, जो घटना हुई नहीं है, उसको अपनी बुद्धि-व्यय से कुछ अनुमान करने की शक्ति भी उसमें नहीं है।"

किरणमयी ने रुँधे स्वर से कहा, "अच्छा ही तो है।"

उपेन्द्र ने कहा, "यही अच्छी बात है, मैं ऐसा नहीं समझता। गृहस्थी को चलाने के लिए एकाध झूठ का आश्रय लेना ही पड़ता है। जिससे किसी को कोई हानि नहीं है बल्कि किसी अशान्ति या उपद्रव से मुक्ति मिलती है, वैसी झूठी बात में दोष ही क्या है। मैं कहता हूँ, वह अच्छा ही है।

"अच्छा तो है, पर यह बात आप सिखा नहीं सकते?"

"सीखेगी किस तरह भाभी? एक अत्यन्त छोटी-सी झूठी बात के लिए युधिष्ठिर की दुर्गति हुई थी यह तो महाभारत में ही लिखा हुआ है। देवी-देवता लोग जिस तरह मुँह बाये उसकी ओर देखते हुए बैठे हुए हैं, उस दशा में जान-बूझकर झूठी बात बोलने से फिर क्या उसकी रक्षा होगी। वे लोग उसे घसीटकर नरक में डुबो देंगे।" फिर थोड़ा-सा रुककर बोले, "भाभी, देवी-देवताओं का स्वरूप वह आँखें बन्द करके इतना स्पष्ट देख पाती है कि वह एक आश्चर्यजनक बात है। कोई ढाल-तलवार लेकर कोई शंख-चक्र-गदा-पद्म लेकर, कोई बाँसुरी हाथ में लेकर प्रत्यक्ष रूप से उसके आगे आ खड़े होते हैं। यह सुनकर तो मेरे रोंगटे खड़े हो जाते हैं। और किसी के मुँह से मैं ऐसा सुनता तो मैं झूठी मनगढ़न्त कहानी कहकर हँसकर उड़ा देता। लेकिन उसके सम्बन्ध में यह शिकायत तो मुँह से निकालने का उपाय ही नहीं है। यह कहकर श्रद्धा, प्रेम और गर्व से पुलकित होकर उपेन्द्र ने स्नेहपूर्ण कौतुक के स्वर से कहा, "इसीलिए यही सब देख-सुनकर उसे मनुष्य न कहकर जानवर कह देने से भी काम चल सकता है, क्यों भाभी? बलिहारी है उसकी बुद्धि की। जिन्होंने बचपन में इसका नाम पशुराज रखा था – क्या हुआ, भाभीजी?"

गाड़ी के मोड़ पर घूमते ही मार्ग में उज्जवल गैस का प्रकाश एकाएक किरणमयी के मुख पर आ पड़ने से उपेन्द्र ने चौंककर देखा उसका समूचा मुख आँसू से भीगता जा रहा

है।

उपेन्द्र लज्जा से स्तब्ध होकर मुँह झुकाये बैठे रह। अनजाने में जहाँ वह आनन्द के माधुर्य से निमग्न होकर स्नेह से, सम्भ्रम से परिहास पर परिहास करता जा रहा था, वहीं ठीक उसी के मुँह के सामने बैठकर वह किस बात की वेदना से रोती हुई वक्ष विदीर्ण कर रही थी, यह बात अब तक उन्हें ज्ञात न हो सकी।

पाथुरियाघाट के मकान पर दोनों जब पहुँचे तब रात एक पहर बीत चुकी थी। प्रायः पूरे रास्ते में किरणमयी चुप ही रही लेकिन अन्दर कदम रखकर तुरन्त ही अनुतप्त स्वर में बोल उठी, "हाय मेरा फूटा भाग्य! केवल साथ लेकर घूम ही तो रही हूँ। लेकिन एक बूँद पानी पीने को भी तुमको नहीं मिला बबुआ, वह इस अभागिनी की दृष्टि में पड़ी नहीं। हाथ-मुँह धोओगे? अच्छा, रहने दो। मेरे साथ रसोईघर में चलो, दो पूड़ियाँ पका देने में दस मिनट से अधिक समय न लगेगा। तू चूल्हे में ईंधन जलाकर घर जाना दाई! जा तो झटपट जा! तू रानी माँ है।"

नौकरानी दरवाज़ा खोलने आयी थी और इधर से घर जाने की इच्छा थी। लेकिन आदेश पालन करने के लिए ऊपर जाना पड़ा। मुख्य द्वार बन्द करके वह द्रुतपद से चली गयी।

लेकिन पूड़ी पकाने के इस प्रस्ताव से उपेन्द्र अत्यन्त घबरा उठे। उन्होंने तीव्र प्रतिवाद करके कहा, "यह किसी प्रकार नहीं हो सकता, भाभी! आज आप बहुत ही थक गयी हैं। मैं लौट जाने पर ही खाऊँगा। अपने लिए आपको व्यर्थ कष्ट उठाने न दूँगा।"

"नहीं क्यों?"

उपेन्द्र ने कहा – "नहीं, यह हो ही नहीं सकता – किसी सूरत से भी।

मुस्कराते हुए किरणमयी बोली, "तुम यश के बड़े भूखे हो देवर जी! इतना यश लेकर कहाँ रक्खोगे?"

अचानक इस तरह का मन्तव्य सुनकर विस्मित हो गये उपेन्द्र।

किरणमयी बोली, "हाँ, यही तो है देवर जी! तुम चाहते हो कि तुम्हारा परोपकार इतना निर्लिप्त, इतना निःस्वार्थपरक हो कि स्वर्ग-मर्त्य कहीं भी उसकी जोड़ का न मिले। हम लोगों के लिये तुमने जितना किया है, पाँव भी धो-धोकर पियूँ तो भी तुम्हारा आपत्ति करना नहीं जँचेगा। लेकिन चार पूरी उतारने की बात पर सिर हिला रहे हो? तुम हम लोगों को क्या समझते हो भला? हम इन्सान नहीं हैं? या हमारे शरीर में इन्सान का रक्त नहीं है?

अत्यन्त लज्जित व कुंठित होकर उपेन्द्र बोले, "ऐसी कोई बात सोच कर मैंने मना नहीं किया था भाभी। मैं तो – "

– "तो क्या देवर जी? शायद घर पहुँचने की जल्दी में होश नहीं रहा?"

बच गये उपेन्द्र। परिहास के पुनः सहज सरल हो जाने से खुशी-खुशी बोले, हाँ, यह बराई तो है मुझमें भाभी, इसे मैं अस्वीकार नहीं करता। लेकिन इस समय इसलिए मना नहीं किया था। मैंने वास्तव में यही सोचा था कि आज आप बहुत थक गयी हैं।

"थक गयी हूँ? भले ही थकी हूँ।" यह कहकर किरणमयी फिर ज़रा हँस पड़ी। उसके

बाद एकाएक गम्भीर होकर बोली, “हाय रे! आज यदि मेरे सतीश बबुआ रहते, अपनी बात अपने मुँह से कहनी न पड़ती। वह सहस्र मुख से वक्तृता आरम्भ कर देते। नहीं बबुआजी, उन सब श्रान्ति-क्लान्ति का शोक करने की मेरी अवस्था ही नहीं है, इसके अतिरिक्त बंगाली के घर की किसी भी स्त्री के लिए यह बदनामी सम्भवतः लागू नहीं होती। आत्मीय हो, या अनात्मीय हो, पुरुष का खाना नहीं हुआ है सुनने से बंगाली की लड़की मरने की दशा में रहने पर भी एक बार उठ खड़ी होती है।”

— “जानता हूँ, अच्छी तरह जानता हूँ भाभी। मान लेता हूँ कि गलती हो गयी — अब और नहीं। भूख भी लगी है, चलिये क्या दे रही हैं खाने को।”

— “आओ, कहकर किरणमयी चल दी। सास के कमरे के सामने आकर झाँक कर देखा गहरी नींद सो रही थीं वह।”

रसाईघर में जाकर, जैसे सतीश को पीढ़ा बिछाकर बैठाती थी, उसी तरह उसने उपेन्द्र को बैठा दिया।

दासी चूल्हा जलाकर दूसरी तैयारियाँ करने के लिए बाहर चली गयी तो किरणमयी ने अपने इस नवीन अतिथि की ओर देखकर कहा, “अच्छा बबुआजी, मुझे कष्ट होगा इसलिए बिना खाये ही चले जाने का जो प्रस्ताव किया था, वही यदि और कहीं किसी के सामने करते तो आज तुमको क्या सज़ा भुगतनी पड़ती, जानते हो?”

उपेन्द्र बोले, “जानता हूँ। लेकिन यहाँ तो वह सज़ा भोग करने का भय नहीं है भाभी!”

दासी मैदे की थाली रखकर चली गयी। किरणमयी ने थाली आगे खींचकर सिर झुकाये मधुर स्वर से कहा, “कहना कठिन है बबुआजी, भाग्य में लिखा रहने से किससे क्या बात हो जाती है, कहाँ और कौन-सा भोग भोगना पड़ा है, पहले से उसका कोई लेखा-जोखा नहीं मिलता। भाग्य की लिखावट क्या टाली जा सकती है? नहीं बबुआजी, वह आप ही आकर गरदन पर सवार हो जाती है।”

उपेन्द्र यह गूढ़ रहस्य ठीक-ठीक समझ न सके। बोले, “यह तो ठीक ही है।” किरणमयी ने भी उस समय कोई बात नहीं कही। एक बार केवल उपेन्द्र के मुँह की ओर ही देखकर आँखें झुकाकर मैदा गूँधने लगी। लगा, मानो वह चुपके-चुपके हँस रही है।

कुछ देर तक चुपचाप काम करते-करते एकाएक आँखें ऊपर उठाये बिना ही उसने कहा, “अच्छा, आज इतना आडम्बर रचकर बहू को दिखाने के लिए ले जाने का क्या मतलब था, बाताओ तो?”

उपेन्द्र ने आश्चर्य में पड़कर कहा, “आडम्बर, दिखावा तो मैंने कुछ भी नहीं किया भाभी।”

किरणमयी बोली, “तो सम्भवतः कहने में मुझसे गलती हुई। कहती हूँ, इस प्रकार छल-चातुरी करने की क्या आवश्यकता थी?”

उपेन्द्र ने कहा, “छल-चातुरी मैंने क्या की?”

किरणमयी ने कहा, “वही जैसे कि मूरख-ऊरख, तरह-तरह की बातों का जाल रचकर।

किन्तु झूठी बातों की काट-छांट करने से अब क्या होगा बबुआजी? उस बहू को यदि मूर्ख ही समझते हो, तो इस भाभी का भी तो कुछ परिचय पा गये हो? इतनी सरलता से भुलावे में डाल सकोगे ऐसा सोचते हो?"

"नहीं, यह तो मैंने नही कहा।"

किरणमयी ने मुँह ऊपर उठाकर देखा। क्योंकि जिस तरह छोटा-सा उत्तर उपेन्द्र देना चाहते थे, उस तरह वह दे नहीं सके। इच्छा न रहने पर भी उनका कण्ठ-स्वर गम्भीर हो गया, लेकिन किरणमयी ने इसे लक्ष्य किया या नहीं, यह पता नहीं लगने दिया और उसी तरह परिहास के स्वर में कहा, "तो?"

उपेन्द्र अपने कण्ठ-स्वर की गम्भीरता अनुभव करके लज्जित-से हो उठे थे, इस बीच उन्होंने भी अपने को सम्भाल लिया। हँसकर बोले, "भाभी, आपको धोखा देना क्या सहज है? लेकिन छल-चातुरी न करने से तो आप जाती नहीं। मैं कितनी बड़ी मूर्ख को लेकर गृहस्थी चलाता हूँ यह तो आपको बिना देखे पता न चलता।"

किरणमयी ने कहा, "वह देखने से मेरा लाभ?"

उपेन्द्र बोले, "लाभ आपका नहीं है। लाभ है मेरा। सभी अपना दुःख जताकर दुःख कम कर देना चाहते हैं। मनुष्य का स्वभाव यही है। इसीलिए छल-चातुरी करके यदि दुःख भी मैंने दिया हो तो वह आपकी कृपा प्राप्त करने के लिए। और किसी कारण नहीं।"

किरणमयी कुछ देर तक मौन रही। उसके बाद उसने बातें कहीं, किन्तु मुँह ऊपर उठाकर देखा नहीं। कहा, "अब तो मैं पार नहीं पा सकती बबुआजी, यह अभिनय अब बन्द कर दो न। अपनी मूर्ख बहू को मूर्ख समझकर यदि कुछ कम प्यार करते तो सम्भवतः और कुछ देर तक ये बातें सुनी जा सकती थीं। सम्भवतः कुछ कृपा भी तुम पा जाते। लेकिन सतीश बबुआ के मुँह से मैं सब कुछ सुन चुकी हूँ। यह तो अच्छी बात है, उसको खूब प्यार करो, लेकिन इसीलिए क्या इस तरह ढोल पीटकर घूमना ठीक है। तनिक भी रुकावट हिचक नहीं होती?"

यह बात सुनकर उपेन्द्र, क्या कहें, क्या सोचें, इसका निश्चय ही न कर सके। यह कैसा बोलने का ढंग है। यह कैसा कण्ठ-स्वर है! परिहास तो यह किसी प्रकार भी नहीं है, किन्तु यह है क्या? व्यंग्य है? ईर्ष्या है? विद्वेष है? यह किस बात का आभास है, जिसे यह विधवा रमणी इस रात्रि में, इस निर्जन कमरे में आज उसके सामने व्यक्त करने का प्रयास कर रही है!

फिर किसी के भी मुँह से कोई बात नहीं निकली। कुछ काल दोनों ही मौन होकर मुँह झुकाये बैठे रहे।

दासी ने दरवाज़े के बाहर से एक बार खाँस दिया। उसके बाद तनिक मुँह बढ़ाकर बोली, "अब तो अधिक देर मैं रुक नहीं सकती बहूजी। सदर दरवाज़ा ज़रा बन्द न कर देने से मैं आ भी तो नहीं सकती।"

किरणमयी ने मुँह ऊपर उठाकर कहा, "जायेगी! तो तुम ज़रा बैठो बबुआ, मैं सदर

दरवाज़ा बन्द करके जा रही हूँ।”

यह कहकर उसके चले जाने पर तुरन्त ही इस कमरे में अकेले बैठे हुए उपेन्द्र का हृदय एक ऐसी घृणा से भर उठे जिसका अपने जीवन में पहले कभी उन्होंने अनुभव नहीं किया था। उनका उन्मुक्त चरित्र बहुत दिनों से स्फटिक स्वच्छ प्रवाह की भाँति बहता रहा है। कहीं भी कोई रुकावट नहीं पड़ी है। कहीं भी किसी दिन बिन्दुमात्र कलंक की छाया आकर भी अपनी परछाई उन पर फेंक नहीं पायी है। लेकिन आज इस निर्जन कमरे में वही अत्यन्त निर्मलता मानो मलिन हो उठी।

## सत्ताईस

दासी को बिदा करके किरणमयी अपने स्थान पर वापस आकर जब बैठ गयी, तब उपेन्द्र गरदन उठाकर एक बार देख भी न सके। किरणमयी की दृष्टि से यह भाव छिपा नहीं रहा, लेकिन वह भी कोई बात न कहकर चुपचाप अपना काम करने लगी।

दस मिनट तक जब इसी तरह समय बीत गया, तब किरणमयी ने धीरे-धीरे कहा, “अच्छा, बबुआ, यदि कोई हमें इस प्रकार चुपचाप बैठे देख ले तो क्या सोचेगा, बताओ तो?” यह कहकर वह हँस पड़ी।

उपेन्द्र ने इस हँसी को नेत्रों से न देखने पर भी हृदय में अनुभव किया। कहा, “सम्भवतः अच्छा न सोचेंगे!”

– “तो फिर?”

– “क्या करूँ भाभी, करने को कोई बात ही नहीं मिल रही।”

– “नहीं मिल रही? अच्छा मैं ढूँढ देती हूँ। लेकिन पहले एक बात बता दूँ, वह यह कि खाना बना-खिलाकर भेजने में आधे घण्टे से अधिक समय नहीं लगेगा। उतनी देर तुम प्रसन्न वदन बातें करो, इस तरह मन भारी करके मत बैठे रहो।”

ज़बर्दस्ती ओठों पर हँसी लाकर उपेन्द्र ने कहा, “ठीक है, कहिये।”

पुनः मुस्कुरा दी किरणमयी। बोली, “चलो भाभी का मान रखकर हँसे तो। देवर जी, जब से तुम्हें देखा है, प्रायः एक बात मन में आती है, लेकिन सुनकर फिर से उल्टा समझकर गुस्से से मुँह तो नहीं फुला लोगे?”

“नहीं, क्रोध किसलिए?”

“क्या जानते हो बबुआजी, अच्छे-अच्छे काव्यों में कहा जाता है, वे हमारे देश के हों, या विदेश के ही हों, प्रथम दर्शन से ही एक प्रगाढ़ प्रेम उत्पन्न होना – अच्छा, इसे क्या सम्भव मानते हो?”

उपेन्द्र का मुख एकाएक लज्जा से लाल हो उठा। उसने कहा, “अच्छा-बुरा किसी काव्य के सम्बन्ध में मेरा विशेष कोई ज्ञान नहीं है भाभीजी, यह बात मैं नहीं जानता!”

किरणमयी बोली, “यह कैसी बात कहते हो बबुआ? इतना लिख-पढ़ चुके हो, इतनी

परीक्षाएँ पास करके कितने ही रुपयों की मिठाइयाँ वसूल कर चुके हो और काव्य के सम्बन्ध में तुम कुछ भी नहीं जानते? शकुन्तला, रोमियो-जूलियट, इन दोनों को भी क्या तुमने नहीं पढ़ा है?"

उपेन्द्र ने कहा, "लेकिन पढ़कर पास करने में तो सम्भव-असम्भव निश्चय नहीं करना पड़ा है। पुस्तक में जो लिखा है कण्ठस्थ करके परीक्षा में लिख आया था। आपकी तरह किसी परीक्षक ने कभी प्रश्न नहीं किया – यह होता है या नहीं। मुझे क्षमा करना पड़ेगा भाभी, ये सब आलोचनाएँ आपके साथ मैं न कर सकूँगा।"

किरणमयी ने उदास होकर एक लम्बी साँस लेकर कहा, "इसीलिए पूछा था, मुझ पर क्रोध न करोगे?"

"लेकिन क्रोध तो मैंने किया नहीं।"

"न करने से ही अच्छा है!" कहकर किरणमयी ने गरम कड़ाही में घी डाल दिया।

तीन-चार पूड़ियाँ तलकर किरणमयी एकाएक बोली, "जिस बात को मैंने जान लेना चाहा था, उसकी आलोचना ही तुमने करने नहीं दी। मेरा भाग्य ही ऐसा है! लेकिन एक और बात मैं पूछती हूँ बबुआजी, प्रेम को लोग अन्धा क्यों कहते हैं?"

उपेन्द्र ने कहा, "सम्भवतः आँखें रहने से जिस मार्ग से मनुष्य नहीं जाता – इससे उस मार्ग में भी वह उसको ले जाता है।"

किरणमयी ने उत्सुक होकर पूछा, "ले जाता है क्या? क्या यह बात सत्य है कि प्रेम अन्धा होता है?"

"सच तो अवश्य है। बहुतों की बहुत-सी अभिज्ञता से ही तो यह कहावत प्रचलित है।"

किरणमयी ने कहा, "अच्छी बात है। यदि यही होता है, तो अन्धा जब गर्त में जाता है, लोग दौड़ते हुए आकर उसे उठा देते है। उसके लिए दुःख मानते हैं, जिसमें जैसी शक्ति रहती है उसके अनुसार सहायता करने की चेष्टा करता है, लेकिन प्रेम के कारण अन्धा बनकर कोई जब गर्त में गिर पड़ता है, कोई भी तो उसे उठा देने के लिए दौड़कर नहीं आता। बल्कि, और हाथ-पैर तोड़कर उसी गर्त में मिट्टी डाल दी जाती है। जिस सत्य का मनुष्य स्वयं ही प्रचार करता है, आवश्यकता पड़ने पर उस सत्य की कोई मर्यादा ही नहीं मानता। मेरी बात तुम समझ रहे हो न बबुआ?"

उपेन्द्र ने गरदन हिलाकर कहा, "समझ रहा हूँ।"

किरणमयी ने कहा, "समझ सकते हो इसीलिए तो तुमसे पूछ रही हूँ, लेकिन इसी दशा में देखो, दूसरों के मामलों में बहुत कुछ जानते हुए भी लोग बरबस भूल जाना चाहते है। अन्धे को आँख वाले की संज्ञा देकर अपने को वीर समझने लगते हैं। दूसरे के विषय में विचार करते समय यह बत उसे स्मरण रहती नहीं कि आँख खो देने पर गर्त में गिर जाने की उसकी सम्भावना उस मनुष्य की अपेक्षा कुछ भी कम नहीं होती।"

उपेन्द्र ने तनिक अप्रसन्न तथा आश्चर्य के साथ कहा, "यह नहीं भी हो सकता है, लेकिन मैं समझ नहीं सकता भाभी, ये सब आलोचनाएँ क्यों कर रही हैं? सच हो, झूठ हो, आपके

जीवन के साथ इस मीमांसा का कोई सम्बन्ध नहीं है।"

किरणमयी उपेन्द्र की अप्रसन्नता देखकर भी हँस पड़ी। बोली, "अन्धा आलोचना करके गर्त में नहीं गिरता बबुआ, गिरकर आलोचना करता है। मैं गिर नही पड़ी हूँ, या गिर पड़ने के लिए उस ओर बढ़ती नहीं जा रही हूँ यही बात तुम किस तरह जान गये?"

उपेन्द्र ने कहा, "लेकिन आप तो अन्धी नहीं हैं। मैंने तो आपकी बड़ी-बड़ी दोनों आँखें देख ली हैं भाभी!"

किरणमयी बोली, "वही तो कठिनाई है बबुआजी, दो प्रकार के अन्धे होते हैं, जो लोग आँखें बन्द करके चलते हैं, उनके सम्बन्ध में तो सोचना नहीं पड़ता – वे पहचाने जाते हैं। लेकिन जो लोग दोनों आँखों से देखते हुए चलते हैं, फिर भी देख नहीं पाते, उन लोगों को ही लेकर सब गड़बड़ियाँ हैं। वे स्वयं भी धोखा खाते हैं, दूसरों को भी धोखा देने से बाज नहीं आते।"

उपेन्द्र कुण्ठित होकर बैठे रहे। उनसे उत्तर न पाकर किरणमयी ने एकाएक उत्सुक होकर मानो प्रश्न किया, "अच्छा, तुमने जो यह बात कही बबुआ, कि मेरी बड़ी-बड़ी दो आँखें तुमने देखी हैं, तो वह किस समय देखीं। क्या यह मैं पूछ सकती हूँ?"

उपेन्द्र बोले, "वह तो आपके पति की मृत्यु के बाद ही उस दिन आपको जिसने देखा है, वह किसी दिन आपके विषय में भूल न करेगा। क्यों आप अपने को अन्धी कहकर डर रही हैं, यह बात आप ही जानती हैं, लेकिन मैं जानता हूँ, यह बात सच नहीं है। उस दिन आपकी दोनों आँखों में मैंने जो ज्योति देख ली थी, उससे मैं निश्चित रूप से जानता हूँ। कितना भी अन्धकार आपके चारों ओर घना होकर क्यों न आ जाये, वह आपको भुलावे में न डाल सकेगा। आप ठीक मार्ग देखकर चिर जीवन चली जा सकेंगी।"

किरणमयी ने कुछ देर तक चुप रहकर कहा, "इतनी देर में सम्भवतः मैं यह बात समझ गयी हूँ बबुआ, उस दिन जिस तरह चेतना खोकर मैं उनके पैरों के नीचे पड़ी थी उसे देखकर सम्भवतः तुम्हारे मन में यह धारणा उत्पन्न हुई।"

उपेन्द्र ने सिर हिलाकर कहा, "यह बात भी हो सकती है, लेकिन वह देखना क्या भूल हो सकती है भाभी?"

सुनकर किरणमयी हँस पड़ी। उसके बाद संकोच-रहित सहज कण्ठ से बोली, "भूल की तरह ही ज्ञात हो रहा है। मैं तो अपने पति को प्यार नहीं करती थी।"

उपेन्द्र आश्चर्यचकित होकर निहारते रहे। किरणमयी कहने लगी, "सचमुच ही उनको मैंने किसी दिन प्यार नहीं किया। और केवल मैंने ही नहीं, उन्होंने भी मुझे प्यार नहीं किया। तो क्या उस दिन की वह मेरी छलना थी? वह बात भी नहीं है, यह भी सत्य है। सचमुच ही उस दिन मैं अपना होश खो चुकी थी।" यह कहकर उपेन्द्र का स्तम्भित मुँह देखकर वह ज़रा ठिठक गयी। लेकिन दूसरे ही क्षण उसे बलपूर्वक दूर करके बोली, "नहीं, डरने से मेरा काम न चलेगा। तुमको सभी बातें आज बता देनी पड़ेंगी।"

उपेन्द्र ने कष्ट से मुँह ऊपर उठाकर कहा, "चलेगा क्यों नहीं। मैं सुनना नहीं चाहता,

तो भी मुझे क्यों सुननी ही पड़ेगी?”

किरणमयी ने कहा, “इसका कारण यह है कि तुम हो मेरे गुरु। तुम्हारे सामने सब स्वीकार न करने से मैं किसी प्राकर शान्ति न पाऊँगी।”

उपेन्द्र स्थिर होकर निहारते रहे। किरणमयी दृढ़ किन्तु मृदु स्वर से बोली, “मेरे अन्दर जो गम्भीर अन्तर्दृष्टि तुमने देखी थी बबुआ, वह आँखों की भूल नहीं थी, सच्ची थी, लेकिन बहुत ही कम, क्षणकाल के लिए थी। पति को मैंने किसी दिन प्यार नहीं किया, लेकिन तन-मन से प्यार करने की चेष्टा मैंने आरम्भ की थी। लेकिन वे बचे नहीं, मेरी भी वह चेष्टा स्थायी नहीं हुई। पुस्तकों में ये सब बातें पढ़कर कभी मैं सोचती थी, ये झूठी बातें हैं, कभी सोचती थी, कवि की कल्पना है, कभी मन में यही विचार करती थी सम्भवतः मुझ में प्यार करने की शक्ति ही नहीं है। इसलिए ऐसा होता है। यह शक्ति मुझमें है या नहीं, आज भी मैं नहीं जानती बबुआ, किन्तु प्यार करने की इच्छा मेरी कितनी अधिक है इस बात का पहले मुझे पता लगा तुमको देखकर। इसीलिए तुम ही गुरु हो।” कुछ देर मौन रहकर मानो आप ही आप उसने कहा, “दो दिनों के बाद तुम लोग चले जाओगे। फिर जब भेंट होगी, तब अपनी बातें कहने योग्य मन की अवस्था सम्भवतः न रहेगी। हो सकता है कि यही कह देने के लिए तब मैं लज्जा से मर जाऊँगी। नहीं बबुआजी, यह होगा नहीं, आज ही तुमको अपनी सभी बातें सुनाकर मैं निश्चिन्त हो जाऊँगी!”

उपेन्द्र ने कातर होकर कहा, “भाभी, आज विभिन्न कारणों से आपका मन अत्यन्त उत्तेजित हो गया है, मैं देख रहा हूँ। इस अवस्था में क्या कहना उचित है, क्या उचित नहीं है, यह समझ न सकने से – नहीं-नहीं, भाभी, मैं अनुरोध कर रहा हूँ किसी दूसरे दिन आकर आपकी सब बातें सुन जाऊँगा, लेकिन आज नहीं।”

किरणमयी ने कहा, “ठीक इसीलिए तो आज तुमको सभी बातें सुनाना चाहती हूँ बबुआजी। फिर उस दिन लज्जा आकर बाधा न डाल दे, सांसारिक भले-बुरे की विचार-बुद्धि मुँह दबाकर पकड़ लेगी। आज मुझे रखकर, ढककर, समझ-बूझकर, सजाकर, बचाकर कहने की शक्ति भी नहीं है, प्रवृत्ति भी नहीं है – आज ही तो कहने का दिन है। इसके बाद सम्भवतः तुम इस जन्म में फिर मेरा मुँह न देखोगे – तो भी मैं प्रार्थना करती हूँ और कुछ देर तक मेरी यह दुर्बुद्धि मेरा यह उन्माद बना रहे, जिससे मैं तुम्हारे सामने सब खोलकर कह सकूँ।”

उसके मुख की ओर देखकर उपेन्द्र का निर्मल, शुद्ध हृदय अज्ञात भय से त्रस्त हो उठा। अन्तिम बार के लिए बाधा देकर वह बोले, “भाभी, मनुष्य मात्र की ही गुप्त बातें रहती हैं। उन्हें तो किसी के सामने खोल देने की आवश्यकता नहीं है। वरन् प्रकट कर देने में अधिक अकल्याण है, केवल तुम्हारा और मेरा ही नहीं और भी दस आदमियों का।”

किरणमयी ने कोई उत्तर नहीं दिया। पूड़ियों का पकाना समाप्त हो गया था। एक थाली में खूब अच्छी तरह सजाकर उपेन्द्र के आगे रखकर उसने कहा, “तुम खाओ, मैं अपना कहना समाप्त कर डालूँ।”

"अच्छा होगा यदि आप न कहें भाभी।"

किरणमयी ने कहा, "प्रार्थना कर रही हूँ बबुआ, अब मुझे बाधा मत दो। सब सुन लेने पर तुम्हारी इच्छा हो, तो मेरी सास के साथ ही मेरा भी भार ले लेना। इच्छा न हो तो मैं अपना मार्ग स्वयं ही ढूँढ़ लूँगी। मैंने बहुतों को धोखा दिया है बबुआजी, लेकिन मैं तुमको ठग न सकूँगी।"

"तो कहिये!" यह कहकर उपेन्द्र ने पूड़ी का एक टुकड़ा अपने मुँह में डाल लिया।

किरणमयी ने कहा, "तुमको मैंने बता दिया है बबुआजी, पति को मैंने कभी प्यार नहीं किया, उनका प्यार मुझे मिला भी नहीं। इसके लिए हमें कोई दुःख नहीं था। घर में सास-पति दोनों को साथ रहा। एक थे दार्शनिक! वह मुझे जी-जान से पढ़ाने में ही प्रसन्न रहा करते थे, और एक थीं घोर स्वार्थपरायण – वह जी-जान से मुझे काम में लगाये रहने में ही प्रसन्न थीं। इसी प्रकार दिन बीत रहे थे और सम्भवतः कट भी जाते लेकिन एकाएक सब कुछ उलट-पलट गया। पति बीमार पड़ गये। उनसे मैंने अनेक पुस्तकें पढ़ी हैं। नाटक-उपन्यास भी मैंने कम नहीं पढ़े हैं, लेकिन हम दोनों ही पढ़-पढ़कर केवल हँसते रहते थे। प्यार की गन्ध भी हममें नहीं थी। इसीलिए कोई आदमी जैसे रहते हैं जन्म के बहरे, जन्म के अन्धे, मेरे पति भी वैसे ही थे जन्म के नीरस। लेकिन मुझमें कितना रस था, यह उस समय तक भी मैं जान नहीं सकी थी। लेकिन उस बात का एकाएक मुझे पता लग कि प्यार करने की और उसे वापस पाने की तृष्णा मेरी भी किसी स्त्री से कम नहीं है – नहीं, नहीं, इतने में ही इन पूड़ियों को हटा रखने से काम न चलेगा।"

उपेन्द्र ने उदास होकर कहा, "किसी तरह भी भोजन अच्छा नहीं लग रहा है भाभी।"

किरणमयी ने पलभर मौन रहकर कुछ सोचकर कहा, "मैं जानती हूँ बबुआजी, थोड़ी देर बाद ही पूरी-तरकारी का स्वाद तुम्हारी जीभ पर ज़हर बन जायेगा, लेकिन अभी तो इसमें देर थी। तुम और कुछ खा सकते थे।"

उपेन्द्र और भी उदास हो गये।

किरणमयी उनकी ओर देखकर ही कहने लगी, "यदि मैं यह कहूँ कि तुम्हारे यह न खाने का जो दुःख है, वह मेरा दाहिना हाथ नष्ट हो जाने की अपेक्षा भी अधिक है तो तुम विश्वास न कर सकोगे। लेकिन तुम विश्वास करो, या न करो, मैं तो जानती हूँ कि यह सच है! तो भी रुक जाने का उपाय नहीं हैं बबुआजी, मुझे कहना ही पड़ेगा।"

"अच्छी बात है, कहिये।"

"कहती हूँ। अपने पति की बीमारी में केवल गहनों को छोड़कर और जो कुछ भी मेरे पास संचित था, वह सब ही एक-एक करके चला गया, तब आ गये एक नये पास किये डाक्टर – अच्छा बबुआ, अनंग डाक्टर को तुम लोगों ने देखा था न?"

उपेन्द्र ने कहा, "हाँ!"

किरणमयी ने विद्रूप की हँसी हँसकर कहा, "उन्होंने ही! वाह रे फूटा भाग्य! इस कमरे में पति मरने की दशा में थे, उस कमरे में मैं चली गयी उनको लेकर प्रेम का स्वाद मिटाने।"

उपेन्द्र गरदन झुकाये मौन बैठे रहे। किरणमयी और कहने जा रही थी, लेकिन किसी ने मानो उसका गला दबा दिया। थोड़ी देर तक प्रबल चेष्टा करने के बाद सूखे स्वर से बोली, "सुनते ही तुम्हारी गरदन झुक गयी, तो भी उस अनंग डाक्टर को नहीं पहिचानते। पहिचानने से तुम समझ सकते थे, कितने वर्षों की घोर अनावृष्टि की ज्वाला मेरे इस हृदय के अन्दर जमी हुई थी, इसीजिये यह असम्भव घटना सम्भव हो सकी थी। जानते हो, जिस तृष्णा से पनाले से गाढ़े काले पानी को अँजुली से भरकर मुँह में भर लेते हैं, मुझे भी वही पिपासा थी, लेकिन वह ख़बर मुझे मिली उस पानी को गले के अन्दर ढाल देने पर। उसके बाद – ओह! यह कैसा था। कै करने की-सी दशा में दिन बीतते रहे।" यह कहते-कहते उसका सम्पूर्ण अंग थरथरा उठा। एक उत्कट दुर्गन्धमय विषाक्त उद्गार मानो उसके गले तक उच्छ्वसित हो उठा। पलभर मौन रहकर अपने आपको सम्भालकर किरणमयी ने कहा, "लेकिन मैं कै कर भी न सकी, सास ने मेरा मुँह दबा दिया। उस समय अनंग ने गृहस्थी का आधा भार सम्भाल लिया था।"

उपेन्द्र उसी भाव से पत्थर की मूर्ति की भाँति बैठे रहे। उनके निर्वाक् झुके हुए मुँह की ओर एक बार देखकर किरणमयी बोली, "उसके बाद आसक्ति-घृणा के, तृष्णा-वितृष्णा के लगातार संघर्ष से जो विष दिन-रात उठने लगा, देव-मानव के निष्ठुर मन्थन से पीड़ित वासुकि सम्भवतः उतना जहर, उतने बड़े अपने मुँह से निकाल न सका था। मुझे जान पड़ता है, इस घर की प्रत्येक ईंट-लकड़ी, दरवाज़ा-खिड़की, धरन तक विष से नीले रंग की हो गयी हैं।"

ज़रा रुककर उसने कहा, "कितने दिनों में किस प्रकार इसका अन्त होता यह मैं नहीं जानती। कितना ही मैंने सोचा लेकिन किसी ओर भी उसका कूल-किनारा मेरी निगाह में नहीं पड़ा। लेकिन क्या ही अमृत हाथों में लेकर तुम निकल पड़े बबुआ, कहाँ चली गयी वह ज़हर की ज्वाला और कहाँ रह गयी विद्वेष घृणा! पल भर में ये सब ऐसी तुच्छ हो गयीं कि अनंग को विदा कर देने में मुझे एक क्षण नहीं लगा। तुम ही मानो आकर मेरे कान में उपाय बता गये! जानते तो हो बबुआजी, स्त्रियाँ गहनों पर कितना प्रेम रखती हैं। बड़े दुःख के मेरे गहने मानो मेरी छाती की पसलिया ही थीं। वही जहाँ सिर झुकाये, तुम इस समय बैठे हो, ठीक वहीं पर पसलियों को निकालकर उसके चरणों पर मैंने डाल दिया। मेरे ऊपर उसकी आसक्ति चाहे जितनी ही बड़ी क्यों न रही हो, इतने गहने हाथ में पा लेने से, वह फिर कभी मुँह न दिखायेगा, जन्म भर के लिए मुझे मुक्ति देकर चला जायेगा यह मंत्र तुमने ही मानो मुझे सिखा दिया। ओह! कितना भय, कितनी चिन्ताएँ मुझे थीं, पीछे कहीं इस दुर्दिन के दबाव से किसी दिन मेरे यह गहने नष्ट न हो जाये। वे चले ही तो गये – मैं उनको पकड़कर तो रख ही न सकी। लेकिन ओह! वह कैसी तृप्ति थी, कैसा वह आश्चर्यजनक आनन्द था बबुआ, ऐसी ही एक अँधेरी संध्या में जब उन्हीं के लोभ में पड़कर वह अपनी वीभत्स पूछ को मेरे समूचे अंग से खोलकर चोर की भाँति चुपचाप चला गया। मन में अनुभव हुआ कि मैं बच गयी।"

उपेन्द्र को स्मरण आया कि उसके और सतीश के बीच से एक दिन सबेरे चोर की तरह अनंग डाक्टर चला आया था। लेकिन कोई बात न कहकर वह मौन रह गये थे।

किरणमयी कहने लगी, "तुमको स्मरण आ रहा है बबुआजी, मेरी उस रात की वह उग्र मूर्ति? उस दिन मैंने क्या-क्या काण्ड कर डाला था। छिपकर तुम लोगों की बात चीत सुनना, नीचे जाकर तुम लोगों को लाल आँखें करके कितना ही भय दिखाना, उसके बाद तुम लोग चले गये। अपने विष की वह कैसी ज्वाला थी! किन्तु उसके बदले में दो वस्तुएँ मुझे मिलीं, बबुआजी, वह था मेरा स्वर्ग, वह था मेरा अमृत। श्रीरामचन्द्र के पाद-स्पर्श से पत्थर की अहिल्या जैसे सजीव हो गयी थी, मैं भी मानो उसी तरह बदल गयी। अहिल्या ने स्त्री बन जाने पर क्या पाया था, मैं नहीं जानती, लेकिन मैंने जो कुछ पा लिया, उसकी तुलना नहीं है। मेरा भाई नहीं था, सतीश को पा गयी, अपना-सहोदर भाई, और पा गयी तुमको – छिः! ऐसे उदास मत हो बबुआ, पुरुष को क्या ऐसी लज्जा शोभा देती है?"

उपेन्द्र ने बलपूर्वक सिर सीधा करके दृढ़ स्वर से कहा, "जो लज्जा की वस्तु है, वह स्त्री-पुरुष दोनों के ही लिए समान है भाभी। मैं ये सब बातें सुनना नहीं चाहता – या तो आप चुप हो रहिये, नहीं तो मैं इसी क्षण उठकर चला जाऊँगा।"

किरणमयी ने कहा, "ज़बर्दस्ती?"

उपेन्द्र ने कहा, "हाँ।"

किरणमयी ने कहा, "उस दशा में भी ज़बर्दस्ती पकड़ रखने की चेष्टा करूँगी। लेकिन यह मैं पहले ही कह देती हूँ बबुआ, इस बल की परीक्षा में मुझे लाभ के सिवा हानि नहीं है।"

इस उत्तर के बाद उपेन्द्र गरदन झुकाकर बैठे रहे। किरणमयी फिर हँसकर बोली, "डरने की बात नहीं है जी, डरने की बात नहीं है, तुम्हारी इच्छा न रहने पर स्वयं तुम्हारे शरीर पर जाकर हाथ रक्खूँगी, ऐसी पागल अभी तक मैं नहीं हुई हूँ। इच्छा हो तो उठ जाओ, मैं बाधा न दूँगी!"

उपेन्द्र मुँह झुकाये मौन बैठे रहे। बादल से छिपा चन्द्रमा आँख से दिखायी न पड़ने पर भी चारों ओर की फीकी चाँदनी के आभास से वास्तविक वस्तु जैसे पहचान ली जाती है, इन दोनों नर-नारियों का गुप्त सम्बन्ध भी इतनी देर तक उसी प्रकार आवरण में पड़ा था। लेकिन हवा बहने लगी है, बादल तेजी से हटते जा रहे हैं, हृदय में यह निश्चित रूप से अनुभव करके ही उपेन इस प्रकार भाग जाने की चेष्टा कर रहे थे लेकिन सब विफल हो गया। एकाएक हवा का झोंका आ जाने से समस्त आवरण फटकर जहाँ तक दिखायी पड़ता है वहाँ तक सामने आकाश अनावृत हो गया।

किरणमयी ने धीरे-धीरे कहा, "जाने भी दो, तुमको जो मैं प्यार करती हूँ, यह तुमको बताकर मानो मैं बच गयी। अब तुम्हारी जैसी इच्छा हो वही करो, मुझे कुछ भी कहना नहीं है। लेकिन यह विचार मत करना बबुआजी, मैंने अन्धी आशा से भूलकर यह बात बता दी है। मैं तुमको पहचानती हूँ, मैं जानती हूँ यह निष्फल है। रक्षक होने के लिए आकर

तुम भक्षक न हो सकोगे, किसी प्रकार भी नहीं, यह मैं जानती हूँ।"

इतनी देर में उपेन्द्र ने बात कही। उन्होंने मृदु स्वर से प्रश्न किया, "जब यह श्रद्धा मेरे ऊपर है तो आपने बताया क्यों?"

किरणमयी ने कहा, "इसके दो कारण हैं। पहला यह है कि न बताने से मैं पागल हो जाती। दूसरा कारण यह है कि तुमको सब बातें न बताकर तुम्हारा आश्रय लेना मेरे लिए असम्भव है। उस दिशा में मुझे केवल यही ज्ञात होता है कि सुरबाला ही मानो मुझे खिला-पहना रही है, लेकिन अब यदि इसके बाद भी तुम मेरा भार लेते हो – तो ज्ञात होगा कि तुम्हारा ही खा रही हूँ, पहन रही हूँ और किसी का नहीं। अच्छा, सुरबाला से भी मेरी बातें बतलाओगे तो?"

उपेन्द्र ने कहा, "नहीं।"

किरणमयी ने प्रश्न किया, "नहीं क्यों? सुनने से वह दुःखी होगी।"

उपेन्द्र ने कहा, "नहीं भाभी, वह दुःखी न होगी। वह बहुत ही मूर्ख है। भले घर की लड़की पति के अतिरिक्त और किसी पुरुष को किसी अवस्था में भी प्यार कर सकती है, यह बात सहस्र बार कहने पर भी उसके दिमाग़ में न घुसेगी! अब अनुमति दें तो मैं उठूँ?"

इस बात ने किरणमयी को तीक्ष्ण आघात पहुँचाया, लेकिन उसने सहज स्वर से कहा, "अनुमति न देने पर भी तो उपाय नहीं है, देनी ही पड़ेगी, लेकिन ज़रा और बैठो। तुमको जो मैंने प्यार किया था, यही तो केवल बताया गया, लेकिन भूल जानना भी चाहा था, आज यह बात भी तुमको ज्ञात नहीं है। लेकिन इसमें मेरा गुरु कौन है, जानते हो बबुआ? वही जो मूर्खों में अग्रगण्य लड़की छोटी बहू बनकर तुम लोगों के घर में गयी है, वे ही।"

उपेन्द्र के मुख पर आश्चर्य का आभास देखकर किरणमयी ने कहा, "हाँ, वे ही। तुम लोग जिसको पशुराज कहकर परिहास करते हो, वही सुरबाला मेरी गुरु है, तुमने जो बात सिखाई, उन्होंने उसे ही भुला देना चाहा। वे मेरी पूज्य हैं।"

उपेन्द्र चुप होकर बैठे रहे। किरणमयी कहने लगी, "तुमको मैं बार-बार कहती हूँ बबुआजी, आज जो तुम्हारे पैरों पर अपनी लज्जा के समस्त जंजाल को तिलांजलि मैंने दे दी है तो उसका समस्त फलाफल जानकर ही। मैं जानती हूँ, तुम्हारी सुरबाला है और है तुम्हारी कठोर पवित्रता। वह है स्फटिक की भाँति स्वच्छ, वज्र की भाँति कठोर, उसके शरीर पर दाग लगा सकूँ, यह बल मुझमें नहीं है। लेकिन जानते तो हो बबुआजी, मनुष्य का ऐसा ही जला हुआ स्वभाव है कि जो बात उसकी शक्ति के बाहर है, उसी पर उसका सबसे अधिक मोह रहता है। भगवान को कोई पा नहीं सकता, इसीलिए मनुष्य सब कुछ देकर उसको पाना चाहता है। इसीलिए मुझे यही ध्यान आता है कि तुम मेरे लिए इतनी बड़ी अप्राप्य वस्तु न रहते तो सम्भवतः मैं तुमको इतना अधिक प्यार नहीं करती। लेकिन जाने दो उस बात को।"

क्षणभर मौन रहकर सहसा एक लम्बी साँस लेकर किरणमयी ने कहा, "एकलव्य के जैसे द्रोणजी गुरु थे, मेरी गुरु वैसी ही सुरबाला है लेकिन वह कैसे हो गयी, वही आज तुमको

मैं बताकर मैं छुट्टी दूँगी। वहीं जहाँ तुम खाने के लिए बैठे हो बबुआ, एक दिन रात के समय सतीश बबुआ भी उसी तरह खाने के लिए बैठे थे। किस प्रकार मुझे स्मरण नहीं है, एकाएक तुम लोगों की चर्चा छिड़ गयी। जानते ही हो, वह मेरे भाई हैं कि तुम लोगों की बाते चलने पर बिल्कुल मस्त हो जाते हैं। तब उनको सम्भालना कठिन ही है। मेरी अपनी भी तब प्रायः वही दशा थी। प्रेम की मदिरा उस समय तुरन्त ही पात्र में भरकर पीकर, तुम्हारे नशे में तब मेरे हाथ-पाँव अशक्त हो गये थे, दोनों आँखें लुढ़कती जा रही थीं, ऐसे ही समय में सतीश बबुआ ने कितने ही उदाहरण दे-देकर बताया कि तुम अपनी सुरबाला को कितना प्यार करते हो। कब तुमने उसको छोटी चेचक की बीमारी होने पर आहार-निद्रा छोड़ दी थी, कब उसने तुम्हारे सिर में ज़रा-सा दर्द उठने पर सारी रात हाथ में पंखा लेकर सिरहाने बैठकर बिता दी थी – इसी प्रकार के कितने दिनों और कितनी रातों की छोटी-मोटी कहानियाँ। उनकी तो वे सब सुनी हुई बातें थीं। सम्भवतः कोई झूठी थी, अथवा बढ़ा-चढ़ाकर कही गयी थी, लेकिन उससे हम दोनों की कोई हानि नहीं हुई। तुम दोनों पति-पत्नी में प्रेम की गंगा बहती जा रही है, हम दोनों भाई-बहिन देखते-देखते उसमें निमग्न हो गये। उसके बाद बड़ी रात को सतीश अपने डेरे पर चले गये, लेकिन मैं उसी रसोईघर में बैठी रही। कितनी देर तक, मैं नहीं जानती, बाहर निकलकर मैंने देखा कि सामने ही शुक्रतारा उगा हुआ है। मुझे एकाएक यह स्मरण आया कि सुरबाला का मुँह मानो ऐसा ही है, ऐसा मधुर है, ऐसा ही उज्ज्वल है। ठीक इसी प्रकार ही सम्भवतः उसके मुँह से आँखें हटायी नहीं जातीं। मन ही मन उसको मैंने कहा, "तुमको तो मैंने देखा नहीं है कि तुम कैसी हो, लेकिन जैसी भी क्यों न हो, आज से तुम मेरी गुरु हो गयी। तुम्हारे पास से ही मैंने पति-प्रेम का पाठ लिया। प्रेम का स्वाद मैं पा गयी हूँ – इसको अब मैं छोड़ न सकूँगी। प्रेम मुझे अवश्य ही चाहिए – मुझे प्रेम करना ही पड़ेगा तो दूसरे को प्यार करके क्यों इसको व्यर्थ करूँ? आज भी तो मेरे पति जीवित हैं, अभी तक तो मैं विधवा नहीं हुई हूँ – तो फिर क्यों मैं यह भूल करूँ? तुम्हारी ही भाँति आज से मैं अपने पति को ही प्यार करूँगी – और किसी को नहीं। यह कहने के साथ ही मेरा मन मानो अपनी सारी शक्ति को एकत्रित करके बोला – प्रेम वापस पाने की आशा तुमको नहीं है यह सच है, लेकिन तो भी तुमको ही प्यार करना पड़ेगा। लेकिन मेरा ऐसा ही फूटा भाग्य है बबूआ, कि वह बचे नहीं। मेरी साधना अंकुर में ही सूख गयी। इसीलिए उनकी मृत्यु के दिन मेरा जो मुख तुम लोगों ने देखा था, उसमें एक बिन्दु भी छलना नहीं थी।" यह कहते-कहते उसका कण्ठ स्वर करुण और गीला होता जा रहा था, उपेन्द्र ने इसे लक्ष्य किया, लेकिन उन्होंने कोई बात नहीं कही। किरणमयी स्वयं भी कुछ देर मौन रहकर बोली, "बबुआजी, जो लोग मूर्ख हैं, जो कट्टर हैं, वे समझेंगे नहीं, लेकिन तुम जानते हो, संसार में सभी वस्तुओं के ही प्राकृतिक नियम हैं। उस नियम की उपेक्षा न करके पति-पत्नी में से कोई भी अपने उस चिर मधुर सम्बन्ध पर पहुँच नहीं सकता। ब्याह का मंत्र कर्तव्यबुद्धि दे सकता है, भक्ति दे सकता है, सहमरण की प्रवृत्ति दे सकता है, लेकिन माधुर्य देने की शक्ति तो उसमें नहीं है। वह

शक्ति है केवल उस प्रकृति के हाथ में। उसके दिये हुए नियमों के पालन में जब समय था, सामर्थ्य था तब हम दोनों ही दोनों पैरों से उस नियम को कुचलते रहे, उसका कोई सम्मान हमने नहीं किया। आज असमय में, जबकि पति मृतप्राय हैं, प्रयोजन होने के कारण, उनके पास मैं जाऊँगी किस मार्ग से? लेकिन तो भी मैंने पतवार छोड़ नहीं दी थी बबुआजी। आशा थी एक मार्ग सम्भवतः तब तक भी खुला था। वह था उनकी सेवा का। मैंने सोचा था, अपनी पति-सेवा से ही सम्भवतः एक दिन उनको मैं पाऊँगी। लेकिन ऐसी ही अभागिनी हूँ मैं – उतना-सा भी अवसर नहीं मिला, वह इहलोक त्याग करके चले गये।"

उपेन्द्र ने आश्चर्य से मुँह ऊपर उठाकर देखा, किरणमयी की दोनों आँखें आँसुओं से भर गयी हैं। उन्होंने कहा, "मैंने सुना है, आपने जैसी उनकी सेवा की है, वैसी सेवा कोई मनुष्य कर नहीं सकता। उस ओर पत्नी के कर्तव्य में आपकी कोई भी त्रुटि नहीं हुई है।"

किरणमयी ने कहा, "सम्भवतः वह नहीं हुई है, लेकिन मनुष्य नहीं कर सकता तो मैं ही कैसे कर सकी बबुआजी? यह बात नहीं है – वैसी सेवा सभी स्त्रियाँ कर सकती हैं। लेकिन मैंने तो कर्तव्य कहकर कुछ भी नहीं किया है। दूसरे सभी मार्ग बन्द थे, इसीलिए मैंने अपनी सेवा के द्वारा उनको पाना चाहा था। इसीलिए उस ओर शक्ति के अनुसार मैंने कभी अवहेलना नहीं की। मैंने सोचा था, यदि एक बार उनको हृदय में पा जाऊँ, तो जितने दिन बचूँगी, जहाँ जिस तरह भी रहूँगी, शान्त भाव से जीवन बिता सकूँगी। लेकिन मेरी सारी चेष्टाएँ विफल हो गयी। उनको पाना आरम्भ आवश्य कर दिया था, लेकिन पा न सकी। पहले से ही वही जो तुम मेरे हृदय को घेरे रहे, किसी प्रकार भी वहाँ से फिर तुमको मैं हटा न सकी – अपने पति को भी अपने हृदय में न पा सकी।"

उपेन्द्र उठ खड़ा हुआ। बोला, "काफ़ी रात हो गयी भाभी, मैं जाता हूँ।"

किरणमयी भी उठ खड़ी हुई। बोली, "चलो, तुमको द्वार तक पहुँचाकर सदर दरवाज़ा बन्द कर आऊँ। कल भेंट होगी न?"

"नहीं, कल मैं घर जाऊँगा।"

"और किसी दिन भेंट होगी?"

"हो जाना तो सम्भव है। नमस्कार भाभी।"

"नमस्कार बुबुआ! दिवाकर को यहाँ भेजोगे न?"

"भेजूँगा तो अवश्य ही भाभी। उसके माँ-बाप नहीं हैं, मैं ही इतने दिनों से उसकी देख-भाल करता रहा हूँ। आज से उसको मनुष्य बनाने का भार जब कि आपने लेना चाहा है, वह भार आप ही के हाथ मैंने सौंप दिया।"

किरणमयी के नेत्रों में आँसू उमड़ते आ रहे थे। उसने कहा, "इतनी बातें सुन लेने के बाद भी इतने बड़े विश्वास का भार मेरे ऊपर किस प्रकार डालोगे बबुआ? तुम दिवाकर को कितना प्यार करते हो यह तो मैं जानती हूँ।"

उपेन्द्र ने दरवाज़े के बाहर आकर कहा, "इसीलिए तो मैंने आपको दे दिया भाभी। मैं जिसको प्यार करता हूँ उसका अकल्याण आपसे कभी न होगा, यही तो मुझे विश्वास है।"

कहकर शीघ्रता से आगे बढ़ गये। किरणमयी ने अँधेरी गली में अपना मुँह बढ़ाकर ऊँचे स्वर से पूछा, "एक बात और तुम मुझे बता जाओ बबुआ, सतीश क्या कलकत्ता में नहीं हैं?"

उपेन्द्र ने दूर से ही उत्तर दिया, "नहीं।"

किरणमयी ने फिर पूछा, "वह जब मुझे बिना बताये चला गया है तो वह बड़े ही दुःख से गया है बबुआ। उसको क्या तुमने इस घर में आने को मना कर दिया है?"

उपेन्द्र ने कहा, "करने की इच्छा थी, लेकिन मैंने किया नहीं।"

किरणमयी ने पूछा, "यदि इच्छा ही थी, तो किया क्यों नहीं?"

उपेन्द्र चुप हो रहे।

उत्तर न पाकर किरणमयी ने कहा, "ऐसी इच्छा क्यों हुई थी, वह भी क्या मैं नहीं जान सकती?"

उपेन्द्र ने कहा, "मुझसे भूल हो सकती है। जो भी हो, वह कहाँ है इसका पता लगाकर आपके पास आने के लिए उसको पत्र लिख दूँगा। उससे ही पूछ लेना।" यह कहकर उपेन्द्र दूसरे प्रश्न की प्रतीक्षा किये बिना ही अँधेरी गली को पार कर गये।

## अट्ठाईस

जो पक्की सड़क सीधी संथाल परगने के बीच से होती हुई वैद्यनाथ से दुमका को गयी है, उसी के निकट बग़ीचे में बैद्यनाथ से प्रायः दो कोस की दूरी पर एक बंगला था। कलकत्ता से चले आने पर सतीश पता लगाकर इस बंगले को किराये पर लेकर रह रहा था। अपने साथ समझौता कर लेने के लिए वह इस एकान्त स्थान में अज्ञातवास कर रहा था। इसीलिये जब उसने देख लिया कि, इसके आसपास गाँव नहीं है, सामने के मार्ग में लोगों का चलना-फिरना भी बहुत कम है तब प्रसन्न होकर उसने कहा, "यही मुझे चाहिए। ऐसी ही निर्जन नीरवता की मुझे आवश्यकता है।" कलकत्ता से वह जो दुःख और अपयश का बोझ लेकर आया था, एकान्त में बैठकर एक-एक करके इन्हीं सबका लेखा-जोखा कर लेना उसके मन को अभीष्ट था। सबसे पहले सावित्री को अत्यन्त घृणा करने की उसे आवश्यकता है, दूसरी बात पाथुरियाघाट की भाभी को भूल जाना चाहिए और तीसरी बात उपेन भैया के साथ सम्बन्ध विच्छेद कर ही देना पड़ेगा। इन सब कठिन कामों को इस वन में बैठकर पूरा कर डालन ही उसका उद्देश्य है। उसके साथ था बिहारी और देशी रसोइया ब्राह्मण। बिहारी का काम था बाबू की सेवा करके शेष समय में रसोइया के साथ वादानुवाद करके उसे मूर्ख और अनाड़ी सिद्ध करना और दूसरे का काम था दाल-भात पकाकर शेष समय में बिहारी के साथ झगड़ा करके यही सिद्ध करना कि सब्जी आदि का पैसा दोनों हाथों से चुरा रहा है, इसीलिए इन लोगों का समय तो एक तरह से बीतने ही लगा, लेकिन जो मालिक थे, वे प्रतिक्षण केवल संसार तत्वचिन्तन में ही मग्न रहते थे। संसार में कामिनीकंचन ही सभी अनर्थों की जड़ है, वैराग्य ही परम वस्तु है, पक्षियों की बोली ही चरम संगीत है,

वन-पर्वत ही सौन्दर्य का सच्चा आदर्श है, इस सत्य को पूर्ण रूप से हृदयंगम करना ही उनकी साधना की वस्तु है। इसलिए, बरामदे में एक टूटी आरामकुर्सी पर सारा दिन बैठकर सतीश पक्षियों का कलरव कान खड़े कर सुनने लगा। महुआ के वृक्ष पर हवा की सों-सों की आवाज़ किस राग-रागिनी से भरी हुई है इस पर विचार करने लगा, आकाश में भाँति-भाँति के बादलों को देखकर उच्छ्वसित होकर मन ही मन प्रशंसा करने लगा और दूर पहाड़ पर बाँसों की पत्तियों में आग लगाने की आवाज़ सारी रात जागता हुआ सुनने लगा।

इधर मांस-मछली खाना छोड़कर उसने सात्त्विक भोजन आरम्भ कर दिया और कहीं से पत्थर का एक टुकड़ा लाकर दिन को उसकी पूजा करने और रात को आरती उतारने लगा।

फिर भी, इस नवीन पद्धति की जीवन-यात्रा के साथ किसी समय भी उसका परिचय नहीं था। इससे पहले बराबर ही उसको पक्षियों के स्वर की अपेक्षा सितार की ध्वनि ही मधुर लगती रही है, हवा में राग-रागिनी का अस्तित्व है इसकी स्वप्न में भी उसने कल्पना नहीं की और आकाश में मँडराते हुए बादलों ने किसी दिन भी उसे विचलित नहीं किया। वास्तव में, प्रकृति देवी की इन सब शोभा-सम्पत्तियों की वे चाहे जितनी भी बहुमूल्य क्यों न हों, ख़बर लेने का अवकाश सतीश को कभी नहीं था! जहाँ गाना-बजाना होता था, जहाँ थियेटर-नाटक होते थे, जहाँ फुटबाल-क्रिकेट के खेल होते थे, वहाँ सतीश दिन बिताया करता था। कहाँ मारपीट करनी पड़ेगी, किस बैठक में स्टेज बनाना पड़ेगा, किसके घर का मुर्दा जलाना पड़ेगा, किसकी विपत्ति में दस रुपये जुटाकर देने पड़ेंगे – ये ही उसके कार्य थे।

पक्षियों के गान में माधुर्य है या नहीं, कोयल पंचम स्वर से पुकारती है या नहीं, आकाश-पट पर किसकी तूलिका रंग फैलाती हैं, नदी का जल कलकल शब्दों से किस वाणी की घोषणा करता है, कामिनी-कंचन संसार में किस परिणाम में अनर्थ की जड़ हैं, इन सब सूक्ष्म तत्त्वों ने कभी भी उसके मस्तिष्क में प्रवेश नहीं किया था, और इनके लिए दुःख प्रकट करते भी उसको किसी ने नहीं देखा था। यह है सीधा-सादा मनुष्य, संसार का कारोबार वह सीधे ढंग से ही कर सकता है, जिसको वह प्यार करता है, उसको बिना विचार किये ही करता है, और उसके ऊपर कोई आघात पड़ने पर क्या करना चाहिए इसका निश्चय नहीं कर सकता। इस संसार में दो नर-नारियों को उसने सबसे अधिक प्यार किया था। एक है सावित्री और दूसरे हैं उसके उपेन भैया सावित्री उसको धोखा देकर दुराचारी विपिन के साथ कहीं चली गयी, और उपेन भैया कोई प्रश्न न करके ही एक अँधेरी रात में उसको छोड़कर चले गये। केवल खड़ा होने का एक स्थान था – वह था किरणमयी के पास। लेकिन उस द्वार को भी बन्द देखकर लौट आने का फिर उसे साहस नहीं हुआ। इसीलिए वह उस निर्जन स्थान में आकर आकाश-वायु पेड़-पौधों, पशु-पक्षियों के साथ बरबस एक नया सम्पर्क स्थापित करके वैराग्य-साधना में लग गया था। लेकिन जीवन में सदा ही जो मनुष्य आमोद-प्रमोद, मित्र-स्वजनों को लेकर हल्ला-गुल्ला मचाकर ही दिन बिताता रहा, उसी की इस नवीन चेष्टा से बूढ़े बिहारी की आँखों में जब-तब आँसू आ जाते थे।

वह किसी दिन आकर कहता, “बाबू, दो भले मानस बंगाली सामने के मार्ग से सम्भवतः

त्रिकूट देखने जा रहे हैं।"

बात समाप्त न होती कि सतीश 'कहाँ है रे?' कहकर झटके से उछल उठने के बाद तुरन्त ही 'जाने दो' कहकर उदास मुख से अपनी कुर्सी पर बैठ जाता।

बिहारी कहता, "बुलाकर तनिक बातचीत....।"

सतीश कहता, "किसलिए?" उसके बाद एक सूखी हँसी हँसकर कहता, "मुझे अब उस सब बातचीत का प्रयोजन नहीं है – अच्छा भी नहीं लगता। तू जानता है बिहारी, वन के पक्षी आजकल मुझे गाना सुनाते हैं, पेड़-पौधे बातें करते हैं, हवा बहकर देश भर की कितनी ही कहानियाँ मुझे सुनाती है, मुझे अब फालतू लोगों के साथ हास-परिहास में समय नष्ट करने की इच्छा नहीं होती है। यदि मेरे यथार्थ मित्र कोई कहे जा सकते हैं तो ये ही लोग हैं। समझ गया न, बिहारी।" बिहारी निरुत्तर म्लान मुख से लौट जाता है। लेकिन बड़ी देर तक मालिक का यह करुण कण्ठ-स्वर उसके कानों में गूँजता रहता है।

बिहारी की एक आदत थी कि वह कोई वचन देकर उसे तोड़ नहीं सकता था। बहुत से विशेष भले आदमी जिस लोभ को सम्भाल नहीं पाते उसे सम्भालने की शक्ति इस छोटे बिहारी में थी। मन ही मन एक प्रकार से समझ सकता था कि उस रात को सावित्री किस प्रकार की धोखाधड़ी मचाकर चली गयी। वह सतीश की विशेष हितैषिणी है और सतीश को वह प्राणों से भी अधिक प्यार करती थी, इस विषय में बिहारी के मन में कुछ भी सन्देह नहीं था, फिर भी वह किसलिए, जो अपराध उसने किया नही है, उसे ही स्वीकार करके और जो पाप किसी दिन था ही नहीं, उसी का बोझ अपने हाथों से सिर पर रखकर अपने मालिक को इतनी व्यथा दे गयी, इस बात पर निरन्तर विचार करके भी वह कुछ समझ नहीं पाता था। लेकिन सुना जाता है कि सावित्री पर बिहारी की असीम भक्ति थी। उसको वह माँ कहकर पुकारता था और शापभ्रष्टा देवी समझता था, इसीलिए अपनी बुद्धि में कूल-किनारा न पाकर वह यह कहकर अपने मन को शान्त कर लेता था कि अन्त में कुछ भला ही होगा। और इस भलाई की आशा से ही वह उस सम्बन्ध में बिल्कुल ही चुप हो गया था। स्वामी का मुख देखकर सावित्री की वास्तविक दशा खोलकर कह देने के लिए कभी-कभी उसके हृदय में भारी आवेश उठ आता था, तब यह कहकर वह अपने आपको सम्भाल लेता था कि अपनी माँ की अपेक्षा तो बाबू को मैं अधिक प्यार नहीं करता, वह स्वयं ही जबकि यह दुःख दे गयी तो मैं क्यों बाधा पहुँचाऊँ! वह बिना समझे ही तो मुझे सिर की सौगन्ध दिलाकर मना नहीं कर गयी हैं।

इसी प्रकार इन लोगों के एकान्तवास की अवधि बीत रही थी। सम्भवतः कुछ समय और भी बीत जाता, लेकिन एकाएक एक दिन बाधा पड़ गयी।

जिसे काल वैशाखी कहते हैं, उस दिन वही समय था। समस्त दिन मन में यद्यपि दुर्दिन का कोई लक्षण नहीं था, लेकिन लगभग तीसरे पहर बीस मिनट के अन्दर ही आकाश में प्रबल तूफ़ान छा गया। पलभर में सतीश ने घोड़े के पैरों की आवाज़ सुनकर देखा, एक अच्छा घोड़ा पीठ पर साज लिये तूफ़ान के साथ उन्मत्त वेग से भागता चला जा रहा है।

सतीश ने पुकारा कहा, "बिहारी, वह किसका घोड़ा दौड़ता हुआ भाग गया, जानता है?"

बिहारी ने कमरे में बत्ती साफ़ करते-करते कहा, "किसी बाबू-वाबू का होगा।"

सतीश ने पूछा, "इस तरफ़ बाबू और कौन है रे यहाँ?"

बिहारी ने कहा, "इस तरफ़ भले ही न हों, देवघर से प्रायः बाबू-भैया लोग गाड़ी पर सवार होकर त्रिकूट देखने, तपोवन देखने के लिए आते हैं। उन्हीं लोगों में से किसी का होगा। तूफ़ान के डर से दौड़ रहा है"

"तब तो बड़ी मुश्किल है।" यह कहकर सतीश फिर अपनी आरामकुर्सी पर लेट गया। लेकिन उस बात को वह अपने मन से निकाल न सका। उसके मन में विचार उठने लगा, कुछ भी हो स्त्री के साथ रहने से विपत्ति तो साधारण नहीं हो सकती। इस स्थान में गाड़ी-पालकी तो दूर की बात है, एक आदमी की सहायता पाना भी कठिन है। इसके अतिरिक्त संध्या होने में तो देर नहीं है। सम्भवतः वर्षा होने लगेगी। सतीश बैठा न रह सका, बरामदे के कोने से लाठी उठाकर बाहर निकल पड़ा। मार्ग में आकर उसने देखा, पत्थरों का चूरा आँधी के वेग से छर्रों की भाँति शरीर में बिंध रहा है और सम्पूर्ण मार्ग में धूल और बालू से अँधेरा हो गया है। एकाएक उस अन्धकार से तूफ़ान की ओर से एक हो-हो की चिल्लाहट आने लगी। होली की छुट्टी पाकर हिन्दुस्तानी दरबानों का दल जिस प्रकार की चिल्लाहट-भरी आवाज़ करते हुए रास्ते में निकल पड़ता है – यह उसी प्राकर की आवाज़ थी। बात क्या है यह देखने के लिए सतीश ने उस धूलि में कुछ मार्ग तय करते ही देखा, मार्ग पर एक टमटम है, और उसी को घेरकर आठ-दस आदमी आनन्द-ध्वनि कर रहे हैं। किसी के सिर पर टोपी है, किसी के सिर पर पगड़ी है – सभी का पहनावा हिन्दुस्तानी है।

यह आनन्द किस बात का है, यह बात जानने के लिए सतीश ने और कई कदम आगे बढ़ते ही देखा, टमटम की एक बाँह पकड़कर एक स्त्री माथा झुकाये अत्यन्त सिमटी हुई खड़ी हुई है और उसी को लक्ष्य करके जमा हुए लोग जिस भाषा का प्रयोग कर रहे हैं, उसे उच्चारण कर पाना किसी सभ्य आदमी के लिए सम्भव नहीं है। सतीश को पहले यह ध्यान आया कि ये लोग इस ओर कहीं स्त्री को लेकर आनन्द मनाने आये थे और अब घोड़ा भाग जाने से एक प्रकार की खुशी मना रहे हैं। एक बार उसने सोचा कि लौट जाये लेकिन मालूम नहीं वह क्यों आज किसी प्रकार की कौतूहल रोक न सका। ठीक उसी समय आश्चर्य के साथ उसकी निगाह पड़ गयी उस स्त्री के पहनावे पर। संध्या और बालू के अन्धकार में भी जान पड़ा कि, उसका पहनावा मानो बंगाली स्त्रियों की तरह का है। पैरों में लखनऊ के बने जूते नहीं हैं, बल्कि अंग्रेज स्त्रियाँ जो पहनती हैं वे ही हैं।

अकस्मत! उस स्त्री ने ऊँचे स्वर से पुकारकर कहा, "महाशय! मुझे बचाइये!"

"बचाइये!" एक ही क्षण में सतीश के वैराग्य का नशा हवा हो गया। कामिनी अत्यन्त घृणित है, इस तत्त्व को वह भूल गया – बाघ की तरह कूदकर वह एकदम ही उस औरत के निकट जा खड़ा हुआ। उसने कहा, "क्या हुआ है?"

उस स्त्री ने इतनी देर तक अकेले बहुत की कष्ट सहन किया था। इस बार मुँह ढककर बैठ गयी ओर रोने लगी।

सतीश ने व्यग्र होकर पूछा, "क्या बात है? क्या हो गया है?"

"ये लोग मेरा बहुत अपमान कर रहे हैं।"

"अपमान कर रहे हैं? कौन हैं ये लोग?"

"मैं नहीं जानती।"

"जानती नहीं हो?" सतीश एक ही साथ बहुत से प्रश्न कर बैठा, "तुम कौन हो? कहाँ से आयी हो? तुम्हारे घर के लोग कहाँ हैं, यह गाड़ी किसकी है?"

उस स्त्री ने आँखें पोंछकर रुँधे कण्ठ से कहा, "मेरा साईस घोड़ा पकड़ने के लिए साथ-साथ दौड़ता गया है – और कोई नहीं हैं। मैं त्रिकुट देखने के लिए आयी थी – प्रायः आती हूँ – वहाँ से ही ये लोग मुझे तंग करते आ रहे हैं।"

सतीश ने क्रुद्ध होकर कहा, "अच्छा किया है। आप क्या मेम साहब हैं टमटम हाँककर इतनी दूर तक आयी हैं? आप क्या अंग्रेज की स्त्री हैं कि जहाँ भी इच्छा हो अकेले जाने पर कोई भय नहीं है? हमारे देशी आदमी असहाय देशी स्त्रियों को पाने से उसका अपमान करेंगे, उनके ऊपर अत्याचार करेंगे यही है इस देश का नियम, इसे क्या आपके माँ-बाप नहीं जानते?" यह कहकर हिन्दुस्तानियों में जो सबसे बड़ा था, उसके ऊपर अग्निदृष्टि डालकर उसने कहा, "तुम लोग यहाँ खड़े क्यों हो?"

उसने कहा, "हमारी खुशी।"

उन लोगों की आँखों की ओर देखने से ही समझ में आता था कि उन्होंने या तो भांग, गांजा अथवा दोनों ही वस्तुओं का सेवन किया है। सतीश ने हाथ से सीधा मार्ग दिखाकर संक्षेप में कहा, "जाओ।"

उत्तर में उस व्यक्ति ने अपने मुँह को अत्यन्त विकृत बनाकर कहा, "अरे, जाओ रे।"

प्रत्युत्तर में सतीश ने उसके गाल पर ऐसा एक थप्पड़ लगा दिया कि वह उस 'रे' शब्द को ही और ज़रा-सा खींच लेने का अवसर भर पा गया, उसके बाद बेहोश होकर मार्ग पर चक्कर खाकर गिर पड़ा और उसके पास निरीह की भाँति जो छोकड़ा खड़ा था, वह बिना अपराध के ही सतीश के बायें हाथ का चपेटा खाकर टमटम के साईस के बैठने के स्थान पर और उसके बाद पहिये के नीचे आँखें बन्द करके बैठ गया। बाकी जो कई आदमी थे, उनमें से कुछ तो नशे के गुण से हतबुद्धि की भाँति देखते खड़े रहे। सतीश ने सामने के आदमी को बुलाकर कहा, "अब तुम जाओ।"

प्रत्युत्तर में वह बिजली की भाँति तेजी से सबके पीछे जा खड़ा हुआ।

सतीश ने उस स्त्री से कहा, "उठिये...।"

वह चुपचाप उठ खड़ी हुई। सतीश ने कहा, "पानी आने में देर नहीं है – आइये मेरे साथ।"

स्त्री ने डरते-डरते कहा, "मैं क्या शहर तक पैदल चल सकूँगी?"

सतीश ने कहा, "शहर में नहीं, मेरे घर पर। उसी बग़ीचे में। पानी आ रहा है, अब खड़ी रहकर सोचने से काम न चलेगा। न चलेंगी तो यहीं खड़ी रहकर भीगिये, मैं जा रहा हूँ।"

स्त्री ने कहा, "चलिये। आपके साथ चलने में हर्ज क्या है?"

बूँद-बूँद पानी गिरना आरम्भ हो गया और आँधी का वेग शिथिल होने पर भी रुका नहीं था। दोनों कुछ देर तक चुपचाप चलते रहे, बग़ीचे के फाटक के सामने एकाएक सतीश बोला, "लेकिन घर पर कोई स्त्री नहीं है – मैं अकेला रहता हूँ।"

स्त्री ने पूछा, "तो फिर आपकी रसोई पकाने, घर-गृहस्थी का काम कौन करता है? स्वयं करते हैं?"

"नहीं, नौकर है। लेकिन वह भी कोई स्त्री नहीं है।"

"भले ही न हो। लेकिन आप खड़े क्यों हो गये? चलते-चलते बताइये न।"

सतीश ने कुण्ठित होकर कहा, "यही कहता हूँ कि मेरे यहाँ कोई स्त्री नहीं है। इस रात्रि को अन्दर जाने से पहले आपको बता देना उचित है।"

स्त्री ने कहा, "यदि उचित है तो वहीं क्यों नहीं बता दिया। लेकिन मैं अब खड़ी नहीं रह सकती – मेरे हाथ-पैर काँप रहे हैं। इसके अतिरिक्त मुझे बड़ी प्यास लगी है।"

"आइये, आइये!" कहकर सतीश घबड़ाकर अँधेरे बग़ीचे में मार्ग दिखाता हुआ चलने लगा। इन सब भद्दी घटनाओं के बाद यह कैसे थक गयी है, यह मन ही मन अनुभव करके सतीश लज्जित हो उठा। थोड़ी देर के बाद ही उसने धीरे-धीरे कहा, "आपकी आवाज़ मैंने कहीं सुनी है ऐसा ज्ञात हो रहा है।" स्त्री ने इसका उत्तर नहीं दिया। लेकिन वह समझ गयी कि अन्धकार में सतीश उसका मुँह नहीं देख सका। बरामदे में जाकर सतीश की टूटी आरामकुर्सी पर बैठकर उसने कहा, "साथ में बिहारी है न?"

यह कहकर उसने ऊँचे स्वर से पुकारा, "बिहारी, मेरे लिए एक गिलास पानी तो लाओ।"

बिहारी उधर के बरामदे में था। पुकार सुनकर पानी लेकर उपस्थित हुआ। बरामदे की दीवाल पर टिमटिमाती हुई एक मिट्टी के तेल की ढिबरी जल रही थी, उसी क्षीण प्रकाश में उसने उस स्त्री को देखते ही पहिचानकर आश्चर्य के साथ कहा, "बहिनजी, आप हैं!"

"वह तो लम्बी कहानी है।" कहकर स्वयं उठकर बिहारी के हाथ से पानी का गिलास लेकर सारा का सारा एक साँस में पीकर बिहारी के हाथ में लौटाकर उसने कहा, "भैया को ख़बर देनी पड़ेगी बिहारी। पता बता देने से इस रात को तुम मकान का पता लगा सकोगे न?"

बिहारी ने गरदन हिलाकर कहा, "नहीं बहिनजी, मैं तो शहर का कुछ भी नहीं जानता। इसके अतिरिक्त बूढ़ा आदमी ठहरा, इस आँधी-पानी में अँधेरे मार्ग में क्या चल सकूँगा?"

"तब क्या होगा बिहारी? यदि घोड़ा जाकर अस्तबल में घुस गया होगा, तो भैया सोच में पड़कर व्याकुल हो जायेंगे। किसी भी उपाय से उनको ख़बर देनी होगी कि कोई भय

# बत्तीस

बिछौना बिछाते-बिछाते किरणमयी उसी के एक कोने में बैठकर म्लान करुण कण्ठ से बोली, "यह क्या तुम्हारी नौकरी है या व्यवसाय है बबुआजी, कि इसकी सफलता-विफलता मालिक की इच्छा पर या दुकान की खरीद-बिक्री पर निर्भर करेगी? यह तो अपने हृदय का धन है। बाहर के लोगों में इसे विफल करने की शक्ति नहीं है बबुआ।" यह कहकर वह कुछ देर तक आँखें मूँदे बैठी रही।

दिवाकर ने भक्ति भरे चित्त से उस सुन्दर मुख की ओर देख धीरे-धीरे कहा, "अच्छा भाभी, तुम क्या आँखें मूँदने पर अपने स्वामी का मुख अन्तः करण में देख पाती हो?"

किरणमयी ने आँखें खोलकर कुछ विस्मित होकर कहा, "स्वामी का? हाँ, देख पाती हूँ, जो मेरे यथार्थ स्वामी हैं वे निश्चय ही मेरे इसी स्थान में रहते हैं।" कहकर उसने उँगली से अपना हृदय दिखाया।

दिवाकर ने इस बात को सरल भाव से समझकर नम्रता से कहा, "लेकिन इसे देखने से क्या लाभ है भाभी? तुम देवी-देवता नहीं मानतीं, तुम इहलोक-परलोक को भी नहीं मानतीं, फिर मरने के बाद तुम किस प्रकार उनके पास जाओगी?"

किरणमयी ने कहा, "मरने के बाद मैं किसी के पास नहीं जाना चाहती।"

"कहीं, किसी के पास नहीं? बिल्कुल अकेली रहना चाहती हो?" इतना कहकर दिवाकर मानो हतबुद्धि होकर ताकता रहा और उसका प्रश्न सुनकर किरणमयी भी थोड़ी देर के लिए अवाक् हो गयी। लेकिन दूसरे ही क्षण वह ज़ोर से हँसकर बोली, "लेकिन जब-तब तुम मेरे सम्बन्ध में बातें क्यों सुनना चाहते हो, बबुआ?"

"क्या जानूँ भाभी, पर मुझे सुनने की बड़ी इच्छा होती है।"

किरणमयी ने बिछौने की चादर बिछा देने के बहाने मुँह घुमाकर कहा, "मैं एक आदमी के पास जाना चाहती हूँ। लेकिन वह मरण के उस पार नहीं है, इसी पार है।"

दिवाकर ने कहा, "लेकिन वे तो मरण के उस पार चले गये हैं। इस पार किस प्रकार फिर तुम उनको पाओगी।"

किरणमयी ने हँसकर कहा, "वह मेरा अब भी इसी पार में उपस्थित है, अब तक चली भी गयी होती लेकिन....।"

"लेकिन क्या भाभी?"

"केवल यदि मुझे वह बात देता कि वह मुझे चाहता है या नहीं।"

दिवाकर ने फिर आश्चर्य में पड़कर पूछा, "कौन इस पार है? कौन बतायेगा कि वह तुमको चाहता है या नहीं? तुम कहती क्या हो भाभी?"

किरणमयी के मुख पर पलभर के लिए एक मलिन छाया पड़ गयी, लेकिन क्षणभर में ही वह हट गयी और फिर उसका समूचा मुख उज्जवल हो उठा। कृत्रिम क्रोध के स्वर में उसने कहा, "तुम बड़े ही दुष्ट हो बबुआजी। अपना मुँह खोलकर स्वयं कुछ भी नहीं कहना

चाहते, केवल मेरे मुँह से एक सौ बार सुनना चाहते हो? जाओ, उसकी ख़बर मैं तुमको बात न सकूँगी।" यह कहकर अपने मुँह को ज़रा ओट में करके वह मुस्कराने लगी। दिवाकर ने यह हँसना देख लिया और एक अज्ञात आवेग में उसका हृदय तीव्र गति से धड़कने लगा। अपने को सम्भालकर उसने कहा, "मेरे पास कहने की कौन-सी बात है भाभी, कि मुँह खोलकर मैं तुमसे कहूँगा?"

किरणमयी उसकी ओर घूमकर खड़ी हो गयी। बोली, "इतने दिनों से तुमको मैंने इतना सिखाया वह सबका सब व्यर्थ हो गया? एक बार अपनी छाती पर हाथ रखकर देखो तो वहाँ एक भयानक बात खलबली मचा रही है या नहीं? सच कहो।"

दिवाकर ने मंत्रमुग्ध की भाँति कहा, "क्या बात है, मुझे क्या सिखाया तुमने?"

किरणमयी ने कहा, "तुमने मुझे आश्चर्य-चकित कर दिया बबुआजी। इसी आयु में क्या अभिनय करना सीख गये हो? लेकिन तुम मुँह खोलकर न कहोगे तो मैं भी कुछ न कहूँगी, इससे मेरी ही छाती फट जाये या तुम्हारी ही फट जाये!" यह कहकर ही एकाएक झुककर दिवाकर की ठोड़ी को एक बार हाथ से हिलाकर वह तेजी से कमरे से बाहर चली गयी।

दिवाकर को जैसे साँप सूँघ गया। इससे पहले कई बार किरणमयी ने तरह-तरह के मजाक किये थे, सैकड़ों बार छल से स्पर्श किया था, लेकिन आज का यह परिहास, यह स्पर्श कान तक झनझना उठे, धमनियों में जैसे बिजली दौड़ गयी। शरीर के प्रत्येक रक्त-बिन्दु के ऐसे द्रुत वेग का अनुभव इससे पहले उसे कभी नहीं हुआ था।

## तैंतीस

बहुत दिनों के बाद आज फिर प्रातः काल अघोरमयी मुहल्ले की कई बूढ़ी स्त्रियों के साथ कालीजी के दर्शन करने कालीघाट गयी थीं। बता गयी थीं कि माता कि आरती हो जाने पर थोड़ी रात बीत जाने पर घर लौटूँगी।

रात के लगभग आठ बजे थे। दिवाकर अपने बिछौने पर चुपचाप लेटा हुआ था। उसके सिरहाने एक मिट्टी का दीपक टिमटिमाता हुआ जल रहा था। इसी क्षीण प्रकाश में थोड़ी ही देर पहले वह दुर्गेशनन्दिनी नामक पुस्तक पढ़ रहा था। उसी को मुँह पर रखकर वह सम्भवतः मन ही मन आयेशा के ही विषय में सोच रहा था। उसी समय आकर किरणमयी ने पूछा, "छोटे बबुआ, क्या सो रहे हो?"

दिवाकर ने मुँह पर से उस पुस्तक को बिना हटाये ही कहा, "नहीं, सिर में बहुत दर्द है?"

किरणमयी ने कहा, "तो अच्छी दवा हो रही है। सिरहाने दीपक जला रखने से क्या सिर-दर्द मिट जाता है बबुआजी?"

दिवाकर ने कहा, "यह पुस्तक कल ही लौटा देनी है, इसीलिए इसे समाप्त कर रहा हूँ।"

किरणमयी ने कहा, "नेत्र बन्द करके आयेशा की चिन्ता करते रहने से ही पुस्तक समाप्त न होगी भाई, आँखें खोलकर पुस्तक पढ़ी जाती है। तो रहने दो, खा-पीकर ही समाप्त करना। अब चलो, खाना ठण्डा हो रहा है।"

दिवाकर की उठने की इच्छा नहीं थी। उसने विनय के साथ कहा, "अभी रहने दो भाभी, मौसी को आ जाने दो, तभी खाऊँगा।"

किरणमयी के कहा, "वह किस समय लौटेंगी, इसका क्या ठीक है बबुआ? आज मेरी भी तबियत ठीक नहीं है। सोचती हूँ, उनके कमरे में उनको भोजन ढ़ककर रख दूँगी। फिर थोड़ा सोऊँगी। उठो, तुमको खिला दूँ।" कहने के पश्चात् पास आकर दिवाकर की पुस्तक को ऊपर उठा दिया।

पास ही दिवाकर का लोहे का सन्दूक़ रक्खा था, वापस आकर उसी पर बैठ गयी और फिर से ताकीद करते हुए बोली, 'अब उठो भी!'

– "मेरी उठने की ज़रा भी इच्छा नहीं हो रही भाभी। इससे तो कोई बात करो – मैं सुनता हूँ।"

– "खाली बात करने से पेट तो नहीं भरता देवर जी, समय पर खाना भी पड़ता है। क्यों क्या ख़्याल है?" ज़रा चुप रहकर दिवाकर ने पूछा, "अच्छा भाभी, मेरे नहाने, खाने, सोने को लेकर तुम इतनी परेशान क्यों रहती हो?"

मुस्कुराकर उल्टे प्रश्न किया किरणमयी ने – "क्यों रहती हूँ, नहीं जानते?"

– "बिना बताये कैसे जानूँगा?"

– "यह तुम्हारी गलत बात है। बिना बताये भी जाना जाता है, और तुम जानते भी हो?"

शर्म से गड़ गया दिवाकर। कुछ देर चुप रहकर ज़रा उदास व करुण स्वर में बोला, "अच्छा भाभी, एक बात पूछूँ?"

– "एक क्यों, हजार पूछो। लेकिन पहले खा-पीकर मुझे छुट्टी दे दो – फिर अगर कहोगे तो सारी रात तुम्हारी बातों का जवाब देती रहूँगी। क्यों तैयार हो?" कहकर वह फिर हँसने लगी। इस परिहास का जवाब देने का प्रयास करत हुए कृत्रिम सहानुभूति के स्वर में दिवाकर बोला, "ठीक है भाभी, तुम शायद इसी सख्त बक्से पर बैठे-बैठे सारी रात मेरी बातों का जवाब देती रहोगी?"

मुस्कुराकर किरणमयी ने कहा, 'मेरे इस बक्से पर बैठने से अगर तुम्हें कष्ट होता हो देवर जी तो तुम्हारे गुदगुदे बिस्तर पर ही बैठ जाऊँगी। क्यों? फिर तो क्षोभ नहीं होगा?'

फिर से दिवाकर के कान तक शर्म से लाल हो गये। करवट बदल कर लेट गया वह।

किरणमयी ने उसके पास आकर कहा, "चलो उठो। मुझे छुट्टी दो। करवट बदलकर सोने की आवश्यकता अब नहीं हैं!"

रसोईघर से नौकरानी का स्वर सुनायी पड़ा, "मैं यहाँ से सुन रही हूँ, तुम नहीं सुन पातीं बहू? माँ नीचे पुकार रही हैं।"

किरणमयी लौट आयी और फिर उसी सन्दूक़ पर बैठ गयी। क्रोध करके बोली, "घमण्ड तो कम नहीं है। मैं जाकर दरवाज़ा खोल दूँ, तू नहीं खोल सकती?"

"मेरे हाथ खाली नहीं हैं, इसी से कहना पड़ा है बहूँ" यह कहकर नौकरानी बड़बड़ाती हुई शीघ्रता से नीचे गयी। दरवाज़ा खोलते ही अघोरमयी झिड़ककर बोल उठी, "तुम दोनों के कान क्या एकदम बहरे हो गये हैं। आधे घण्टे से किवाड़ का कुण्डा बजा रही हूँ।"

इस बार नौकरानी भी गरज उठी। बोली, "अन्धी-बहरी न होती तो क्या तुम्हारे घर नौकरी करने आती माँ जी? अब तुम किसी आँख-कान वाली को रख लो, मुझे जवाब दे दो। रसोईघर से मैं सदर दरवाज़े की पुकार न सुन पाऊँगी।"

अघोरमयी ने कोमल होकर कहा, "बहू कहाँ है?"

दासी ने अस्फुट स्वर से कहा, "देवर को लेकर सारा दिन प्रेम-लीला हो रही है और क्या होगा? अभी जो मैंने दरवाज़ा खोल देने को कहा तो आँखें लाल करके मेरे गरूर का ताना मारने लगीं। "अरे, यह तो बड़े बाबू आ गये।" कहकर दासी सहमकर बगल में जा खड़ी हुई।

अघोरमयी ने मुँह घुमाकर कहा, "उपेन, चलो बेटा, ऊपर चलो।"

"चलो मौसी, चल रहा हूँ।" कहकर उपेन्द्र अघोरमयी के पीछे-पीछे सीढ़ियों पर चढ़ने लगे। लेकिन दासी के मुँह से निकली सभी बातें उनके कानों में पहुँच चुकी थीं।

ऊपर आकर अघोरमयी ने कड़े स्वर से पुकारा, "कहाँ हो, बहू, ज़रा बाहर तो आओ। उपेन आ गया है।"

अँधेरी कोठरी में बैठी किरणमयी की छाती धड़कने लगी और बिछौने पर लेटे हुए दिवाकर का सर्वांग शिथिल हो गया।

अघोरमयी ने फिर पुकारा, "कहाँ गयी? एक चटाई तो लाकर बिछा दो बहू, उपेन्द्र क्या खड़ा ही रहेगा?"

किरणमयी ने बाहर आकर बरामदे में चटाई बिछा दी। उसके मुँह से सहसा बात नहीं निकली।

उपेन्द्र ने निकट आकर प्रणाम करके कहा, "आप अच्छी तरह तो हैं भाभी?"

किरणमयी ने अपने को सम्भाल लिया। गरदन हिलाकर कहा, "हाँ, तुम कैसे हो बबुआजी? बहू अच्छी तरह हैं न? ख़बर न देकर इस प्रकार अचानक कैसे आ गये?"

लेकिन किरणमयी का कण्ठ-स्वर सुनकर उपेन्द्र आश्चर्य में पड़ गये। गले में मानो कहीं रस का लेशमात्र भी नहीं था, बिल्कुल ही सूखा और नीरस था।

उपेन्द्र ने कहा, "मुवक्किल के पैसों से यह आना हुआ है भाभी, फिर कल तीसरे पहर ही मुझे लौट जाना पड़ेगा। कालीघाट का काम समाप्त करके बाहर निकलते ही मैंने मौसी को देखा तब से साथ ही साथ हूँ। दिवाकर की ख़बर क्या है, बताइये तो। बाहर गया है क्या?"

किरणमयी ने कहा, "सिर में दर्द है इसीलिए लेटे हुए हैं। क्या मालूम सम्भवतः सो गये

हैं।”

अघोरमयी का स्वभाव अच्छा नहीं था। यों तो बहू का दोष दिखाने का अवसर पाते ही उसे कभी छोड़ती नहीं थीं, उस पर से दिवाकर पर भी उनका चित्त प्रसन्न न था। सबेरे उसको अपने साथ लेकर उन्होंने कालीघाट जाना चाहा था, लेकिन काम का बहाना करके दिवाकर ने अस्वीकार कर दिया था। तीखे स्वर से बोलीं, “अभी तो तुम उसके कमरे से निकली हो बहू, वह सो गया है या नहीं, यह भी तुम नहीं जानतीं?”

“नहीं जानती।” कहकर किरणमयी ने सास पर एक विषभरी दृष्टि डाल दी।

उपेन्द्र ने ऊँचे स्वर से पुकारा, “दिवाकर!”

कोई आहट नहीं मिली।

फिर उन्होंने पुकारा, “दिवाकर सो गया है क्या?”

वह जाग ही रहा था, इस प्रकार की उपेक्षा न कर सका। ‘आता हूँ’ कहकर धीरे-धीरे बाहर आ खड़ा हुआ। प्रणाम करके अस्पष्ट स्वर से पूछा, “तुम कब आ गये छोटे भैया?”

“सबेरे। तेरे सिर में दर्द है क्या?”

“बहुत साधारण!”

“अघोमयी ने क्रोध करके कहा, “सिर में दर्द होगा क्यों नहीं बेटा। पहले तो कुछ इधर-उधर घूम-फिर भी आते थे। अब तो तुम घर से एकदम ही बाहर नहीं निकलते। सबेरे मैंने कहा, ‘मेरे साथ ज़रा कालीघाट चलो तो बेटा।’ तुमने जवाब दिया, ‘नहीं मौसी, मुझे काम है।’ तुमको कौन काम था, बताओ तो?”

दिवाकर चुपाचाप खड़ा रहा। उपेन्द्र ने पूछा, “चिट्ठी-पत्री लिखना तूने बन्द कर दिया है। किसी कॉलेज में भर्ती हुआ?”

दिवाकर ने मीठे स्वर से कहा, “कॉलेज खुलते ही भर्ती हो जाऊँगा। अभी तक नहीं हुआ।”

यह सुनकर उपेन्द्र के दोनों नेत्र अंगारे की तरह जलने लगे। बोले, “कॉलेज खुले सोलह-सत्रह दिनों से अधिक हो गये हैं – तुझे सम्भवतः यह भी जानकारी नहीं है?”

दिवाकर का चेहरा कागज़ जैसा सफ़ेद पड़ गया। वह काठ की मूर्ति की भाँति खड़ा रहा।

अघोरमयी अत्यन्त क्रुद्ध होकर कहने लगीं, “उसको ख़बर कैसे होगी उपेन? इन दोनों में दिन-रात न जाने क्या हँसी-खेल, काना-फूसी, गप्प-शप्प होता रहता है इसे ये ही लोग जानते हैं! मैं बार-बार कहती हूँ, ‘बहू, पराया लड़का है, लिखने-पढ़ने के लिए यहाँ आया है, उसके साथ आठों पहर इतना मिलना-जुलना किसलिए? भले ही देवर है – जवान देवर के साथ कुछ लाज-शर्म भी करनी चाहिए?’ लेकिन कौन किसकी सुनता है?”

उपेन की ओर देखकर बोलीं, “तू यहाँ बैठा है उपेन, इसीलिए, नहीं तो अब तक आकर मेरा झोंटा मुट्ठी में पकड़ लेती। यह मेरी बहू ऐसी ही लक्ष्मी है! मैं शपथपूर्वक कह सकती हूँ उपेन, सब दोष इसी मुँहजली का है।”

किरणमयी चुपचाप निकट ही खड़ी थी – एक बात का भी उसने उत्तर नहीं दिया। धीरे-धीरे वह रसोईघर की ओर चली गयी।

अघोरमयी ने उसी प्रकार क्रुद्ध स्वर में कहा, "अजी, बड़े आदमी की लड़की! मेरे लड़के ने दिन भर खाया नहीं है – कुछ खाने-पीने का प्रबन्ध करोगी? इस प्रकार चले जाने से तो काम न चलेगा!"

किरणमयी लौटकर खड़ी हो गयी। फिर स्वाभाविक स्वर से बोली, "इसी के लिए जा रही हूँ माँ।" उपेन्द्र को लक्ष्य करके कहा, "भाग मत जाना बबुआ! मुझे कुछ पूड़ियाँ बना लाने में दस मिनट से अधिक समय न लगेगा।"

स्तब्ध मूर्च्छितप्राय दिवाकर से उसने कहा, "छोटे बबुआ, चलो तुमको वहीं खाने को दे दूँ – रसोईघर में चलो। माँ, दासी को क्या दुकान पर ज़रा भेज दूँ बबुआजी के लिए कुछ मिठाई खरीद लाये?"

अघोरमयी या उपेन्द्र कोई भी उसकी बातों का उत्तर न दे सके। इस बहू के अपरिमित संयम और असीम अहंकार ने मानो एक ही साथ बुद्धि के परे होकर, कुछ देर के लिए इन लोगों को निर्वाक वज्राहत-सा बना दिया।

लगभग एक घण्टे तक बातचीत करके अघोरमयी संध्या-वंदना और माला जपने के लिए चली गयी। किरणमयी ने निकट आकर कहा, "मैंने अपने कमरे में तुम्हारा खाना परोस रखा है, बबुआ, उठो।"

उपेन्द्र चुपचाप उठकर आसन पर जा बैठे। किरणमयी पास ही भूमि पर बैठ गयी। बोली, "आज थोड़ा-बहुत जो कुछ है, इसी से खा-पी लो बबुआजी, और अधिक वस्तुएँ पकाने से व्यर्थ में बड़ी रात हो जाती।"

उपेन्द्र ने मुँह ऊपर उठाकर देखा। दीपक के क्षीण प्रकाश में उनका चेहरा पत्थर की भाँति कठोर दिखायी पड़ रहा था। भोजन की थाली को एक ओर ठेलकर वह बोले, "भाभी, खाने के लिए इतना ही यथेष्ट है लेकिन मैं खाने के लिए नहीं आया हूँ, आपके साथ एकान्त में दो बातें करने आया हूँ।"

किरणमयी ने कहा, "यह तो मेरा अहोभाग्य है, लेकिन खाओगे क्यों नहीं?"

उपेन्द्र पलभर टकटकी बाँधे निहारते रहे। उनका कठोर मुख मानो और भी कठोर दिखायी पड़ने लगा। उन्होंने कहा, "आपका छुआ खाने में मुझे घृणा हो रही है।"

किरणमयी चुपचाप गरदन झुकाये बैठी रही। बड़ी देर बाद मुँह ऊपर उठाकर वह धीरे-धीरे बोली, "तो इस दशा में खाने की आवश्यकता नहीं है।" यह कहकर उसने फिर सिर झुका लिया। बाद को फिर मुँह ऊपर उठाकर ज़रा हँस पड़ी। बोली, "घृणा होने की तो बात ही है! लेकिन मुम्हारे मुँह से ऐसी बात सुनूँगी, ऐसा मैंने कभी विचार ही नहीं किया था। केवल एक ही मनुष्य ऐसा था, जो घृणा से थाली ठेल सकता था – वह है सतीश। तुम नहीं बबुआ।"

उपेन्द्र क्रोध से, घृणा से, आश्चर्य से अवाक होकर देखने लगे। किरणमयी उसी प्रकार

शान्त कठोर भाव से कहने लगी, "तुम्हारा क्रोध कहो, तुम्हारी घृणा कहो, सब ही तो दिवाकर के लिए है न बबुआजी। लेकिन विधवा के लिए जैसा वह है, वैसे ही तो तुम हो, उसके साथ मेरा सम्बन्ध कहाँ तक, कैसा जा पहुँचा है, यह तो तुम लोगों का केवल अनुमान मात्र है। लेकिन उस दिन जबकि अपने ही मुँह से मैंने तुम्हारे प्रति अपना अनुराग प्रकट कर दिया था, उस दिन तो मेरी दी हुई भोजन की थाली इस प्रकार घृणा से तुमने हटा नहीं दी थी। अपनी बात होने से क्या कुलटा स्त्री के हाथ की मिठाई में प्रेम की मिठास अधिक मिलती है बबुआ?"

उपेन्द्र ने अन्दर के न दबाने योग्य अपने क्रोध को बलपूर्वक रोककर कहा, "भाभी, आपको स्मरण दिला देता हूँ कि आज भी मेरी सुरबाला जीवित है। वह कहती है, 'मुझे जो एक बार स्नेह करता है उसकी मजाल नहीं है कि फिर किसी दूसरे को स्नेह करे। 'मैंने केवल इसी भरोसे पर दिवाकर को आपके हाथों सौंप दिया था! मैंने सोचा था, इन विषयों में सुरबाला से कभी भूल नहीं होती।"

बात समाप्त भी नहीं हुई थी कि किरणमयी ने अकस्मात अपने दोनों हाथ ऊपर उठाकर कहा, "ठहरो बबुआ, उससे भूल हुई है तुमसे नहीं हुई है, इस बात पर तुमने कैसे संशय छोड़कर विश्वास कर लिया।"

उपेन्द्र एकाएक उठ खड़े हुए। बोले, "रात बीतती जा रही है, तर्क करने का समय मेरे पास नहीं है भाभी। मैं आपको पहचानता हूँ! लेकिन इस बात को आप निश्चित रूप से जान लीजिये कि आप किसी को प्यार न कर सकेंगी, वह सामर्थ्य ही आप में नहीं है। आप केवल सर्वनाश ही कर सकेंगी। छिः! छिः! अन्त में दिवाकर को.....।"

घृणा से उनका गला रुँध गया। लेकिन सामने ताककर देखा, किरणमयी का समूचा चेहरा ऐसा बदरंग हो गया है मानो किसी ने उसकी छाती के ठीक बीच में गोली मार दी हो।

दरवाज़े के बाहर से अघोरमयी ने पूछा, "तुम्हारा खाना हो चुका बेटा उपेन?"

"नहीं मौसी, खाया नहीं, तबीयत ठीक नहीं है।"

"तबीयत ठीक नहीं है? यह क्या है रे? तो आज फिर यहीं सो जा, अब मत जा बेटा!"

"नहीं मौसी, मुझे जाना ही होगा।" कहकर उपेन्द्र बाहर चले आये, दिवाकर के कमरे के सामने आकर उन्होंने पुकारा, "दिवा!"

दिवाकर दीपक बुझाकर लेटा हुआ था। उसके हृदय की बात केवल अन्तर्यामी ही जान रहे थे। अस्पष्ट शब्दों से "हाँ" कहकर काँपते पैरों से वह बाहर आकर खड़ा हुआ।

उपेन्द्र ने कहा, "अपना सामान बाँधकर ठीक कर ले, मेरे साथ चलना पड़ेगा।"

अघोरमयी आश्चर्य में पड़कर घबराहट के साथ बोलीं, "यह क्या उपेन, इस रात के समय लड़का कहाँ जायेगा?"

"मेरे साथ जायेगा। इसके लिए चिन्ता क्या है मौसी। जल्दी सब ठीक-ठाक कर ले रे, मैं गाड़ी ला रहा हूँ।"

अघोरमयी उपेन्द्र का हाथ पकड़कर विनय करने लगीं, "नहीं बेटा, आज अमावस्या की

रात में किसी प्रकार भी उसका जाना न हो सकेगा। लड़का ही तो है, हो सकता है कि कुछ अनुचित ही कर गया हो, यहाँ न रखना चाहो तो कल-परसों चला जायेगा, लेकिन आज रात को तो मैं किसी प्रकार भी न जाने दूँगी।"

बाधा पाकर उपेन्द्र ने हताश होकर कहा, "लेकिन उसको एक रात भी यहाँ रखने की मेरी इच्छा नहीं है मौसी। अच्छा, आज अमावस्या की रात बीत जाने दो, लेकिन कल सबेरे फिर आप मत रोकियेगा। दिन में दस बजे के भीतर ही उसे ज्योतिष के घर भेज देना।" यह कहकर अघोरमयी को प्रणाम करके शीघ्रता से वह नीचे उतर गये। मुख्य द्वार के निकट अँधेरे में पीछे से उनकी चादर को किसी ने खींचा। मुँह फेरकर देखते ही किरणमयी ने झुककर उनके दोनों पाँव पकड़ लिए। कहा, "मेरी छाती फटती जा रही है बबुआ, सब झूठी बातें हैं। छिः! छिः! तुम मझे ऐसी नीच समझ रहे हो!"

"चुप रहिये! बहुत अभिनय आप कर चुकीं, अब और नहीं।" कहकर उपेन्द्र ने अत्यन्त घृणा से उसके माथे को ज़ोर से धकेल दिया। धकेलने के साथ ही पैरों को छोड़कर वह एक ओर झुककर गिर पड़ी।

"नास्तिक! अपवित्र! निर्लज्ज!" कहकर उपेन्द्र उसकी ओर तनिक भी न देखकर शीघ्रता से बाहर चले गये।

किरणमयी फौरन उठ बैठी। सम्भवतः उसने चिल्लाकर कुछ कहना चाहा, लेकिन उसके गले से आवाज़ नहीं निकली। केवल खुले दरवाज़े की ओर निहारती रही और नेत्रों से मानो आग की चिनगारियाँ निकलने लगीं।

बहुत दिनों पूर्व, ठीक इसी स्थान पर खड़ी होकर उसके दोनों नेत्रों से ऐसी ही उन्मत्त दृष्टि, ऐसी ही प्रज्वलित बह्नि-शिखा दिखायी पड़ी थी जिस दिन सतीश के साथ उपेन्द्र पहले-पहल यहाँ आकर बाहर निकले थे। फिर आज अन्तिम विदाई के दिन भी उसी के विरुद्ध उन्हीं दोनों आँखों में उसी तरह आग जलने लगी।

"अरी बहू! तुम इस तरह क्यों बैठी हो?"

"तू क्या घर जा रही है।" कहकर किरणमयी हड़बड़ाकर उठ खड़ी हुई और दासी का हाथ पकड़कर बोली, "ज़रा मेरे कमरे में चल तो, तुझसे दो बातें कर लूँ।" यह कहकर वह उसे बलपूर्वक अपने कमरे में खींच ले आयी, और चिराग़ तेज़ करके उसने बक्स खोलकर उसमें से चाँदी के दो मोटे-मोटे कड़े निकालकर दासी के हाथ में दे दिये और कहा, "तेरी लड़की को पहनने के लिए दे रही हूँ, नहीं-नहीं, मेरे सिर की कसम, तुझे लेना ही पड़ेगा, सम्भवतः फिर कभी भेंट न हो।" यह कहते-कहते उसकी आँखों से झरझर आँसू बहने लगे।

"यह कैसी बात बहू!" कहकर दासी विह्वल दृष्टि से निहारती रही।

किरणमयी ने आँखें पोंछते-पोंछते कहा, "तेरे अतिरिक्त मेरा अपना कोई नहीं है। तू मुझे यहाँ से बचा। यहाँ रहने से मेरी छाती फट जायेगी।"

दासी ने चुपचाप किरणमयी को सिर से पैर तक ध्यान से देखकर कहा, "मैं सब समझती हूँ बहू, मैं भी तो औरत ही हूँ। मेरे मर्द ने जिस दिन पोखरे के घाट पर रोककर कहा था,

'मैं अब जाता हूँ मुक्ता, सम्भवतः अब फिर भेंट न होगी!' तब मैंने भी तो उसके पैरों पर गिरकर रोकर कहा था, 'मुझे अपने साथ ले चलो, छोड़कर चले जाने से मेरी छाती फट जायेगी!' शायद कल सवेरे ही छोटे बाबू जाने वाले हैं?"

किरणमयी ने कहा, "हाँ! लेकिन कलकत्ता में अब हमारा रहना न हो सकेगा। कहाँ जायें, बता तो भला?"

दासी तनिक भी चिन्ता न करके बोली, "तो तुम अराकान जाओ न, सुख से रहोगी। मेरी छोटी बहिन भी वहीं है। मेरा नाम लेने से वह तुम लोगों को बड़े आदर से रखेगी। आज है मंगलवार, कल तड़के ही जहाज छूटेगा। वहाँ जाओगी बहू?"

किरणमयी ने दासी का हाथ थामकर कहा, "जाऊँगी।"

दासी ने धैर्य देकर कहा, "तुम लोग तैयार रहना, मैं तड़के ही गाड़ी लेकर आऊँगी। कोई भी न जान सकेगा कि तुम लोग कहाँ चले गये। जाओ बहू, जाओ, छोटे बाबू को छोड़कर तुम बचोगी नहीं।"

"बबुआजी!"

उस समय सम्भवतः भोर का समय था, दिवाकर चौंककर उठ बैठा। ठीक सामने ही किरणमयी दिखायी दी। दिवाकर ने चौंककर कहा, "कौन? भाभी हो क्या?"

"हाँ बबुआजी, मैं ही हूँ।" कहकर वह विह्वल दिवाकर की छाती के ऊपर अचानक औंधी होकर गिर पड़ी। बोली, "बबुआजी, सुनती हूँ, तुम मुझे छोड़कर चले जाओगे? कहाँ जाओगे, देखूँ तो!"

उत्तर में दिवाकर अवाक हो गया, उसके दोनों नेत्रों में आँसू भर आये।

किरणमयी उठ बैठी और आँचल से उसके नेत्र पोंछकर बोली, "छिः! क्यों रोते हो भाई!"

"भाभी, मैं तो निरुपाय हूँ। छोटे भैया ने तो आज सबेरे ही मुझे चले जाने को कहा है।"

उपेन्द्र का नाम सुनते ही किरणमयी क्रोध से अन्धी होकर बोली, "कौन है छोटे भैया! कौन है यह! वह क्या मेरी अपेक्षा भी तुम्हारा अधिक अपना है। तुमको देखे बिना क्या उसकी भी छाती फट जाती है? नहीं बबुआ, संसार में किसी में ऐसी शक्ति नहीं है कि हम दोनों को अलग कर सके। बाहर गाड़ी खड़ी है, चलो, हम लोग चलें।"

"कहाँ भाभी?"

"जहाँ मैं ले चलूँगी वहीं चलना होगा।"

"अच्छा चलो।" कहकर दिवाकर चलने को तैयार हो गया। एक बार उसको यह विचार हुआ कि वह जागता नहीं है, नींद के नशे में स्वप्न देख रहा है। लेकिन दूसरे ही क्षण किरणमयी का अनुसरण करता हुआ धीरे-धीरे बाहर आ गया।

## चौंतीस

कोई कीड़ा जैसे पतंगे को बरबस खींच लाता है, उसी प्रकार मानो किसी दुर्निवार जादू मंत्र के बल से किरणमयी अर्धचेतन अभागे विमूढ़चित्त दिवाकर को जहाजघाट पर खींच ले गयी और टिकट लेकर अराकान जाने वाले जहाज पर जा बैठी। इस जहाज में भीड़ न रहने के कारण जहाज के अधिकारियों ने इन दोनों को पति-पत्नी समझकर एक केबिन में दिवाकर और किरणमयी को स्थान दे दिया। उसी जगह किरणमयी को बिठाकर दिवाकर डेक के एक एकान्त स्थान पर रेलिंग पकड़कर खड़ा हो गया। धीरे-धीरे डेक पर यात्रियों की भीड़ कम होने लगी, कुलियों का हल्ला-गुल्ला बन्द हो गया और लंगर उठाये जाने के कर्कश शब्द से जहाज के अन्दर बैठे दिवाकर की छाती के अन्दर भी कम्पन होने लगा। पलभर में जहाज भागीरथी के मध्य भाग में पहुँचा और अपार समुद्र में प्रवेश करने के उद्देश्य से धीरे-धीरे गतिमान होने लगा। जब ठीक मालूम हो गया कि जहाज चल रहा है तब दिवाकर की दोनों आँखें आसुँओं से भर गयीं और उसने अपनी दोनों हथेलियों से मुख को ज़ोर से दबाकर किसी प्रकार रुलाई के वेग को रोककर अपनी लज्जा को छिपा लिया। पूरब की ओर का आकाश उस समय बालसूर्य की आभा से लाल हो उठा था और उधर उसके आने के विषय में सन्देह न रखने वाले उपेन भैया ज्योतिष साहब के घर शय्या त्याग कर उठे नहीं थे। भाग जाने के उद्देश्य से घर से बाहर निकल पड़ने के समय से जो भयंकर अव्यक्त ग्लानि दिवाकर के चि त्त में एकत्रित होती जा रही थी, उसका अन्त कितना कुत्सित और दुःखकर है, उसका दृश्य अब उसके नेत्रों के सामने स्पष्ट हो उठा। एक भले घर की गृहस्थ बहू को कुल से निकालकर वह स्वयं किसी अनजान देश में ले जा रहा है। ऐसी असम्भव बात उसके हृदय में अब तक आयी ही नहीं थी। अपनी शिक्षा, अपने संस्कार, चरित्र, स्कूल, कॉलेज, देश, मित्र और सर्वोपरि अपने उपेन भैया, सभी से वह किस प्राकर निर्मम भाव से विच्छिन्न होता जा रहा है, इस बात को वह उसी समय स्पष्ट रूप से समझ गया, जिस समय कि उसने देख लिया कि वास्तव में जहाज का चलना शुरू हो गया है। अपने उपेन दादा के लिए वह आज एक बालक मात्र है। उसी उपेन भैया का मनोभाव, इस समाचार को सुनकर कैसा हो उठेगा, यह स्मरण करके उसकी छाती की धड़कर बन्द-सी होने लगी। उसी स्थान पर वह दोनों घुटनों के बीच माथा टेककर बैठ गया और एक ही क्षण में उसकी अदम्य आँखों से आँसू झरने लगे। उसी समय किरणमयी उसके पास आ खड़ी हुई और उसके माथे पर हाथ रखकर स्नेह-भरे स्वर से बोली, "बबुआ, ज़रा कमरे में चलो।"

बहुत चेष्टा से और बड़ी देर में दिवाकर अपनी आँखों के आँसू रोककर मुँह झुकाये उठ खड़ा हुआ और धीरे-धीरे किरणमयी के पीछे-पीछे केबिन में जा पहुँचा। किरणमयी ने दरवाज़ा बन्द करके दिवाकर को अपने पास बिठाया। उसके दोनों हाथों को अपने हाथ में लेकर, उसके मुँह को देखकर अत्यन्त करुण स्वर से पूछा, "तुम रो क्यों रहे थे भाई?"

यह प्रश्न सुनकर दिवाकर के नेत्रों से फिर आँसू झरने लगे।

किरणमयी ने अपने आँचल से उन्हें पोंछकर कहा, "सच-सच बताओ, बबुआ, तुम मुझे प्यार करते हो या नहीं?"

दिवाकर कुछ भी न कह सका। बिल्कुल ही छोटे बच्चे की भाँति घबराने लगा।

किरणमयी ने आँसू से भीगे उसके मुख को अपनी छाती पर खींचकर दबा लिया और धीरे-धीरे उसके माथे पर उँगलियाँ फेरती हुई चुपचाप सान्त्वना देने लगी।

इसी प्रकार बहुत समय बीत गया। बड़ी देर में दिवाकर की अश्रुधारा अपने आप ही समाप्त हो गयी तो पहले की अपेक्षा उसका मन भी कुछ हलका हो गया। वह उठ बैठा। फिर कुछ भी न कहकर दरवाज़ा खोलकर धीरे-धीरे कमरे से बाहर हो गया। जहाज उस नदी के तट से हटकर टेढ़ी-मेढ़ी चाल से, रेत से बचता हुआ, जल को नापता हुआ धीरे-धीरे समुद्र की ओर चला जा रहा था और छोटी-छोटी डोंगियाँ और माल से लदी नावें, बड़े जहाज की बड़ी मर्यादा की रक्षा करती हुई दूर-ही-दूर रहकर अत्यन्त सावधानी से बढ़ती जा रही थीं।

दिवाकर रेलिंग के पास एक कुर्सी खींचकर उस पर बैठ गया और दूरी पर या निकट के जल-थल में जो कुछ उसे दिखायी पड़ने लगा, उसी से मन-ही-मन अत्यन्त पीड़ा तथा वेदना के साथ सदा के लिए विदाई लेने लगा और अन्तःकरण की असह्य पीड़ा से अन्तर्यामी से निवेदन करने लगा।

थोड़ी देर में केबिन से फिर पुकार हुई।

"दिन बहुत चढ़ गया। तुम स्नान कर आओ। तब तक मैं तुम्हारे खाने-पीने का प्रबन्ध करती हूँ।"

वह स्वयं अभी-अभी स्नान कर चुकी थी। पीठ पर भीगे बालों को फैलाकर केबिन के फ़र्श पर बैठकर हण्डिया का मुँह खोलकर वह खाद्य-सामग्री का हिसाब-किताब लगा रही थी। रात में ही नौकरानी की सहायता से उसने यह सब सामग्री जुटा ली थी।

दिवाकर ने उत्तर दिया, "तुम खाओ, मुझे तनिक भी भूख नहीं है भाभी।"

किरणमयी ने मुँह ऊपर उठकर देखा। बोली, "यह नहीं होगा। तुम न खाओगे तो मैं भी न खाऊँगी। तुम इस समय मेरे सर्वस्व हो, तुमको खिलाये बिना मैं किसी प्रकार भी न खा सकूँगी।"

यह बात सुनकर दिवाकर लज्जा से गड़-सा गया और कोई भी बात न कहकर बाहर चले जाने को ज्यों ही तैयार हुआ कि किरणमयी ने उसे पकड़कर कहा, "यह तो सप्तरथियों का चक्रव्यूह है बबुआजी, भागकर कहाँ जा रहे हो? प्रवेश करने का पथ है, लेकिन बाहर निकलने का पथ क्या सभी जानते हैं? यदि यही इच्छा थी तो इस विद्या को उपेन भैया से तुमने सीख क्यों नहीं लिया?"

कुछ देर मौन रहकर वह बोली, "परिहास की बात नहीं है बबुआजी, मेरी बात मानो – जाओ, स्नान कर आओ और कुछ खा लो। उसके बाद बाहर रेलिंग पकड़कर जितनी इच्छा हो रोते रहना, मैं रोकूँगी नहीं। लेकिन यह भी मैं बताये देती हूँ बबुआ, कि आँखों के आँसू की इसके बाद बहुत आवश्यकता पड़ेगी, बिना आवश्यकता के व्यर्थ में खर्च कर डालने से पीछे कहीं पछताना न पड़े।"

दिवाकर ने कोई उत्तर नहीं दिया। आने वाले दिनों के इस निष्ठुरतम परिणाम के संकेत को सिर झुकाये सुनकर स्नान के लिए चुपचाप बाहर चला गया और सूने कमरे में किरणमयी भी मौन होकर बैठी रही। क्योंकि उसके उपहास के इस शूल ने केवल दिवाकर को ही नहीं, वरन सहस्रों गुना बढ़कर स्वयं उसकी अपनी ही छाती में भी यातना भर दी।

बाहर आकर दिवाकर इधर-उधर घूमने लगा। फिर जहाज के जिस हिस्से में तीसरे दर्जे के यात्री एक-दूसरे से सटे हुए बैठे थे वहीं चला गया और विभिन्न प्रान्तों के तरह-तरह के यात्रियों में रहकर अपने को भुला रखने का उपाय खोजने लगा। इस भारतवर्ष में कितनी विभिन्न जातियाँ हैं, कितने विचित्र पहनावे हैं, कितनी अज्ञात भाषाएँ हैं यह पहले-पहल अपने जीवन में देखकर दिवाकर आश्चर्य में पड़ गया। जहाज के अन्दर भी वही जनता की भीड़ थी और तरह-तरह की भाषाओं के मिश्रण से जो अपरूप शब्द उठ रहे थे वे भी विचित्र थे। सीढ़ियों से उतरकर दिवाकर वहाँ जा पहुँचा और निर्विकार आश्चर्य से स्तब्ध हो रहा।

थोड़े से स्थान पर अधिकार जमाने के लिए इसके पहले यात्रियों में जो ठेलाठेली और धक्कम-धक्का मचा हुआ था, वह अब बन्द हो गया था। अपने-अपने अधिकृत स्थान पर बिछौना बिछाकर अपने सामने सामानों का घेरा बना ये यथासम्भव निश्चिन्त हो गये थे और अब उनको अपने निकट के यात्रियों पर ध्यान देने का भी अवसर मिला था। प्रत्येक व्यक्ति एक-दूसरे का सन्तोषजनक परिचय पाने के लिए उत्सुक था।

एक स्थान पर दिवाकर की दृष्टि पड़ते ही उसने देखा कि एक बंगाली चिल्लाकर उसे बुला रहा है, "बाबूजी, इधर आइये, ज़रा आइये!"

उस व्यक्ति के पास एक हृष्ट-पुष्ट स्त्री बैठी हुई थी। उसने भी उत्सुकतापूर्ण नेत्रों से उससे आने का अनुरोध किया। दिवाकर बड़े परिश्रम से बहुत-से लोगों के तिरस्कार और झिड़कियाँ सहता, भीड़ के बीच में सावधानी से पैर रखता हुआ उनके पास जा पहुँचा। उसके पहुँचते ही उस मनुष्य ने अपने पास के टीन के सन्दूक़ पर बैठने की जगह दिखाकर कहा, "यह मेरा सन्दूक़ टीन का नहीं है, असली लोहे का है, आराम से बैठिये। आप कौन हैं?"

दिवाकर ने कहा, "ब्राह्मण।"

उसी क्षण उस मनुष्य ने दोनों हाथ बढ़ाकर दिवाकर के जूतों के ऊपर से ही पदधूलि लेकर अपनी जीभ पर, माथे पर और गले पर लगाकर कहा, "सोच रहा था, ये कई दिन कैसे बीतेंगे। आप कहाँ बैठे हैं?"

दिवाकर ने उँगली से ऊपर दिखा दिया।

उसने पूछा, "आप केबिन में हैं? चाहे जहाँ रहें, संध्या को रोज एक बार पदधूलि दे जाया करें। कहाँ जाइयेगा? रंगून?"

दिवाकर ने सिर हिलाकर कहा, 'नहीं अराकान।"

"अराकान में तो मैं भी रहता हूँ। आज बीस वर्षों से मैं वहीं रह रहा हूँ। आपको तो मैंने कभी नहीं देखा। क्या पहली बार जा रहे हैं? वहाँ आपके कोई स्वजन सम्बन्धी हैं क्या? नहीं हैं? नहीं भी हों तो क्या – कुछ भी चिन्ता मत कीजियेगा। आप लोगों की दया से

मैं वहाँ के एक मकान का मालिक हूँ। मेरे मकान में बहुत-से कमरे खाली पड़े हुए हैं। आप मेरे साथ ही चलिए।" पास बैठी हुई स्त्री को दिखाकर कहा, "यह मेरी मकान मालकिन हैं।"

यह स्त्री अब तक टकटकी बाँधे दिवाकर की ओर देख रही थी। उसने बहुत ही मोटे गले से पूछा "क्या आपकी पत्नी आपके साथ हैं?"

दिवाकर ने मुँह लाल करके सिर हिलाकर किसी प्रकार बतला दिया, "हाँ, साथ ही हैं।" उसकी बातें टेढ़ी-मेढ़ी थीं, ललाट पर गोदना था, माँग में सिन्दूर की चौड़ी रेखा थी, नाक में नथ थी, और दोनों कानों में बीस-तीस बालियाँ थीं। आँचल का जो थोड़-सा भाग माथे पर था, वह भी उत्साह तथा आवेश से नीचे खिसक गया। उसने कहा, "बहुत बुरा स्थान है – मग लोगों का देश हैं – लेकिन मेरे मकान की ओर आँख उठाने का साहस किसी का नहीं है – मैं साधारण मकान वाली नहीं हूँ। उस देश में ऐसा कोई आदमी नहीं है जो कामिनी से डरता न हो। आप मेरे ही मकान में रहियेगा, डरने की कोई बात नहीं है। किराया पाँच रुपया है, आप चार ही रुपया महीना दीजियेगा। ऐ मकान वाले, आपके कारखाने में इनको कोई काम मिल ही जायेगा।"

मकान वाले ने ज़रा हिचककर कहा, "कोई न कोई काम मिल ही जायेगा।"

दिवाकर ने पूछा, "आपका नाम?"

"हरीश भट्टाचार्य! नहीं, नहीं, ऐसा न करें – अपराध लगेगा। मैं ब्राह्मण नहीं हूँ, केवट (मल्लाह) हूँ।" पढ़-सुन लेता हूँ, इसलिए लोग आदर से भट्टाचार्य कहते हैं। कण्ठी धारण करके माँस-मछली का त्याग कर दिया है। बहुत देख लिया जीवन में – बाकी नहीं रहा कुछ। दो-ढाई हजार रुपये खर्च करके चारों धाम की यात्रा कर आया हूँ, चार साल हो गये घर में देवी की स्थापना भी कर ली थी! इसलिए घरवाली से कहता हूँ कि चल, अराकान में जो कुछ भी है, बेच खोचकर किसी तीर्थस्थान पर चलें। कहकर उदास भाव से ऊपर आसमान की ओर देखने लगे भट्टाचार्य महाशय। घरवाली ने भी समर्थन कहते हुए कहा, मैं भी तो यही कहती हूँ। कच्ची उम्र में अदृष्ट के फेर से जी भी किया, किया – वह चेहरे पर तो लिखा नहीं है – चल अब चलें। कहकर वह भी चुप होकर ऊपर की ओर देखने लगी। दिवाकर को अभी इतनी समझ तो थी नहीं – उनकी बातों का यथार्थ अर्थ न समझकर चुप बैठा रहा।

मकान वाली ने कहा, "ऐ मकान वाले, अब तो चिवड़ा भिगो दूँ।"

मकान वाले का ध्यान टूट गया। धीरे-धीरे उसने कहा, "भिगो दो।"

दुनियादारी से अनजान दिवाकर इस संकेत का अर्थ अब समझ गया। वह उठ खड़ा हुआ। बोला, "मैं अब जा रहा हूँ, फिर आऊँगा।"

हरीश से विदा लेकर दिवाकर ऊपर डेक पर आकर पुनः एक आरामकुर्सी पर बैठ गया और बैठे-बैठे उसी तरह सो गया। उसे पता भी नहीं लगा कब नदी का गंदला जल पार करके जहाज कृष्णवर्ण समुद्र के बीच आ गया था। अस्फुट कोलाहल से आँख खुली तो

देखा सूर्य अस्त हो रहा था। उसी को देखते हुए लोग ज़ोर-ज़ोर से बातचीत कर रहे थे। जिस सूर्यास्त का विवरण उसने अंग्रेजी व बंगला की किताबों में कई बार पढ़ा था, यही वह सूर्यास्त था! यही वह वास्तविक समुद्र था! चारों ओर नज़र दौड़ाकर अनन्त जलराशि को देखा और फिर अस्ताचल की ओर जाते सूर्य को नमस्कार किया। फिर से आँखें भर आयीं। सूर्य अस्त हो गया, आकाश मलिन हो गया और धीरे-धीरे अँधेरा गहराने लगा, पर वैसे ही उसी तरह निश्चेष्ट बैठा रहा वह।

रात की शीतल वायु तेज गति से बह रही थी। ऊपर डेक प्रायः जनशून्य था। माथे पर कृष्ण पक्ष का गम्भीर नीला आकाश था, नीचे वैसा ही समुद्र का नीला जल था। उसके ही बीच दिवाकर अपने अन्तःकरण की गम्भीर कालिमा को निमिज्जत करके कुछ क्षण के लिए शान्ति अनुभव कर रहा था। उसी समय एकाएक किसी के कोमल हाथों के स्पर्श से उसका ध्यान भंग हो गया। घूमकर देखा किरणमयी है।

किरणमयी ने कहा। क्या हो रहा है बबुआ! तुम क्या आमरण अनशन व्रत कर रहे हो?"

दिवाकर ने उत्तर नहीं दिया, चुप ही रहा।

किरणमयी ने पलभर उत्तर की प्रतीक्षा की। 'कमरे में चलो,' कहकर वह बलपूर्वक उसे केबिन में खींच ले गयी और भूमि पर बिछाये हुए बिछौने पर बिठाकर बोली, "कुछ भी यदि समझते तो कम से कम इतना तो अवश्य ही समझ सकते हो कि बहुत रोने-धोने से भी तो जहाज तुमको देश को वापस न ले जायेगा। बिना खाये सूख कर मर जाने पर भी नहीं, समुद्र के जल में कूद पड़ने पर भी नहीं। अराकान तुमको चलना ही पड़ेगा। तो क्यों निरर्थक स्वयं सूखकर मुझे भी सुखा रहे हो? जो देती हूँ ले लो, जितना खा सको खाओ, उसके बाद जहाज जब अराकान पहुँच जायेगा, तब जहाँ इच्छा हो उतर जाना, जब इच्छा हो लौट आना – तुम्हारी शपथ खाकर कहती हूँ बबुआ, मैं रोकूँगी नहीं।" यह कहते-कहते किरणमयी का कण्ठ-स्वर तीखा हो उठा और भूख-प्यास से व्याकुल दोनों नेत्र आग की तरह जलने लगे। दिवाकर सिर ऊपर उठाकर मुग्ध की भाँति निहारने लगा। आज इतने दिनों के बाद उसे ज्ञात हुआ, मानो परदे की ओट में उसे सत्य वस्तु अचानक ही दिखायी पड़ गयी। किरणमयी के दोनों सुन्दर नेत्रों की वासना-दीप्त भूखी दृष्टि के अन्दर, और जो कुछ भी क्यों न हो, लेकिन उसके लिए तनिक भी प्रेम नहीं है। फिर भी उसने कोई बात नहीं कही, चुपचाप अपने नेत्र नीचे किये दोनों घुटनों के बीच सिर छिपाये पत्थर की तरह बैठा रहा।

थोड़ी ही देर के बाद किरणमयी उठ पड़ी और एक हाँडी से कुछ मिठाई एक छोटी-सी तश्तरी में ले आयी। दिवाकर के सामने तश्तरी रखकर घुटनों पर टेककर ऊँची हो बैठ गयी और बलपूर्वक एक हाथ से उसका मुँह ऊपर को उठाकर एक-एक करके उसके मुँह में डालने लगी। इसी प्रकार सब समाप्त करके किरणमयी ने पलभर कुछ सोचा, फिर दूसरे ही क्षण झुककर दिवाकर के भींगे हुए होंठों को चूमकर खिलखिलाकर हँस पड़ी।

इस विषैले चुम्बन और निष्ठुर हँसी को दिवाकर ने अपनी पूरी शक्ति लगाकर सह लिया, लेकिन रात को जब एक ही बिछौने पर सोने का प्रबन्ध होने लगा तब वह किसी प्रकार भी स्थिर न रह सका। वह उठकर खड़ा हो गया और बोला, “यह नहीं होगा भाभी, यह मैं दशा में भी न कर सकूँगा। मुझे तुम छोड़ दो, मैं जहाँ भी हो सकेगा बाहर कहीं जाकर सो रहूँगा, लेकिन तुम्हारी आज्ञा का पालन करने के लिये किसी प्रकार भी मैं कोठरी में रात न बिता सकूँगा – किसी प्रकार भी न होगा।”

किरणमयी उस समय बिछौना बिछा रही थी – पलटकर उसने देखा। दिवाकर फिर दृढ़ स्वर से बोला, “यह किसी प्रकार भी न होगा।”

किरणमयी ने पहले तो हँसने की चेष्टा की लेकिन हँसी नहीं आया, “क्या सोना नहीं होगा?”

उसके दोनों नेत्र घायल शेरनी की भाँति जल उठे। उसने दाँतों पर दाँत दबाकर धीरे-धीरे कहा, “तुम क्या समझते हो कि सारा अपराध मेरे सिर मढ़कर भले आदमी की तरह देश लौट जाकर, अपने भैया उपेन के पाँव स्पर्श करके शपथ खाकर कहोगे कि “मैं साधु हूँ और तुम्हारे उपेन भैया सिर ऊपर उठाकर चलेंगे? यह न होगा बबुआ! तुम मेरी सब बात न समझ सकोगे, समझने की आवश्यकता भी नहीं है – तुम साधु हो, या नहीं हो, इसके लिये भी कुछ चिन्ता नहीं करती। लेकिन अपराध के भार से जब मेरा सिर झुक जायेगा तब मैं ऐसी दशा न होने दूँगी कि तुम्हारे उपेन भैया अपना सिर ऊपर उठाकर चल सकेंगे – यह तुम निश्चय जान लो।” यह कहकर वह बिछौना बिछाने लगी, और पास ही गद्दीदार बेंच पर दिवाकर सिर झुकाये बैठा रहा।

रात को दोनों एक ही बिछौने पर आस-पास सो रहे। भाग्य के फेर से सर्वस्व दान देकर जैसे हरिश्चन्द्र ने चाण्डाल के हाथ अपने को सौंप दिया था वैसी ही घृणा के साथ दिवाकर ने किरणमयी के बिछौने के किनारे आत्मसमर्पण कर दिया। लेकिन उसकी यह घृणा किरणमयी से छिपी न रही।

सारी रात लगातार उसके तन्द्राच्छन्न दोनों कानों में कहीं से रुलाई का प्रवाह-सा पहुँचने लगा और उसी के बीच में किसी की क्रुद्ध लम्बी साँसें रह-रहकर गरज उठने लगीं। भोर में शरीर हिल जाने से वह जाग उठा और जागते ही समझ गया कि बाहर प्रचण्ड वेग से हवा बह रही है और जहाज का हिलना आरम्भ हो गया है। नेत्र खोलकर उसने देखा, किरणमयी का कोमल बायाँ हाथ उसकी छाती पर निद्रित सर्प की भाँति पड़ा हुआ है। पीछे वह जागकर कहीं उसे काट न खाये, इस आशंका से उसने मानो उठने का साहस नहीं किया, फिर नेत्र बन्द करके पड़ा रहा। हवा और जहाज हिलने का वेग क्रमशः बढ़ने लगा, और किरणमयी की नींद टूट गयी। दिवाकर की छाती पर पड़े हुए हाथ को ज़रा दबाकर उसने धीरे से पूछा, “बाहर वह क्या हो रहा है – तूफ़ान आया है क्या?”

“दिवाकर ने कहा, “हाँ।”

“क्या होगा?”

दिवाकर ने कुछ भी उत्तर न दिया।

किरणमयी ने कहा, "सम्भवतः तुम भगवान से यही प्रार्थना कर रहे हो कि जहाज टूट जाता तो अच्छा होता – यही बात है न बबुआजी?"

दिवाकर ने कहा, "नहीं।"

बस एक छोटी-सी बात "नहीं – तुम मनुष्य नहीं हो, पत्थर के बने हो बबुआ!" यह कहकर उसने बलपूर्वक दिवाकर को अपनी छाती में खींच लिया और बोली, "जहाज यदि डूब जाये तो हम दोनों इसी तरह मरें। बहकर किनारे जा लगेंगे, लोग देखेंगे, अख़बारों में ख़बर छपेगी, तुम्हारे उपेन भैया पढ़ेंगे – यह कैसी बात होगी बबुआ!"

इस काल्पनिक चित्र की घृणित कल्पना ने दिवाकर को ठेलकर उठा दिया और किरणमयी के बन्धन से बल लगाकर अपने को मुक्त कर हिलता-डोलता वह कोठरी के बाहर चला गया।

## पैंतीस

डेक पर कुर्सी पर बैठकर वह टकटकी लगाये निहारता रहा। छाती के अन्दर कैसा होने लगा था, उसको अस्पष्ट रूप से अनुभव करने के अतिरिक्त बुद्धि द्वारा हृदयंगम करने की शक्ति उसमें नहीं थी। जहाज पर ऊँची-ऊँची लहरें उन्माद की भाँति उछलती हुई गिर रही हैं, फिर चूर्ण-विचूर्ण होकर विलीन होती जा रही हैं, फिर दौड़ती हुई आ जाती हैं, फिर लुप्त हो जाती हैं। इसी के घात-प्रतिघात का खेल दिवाकर आत्मविस्मृत होकर देखने लगा। ऊपर पूरब के आकाश में दिगन्त के धुँधले बादल पहाड़ की तरह उमड़ते जा रहे थे और उनके ही पीछे बालसूर्य उग चुका है या नहीं, इस ख़बर को नीचे पहुँचाने के लिए किरण की एक रेखा को भी मार्ग नहीं मिला। दूसरे ही क्षण डेक पर जहाज़ के खलासी घबराकर इधर-उधर आने-जाने लगे और कप्तान का घण्टा बार-बार बजने लगा। तूफ़ान का वेग लगातार बढ़ता ही जा रहा है और भविष्य में और भी बढ़ जायेगा, इसका संकेत आकाश के बादलों और समुद्र की लहरों ने जहाज़ के कप्तान से लेकर नीचे की कामिनी नामक मकान वाली औरत तक सभी को सुस्पष्ट रूप से दे दिया। उसी समय एक खलासी ने आकर कहा, "बाबू, पानी बरसने में अब देर नहीं है, आधी-पानी में बाहर बैठकर क्यों कष्ट पायेंगे, केबिन में चले जाइये। देखिये, वहाँ न जाने अब तक क्या हो रहा है!"

दिवाकर ने घबराकर पूछा, "क्या हुआ है वहाँ?"

खलासी चटगाँव का मुसलमान था। हँसकर न समझने योग्य अपनी बोली में बोला, "कुछ भी नहीं हुआ है। लेकिन जहाज बहुत हिल रहा है न, इसीलिए कह रहा हूँ बाबू, आप जाकर देखिये वहाँ औरतें क्या कर रही हैं। इतनी हिलोरें सहना बहुत ही कठिन है।" दिवाकर उठ खड़ा हुआ और तुरन्त ही समझ गया कि खलासी की बात बिल्कुल ही सच है। वह गिरने लगा था, उसे पकड़कर खलासी ने कहा, "चलिये बाबू, आपको पहुँचा आऊँ।" उसी

की सहायता से दिवाकर किसी प्रकार केबिन के दरवाज़े तक पहुँचा। दरवाज़ा ठेलकर अन्दर जाकर उसने देखा, किरणमयी बिछौना छोड़कर पास की लोहे की बेंच पर उसके ही एक छोर को ज़ोर से दबा कर पट होकर लेटी हुई है। दिवाकर उसके सिरहाने जाकर बैठ गया। बोला, "कष्ट हो रहा है भाभी?"

किरणमयी ने कोई बात नहीं कही, सिर भी ऊपर नहीं उठाया, केवल चुपचाप दिवाकर की गोद में अपना दायाँ हाथ रखकर पड़ी रही। जहाज उलटने-पलटने लगा। बाहर क्रुद्ध हवा साँय-साँय की आवाज़ के साथ चिल्लाहट मचाने लगी और उत्ताल तरंगों के उड़ते हुए पानी के छींटे प्रबल वेग से छोटी खिड़की के मोटे शीशे पर बार-बार पछाड़ खा-खाकर गिरने लगे।

उसका सिर चकराने लगा और बैठा रहना असम्भव जानकर उस पतली-सी बेंच पर ही किरणमयी के सिर के पास सिर रखकर वह मूर्च्छित की भाँति लेट रहा।

किरणमयी ने उसका सिर सहलाकर मृदु स्वर में कहा, "लेट रहे हो, सिर में चक्कर आ रहा है क्या?"

दिवाकर ने कहा, "हाँ।"

किरणमयी ने कुछ क्षण मौन रहकर पूछा, "अच्छा बबुआ, तूफ़ान तो बराबर बढ़ता ही जा रहा है, जहाज़ क्या डूब जायेगा, तुम्हारा क्या ख़्याल है?"

दिवकार ने कहा, "नहीं।"

किरणमयी ने कहा, "हाँ, नहीं-नहीं – तुम कचहरी में क्या गवाही दे रहे हो बबुआजी?" यह कहकर बड़ी देर तक चुप पड़ी रही। बहुत देर के बाद धीरे-धीरे बोली, "डूब जाने से ही अच्छा होता। यदि न भी डूबे तो भी इस प्रकार हम लोगों के कितने दिन चलेंगे?"

दिवाकर ने उत्तर नहीं दिया। यह देखकर किरणमयी ने दिवाकर के सिर को हाथ से हिलाकर कहा, "सुन रहे हो न?"

"सुन रहा हूँ। जितने दिन चल सकेंगे, चलने दो।"

"उसके बाद?"

"उसके बाद भी समुद्र में जल रहेगा, गले में बाँधने के लिए रस्सी भी मिल जायेगी। दोनों में से किसी एक को चुन ही लेना पड़ेगा!"

इतनी देर के बाद दिवाकर के मुँह से एक बड़ी बात सुनकर किरणमयी बड़ी देर तक चुपचाप पड़ी रही। उसके बाद वह स्वाभाविक स्वर से बोली, "ऐसा मत करो – घर लौट जाओ। तुम तो पुरुष हो, जाकर कह देने से ही बाद समाप्त हो जायेगी। सम्भव है कि इसकी भी आवश्यकता न पड़ेगी – तुम्हारे अपने लोग इस बात के लिए कोई चर्चा-बखेड़ा करना न चाहेंगे।"

दिवाकर चुप रहा। ऐसा प्रस्ताव चाहे जैसा भी लोभनीय क्यों न हो, वह इसे ग्रहण न कर सका। बड़ी देर तक मौन रहकर बोला, "और तुम?"

किरणमयी पहले की भी भाँति सहज शान्त स्वर में बोली, "मुझे यहीं रह जाना पड़ेगा।"

दिवाकर ने कहा, “कैसे रहोगी? वहाँ कौन है?”

किरणमयी ने कहा, “कोई नहीं।”

“तो फिर?”

“तो भी रहना ही पड़ेगा।”

दिवाकर उत्कण्ठा से उठ बैठा। बोला, “तनिक स्पष्ट बताओ न भाभी, तुम कह रही हो कि कोई नहीं है, फिर भी रह जाओगी, कैसे, मैं तो समझ ही नहीं पाता। तुम क्या वहाँ अकेली ही रहोगी?”

किरणमयी हँस पड़ी। उस हँसी को दिवाकर देख न सका – देखता तो समझ जाता। किरणमयी ने कुछ देर तक मौन रहकर कहा, “नहीं बबुआ, अकेली न रह सकूँगी – मेरी वह आयु नहीं है! लेकिन तुमसे इन बातों की आलोचना की आवश्यकता नहीं है।” यह कहकर उसने दिवाकर का दायाँ हाथ अपने मुँह के पास खींचकर व्यथा से कहा, “लेकिन तुमको मैंने व्यर्थ ही कष्ट दिया। इसके लिए क्षमा माँग रही हूँ बबुआ।”

दिवाकर फिर अवसन्न की भाँति लेट रहा, लेकिन इतना समझ गया कि घर लौट जाने के अँधेरे मार्ग के लिए जो आशा-प्रदीप पलभर पहले ही उसने मूढ़ की भाँति जला दिया था, उसको बुझा देने का समय आ गया है।

प्रदीप बुझ गया अवश्य लेकिन उसकी दुर्गन्ध से भरी हवा से दिवाकर की छाती मानो भारी बोझ से दब गयी। रुँधी हुई साँस की गम्भीर पीड़ा से वह उठ बैठा और तीखे स्वर से पूछा, “तुम क्या अब तक मुझसे परिहास कर रही थीं भाभी?”

“मुँह-चोर नाजुक स्वभाव वाले दिवाकर की इस आकस्मिक उग्रता से किरणमयी चौंक पड़ी, “कैसा परिहास बबुआजी!”

“मेरे घर लौट जाने की बात। इस व्यंग्य की क्या आवश्यकता थी?”

किरणमयी ने कहा, “परिहास या व्यंग्य कुछ तो मैंने नहीं किया।”

“तो क्या यह सच है?”

“सच ही तो है भाई।”

“तुम अकेली रह जाओगी, यह भी क्या सच है?”

“यह भी सच है।”

“ओह! इसीलिए क्या तुम अराकान जा रही हो! लेकिन किसके पास, किस तरह से रहोगी, सुनूँ तो?”

प्रत्युत्तर में किरणमयी ने केवल एक लम्बी साँस ली।

किरणमयी ने गहरी साँस ली, बस। वह भलीभाँति जानती थी कि उनका इस तरह भागना दिवाकर के लिए कितना भयावह था, उसकी लज्जा कितनी दुःसह थी तथा इस निदारुण अवस्था के संकट में पड़ने से उसका मन कितना विकल हो उठा था – यह भी उससे अविदित नहीं था। दिवाकर को उसने प्यार किया भी नहीं था और करना भी असम्भव था, तथापि आश्चर्य तो इस बात का था कि उसकी पूर्ण उदासीनता से वह मन ही मन

व्यथित हो रही थी।

किन्तु जैसे ही दिवाकर ने अपने रूखे व तीव्र स्वर में किये गये प्रश्न के माध्यम से ईर्ष्या की ज्वाला प्रकट कर दी, उसके अन्तर की निभृत वेदना हर्ष में परिणत हो उठी। इस पुलक का एक कारण और था – इससे पहले जब वह अपरिपक्व युवक अपने यौवन की प्रारम्भिक सौन्दर्य पिपासा को शान्त करने के लिये उसके अलौकिक रूप का तिल-तिल पान करते हुए उसकी ओर आकृष्ट हो रहा था, तब तो किरणमयी ने देखकर भी अनदेखा कर दिया था, जानते हुए भी कुछ न जानने का दिखावा किया था। और आज जब चोट लगने पर अकस्मात मधु रिसने लगा तो इस निर्वासन में जो व्यक्ति उसका एकमात्र अवलम्बन था, उसी के मधुचक्र में सयत्न संचित एवं प्रच्छन्न मधु के भण्डार के प्रति किरणमयी की सतर्क दृष्टि निबद्ध हो उठी। हँसकर बोली, “कैसे, किसके पास रहूँगी, यह सुनकर तुम्हें क्या लाभ होगा देवर जी? जब तुम्हें लौट ही जाना है तो इस अनावश्यक कौतूहल की कोई सार्थकता नहीं रह जाती।”

दिवाकर कुछ क्षण स्थिर रहा। फिर बोला, “लौट जाऊँगा ही, यह बात तो मैंने एक बार भी नहीं कही। वह तो तुम्हारे ही मुँह की बात है – मेरे मुँह की नहीं।”

किरणमयी ने कहा, “यह ठीक है। लेकिन मेरे मुँह से तुम्हारे मन की बात ही निकल पड़ी है।” यह कहकर वह तीव्र प्रतिवाद की आशा करके प्रतीक्षा करती रही। लेकिन प्रतिवाद नहीं हुआ। किरणमयी उसको सोचने का समय देकर धैर्य धारण किये रही। बहुत समय बीत गया – बाहर आँधी-पानी के लगातार आक्रमण से जहाज काँपने लगा, खलासियों का अस्पष्ट कोलाहल बीच में स्पष्ट सुनायी पड़ने लगा, किरणमयी के धीरज का बाँध भी टूट जाने की नौबत आ गयी, लेकिन काठ की बनी इस छोटी-सी कोठरी की निस्तब्धता पूर्ववत बनी रही।

दिवाकर प्रतिवाद न करेगा, इस बात पर किरणमयी के मन में जब तनिक भी संशय न रह गया, तब उसने लम्बी साँस छोड़कर धीरे-धीरे कहा, “तो क्या तुम्हारा लौट जाना ही पक्का रहा?”

दिवाकर ने कहा, “नहीं।”

किरणमयी ने फिर कोई प्रश्न नहीं किया।

## छत्तीस

उस रात को आँधी-पानी का वेग कम हो गया। लगातार ऊधम मचाकर उन्मत्त सागर भोर होते-होते शान्त हो गया। लेकिन ऊपर का आकाश-प्रकाश प्रसन्न नहीं हुआ – मुँह भारी बनाये ही रहा।

सबेरे क्षण भर के लिए सूर्योदय ज़रूर हुआ, पर सूर्यदेव इस जहाज पर स्थित अर्द्धमृत

यात्रियों को वास्तविक सान्त्वना दे गये या लाल आँखें दिखाकर चले गये – यह निश्चित रूप से समझा नहीं जा सका।

इसी समय दिवाकर बाहर आकर एक आरामकुर्सी पर लेट गया। न जाने क्यों, आत्मग्लानि की ज्वाला आज उसको पहले की भाँति जला नहीं रही थी; लज्जा का वारिधि भी आज वैसा दुस्तर नहीं जान पड़ा – कहीं पर मानो रहे रंग के पेड़-पौधों से भरा हुआ एक धुँधला-सा किनारा उसे दिखायी पड़ने लगा। हृदय का असह्य बोझ – इस प्रकार जब हल्का हो गया तब स्थिर होकर दिवाकर फिर एक बार किरणमयी के तर्क पर सहानुभूतिपूर्वक विचार करने लगा। कल रात को किरणमयी ने यह कहकर तर्क किया कि हम लोग यथार्थ में अन्याय तभी करते हैं जब किसी को उसके न्यायोचित अधिकार से वंचित करते हैं। इसीलिए किसी कार्य में प्रवृत्त होने के पूर्व यही देखना आवश्यक है कि हम किसी के सच्चे अधिकार में हाथ डाल रहे हैं या नहीं! फिर यह अधिकार जैसा बाहर है, भीतर भी वैसा ही है। अपने ऊपर भी अपना एक सच्चा अधिकार है, अपना होने के कारण वह किसी से तुच्छ नहीं है। उस अधिकार के बाहर किसी का हस्तक्षेप सहना अपने ऊपर अन्याय करना है, यही मेरी बात है।

क्षणभर स्थिर रहकर उसने कहा, था, “हम लोग चोरी-डकैती आदि जैसे कामों से जिस प्रकार दूसरे के अधिकार में हाथ डालकर अन्याय करते हैं, शराबी के लिए पैसे जुटाकर उसे देकर भी वही अन्याय करते है; क्योंकि उसके अच्छे रहने के अधिकार में हम हस्तक्षेप करते हैं।”

दिवाकर चुपचाप सुन रहा था। यह देखकर किरणमयी ने फिर कहा, “यद्यपि सामाजिक लोगों का यह अधिकार अत्यन्त व्यापक है, और कहाँ इसकी सीमा रेखा है, कहाँ क़दम रखने से अनधिकार प्रवेश न होगा, इस बात को लेकर संसार में अनेक द्वन्द्व हुए हैं, अनेक मतभेद हैं, तो भी सीमा तो एक है ही, इस विषय में किसी को सन्देह नहीं है। इस सीमा का उल्लंघन करने की शक्ति किसी में नहीं है, समाज में भी नहीं है। समाज इस सीमा को लाँघकर केवल दूसरों को ही नष्ट नहीं करता, बल्कि स्वयं अपने को भी कमज़ोर बनाता है, नष्ट कर डालता है। तुमको अपना मन इतना उदास बनाकर रहने की आवश्यकता ही नहीं पड़ती बबुआजी, यदि तुम एक बार इसी बात को सोचकर देखते कि मुझे घर से निकालकर किसी के सच्चे अधिकार पर हस्तक्षेप किया है या नहीं! मैं हूँ विधवा, मेरे ऊपर किसी का न्यायसंगत अधिकार नहीं है, तुम हो अविवाहित, तुम्हारे हृदय पर किसी का अधिकार नहीं है, अतएव मुझे प्यार करके तुमने कुछ भी अन्याय नहीं किया है, यह बात समझना तो कठिन नहीं है।”

दिवाकर ने हतबुद्धि होकर कहा था, “यह क्या भाभी, यदि अवैध प्रणय अन्याय नहीं है तो फिर संसार में अन्याय क्या है?”

किरणमयी ने कहा था, “अवैध कहाँ है? जिसको तुम अवैध समझ रहे हो, वह तुम्हारा संस्कार है – वह युक्ति नहीं है। अच्छी बात है, तुम्हारी अवैध वस्तु क्या है, सुनूँ तो?”

दिवाकर ने उत्तेजित होकर उत्तर दिया था, "जो विवाह के द्वारा सुपवित्र नहीं है – जिसको समाज स्वीकार नहीं करता, जिसे आत्मीय स्वजन, इष्टमित्र घृणा की दृष्टि से देखेंगे, वही अवैध है। यह तो एक सीधी-सी बात है।"

किरणमयी ने हँसकर उत्तर दिया था, "सीधी बात कहाँ है? ज़रा विचार करके देखने से ज्ञात हो जायेगा कि सीधी बातें भी ऐसी टेढ़ी हो जाती है कि दुनिया की बहुत-सी टेढ़ी वस्तुएँ ही उसके सामने हार मान जाती हैं। तुमको तो मैंने अनेक बार कहा है बबुआ, तुम्हारा यह सुपवित्र-अपवित्र ज्ञान, संस्कार है – युक्ति नहीं है। इस संसार में ही स्त्री-पुरुष के ऐसे अनेक मिलन हुए हैं, जिन्हें किसी प्रकार भी पवित्र नहीं कह सकते। मैं इस सम्बन्ध में उदाहरण देकर बात बढ़ाना नहीं चाहती, तुम्हारी इच्छा हो तो इतिहास-पुराण पढ़कर देखो। फिर भी, उन मिलनों को भी समाज ने स्वीकार कर लिया था, और अन्त में वे विवाह के मंत्रों से भी सुपवित्र बना लिए गये थे। बबुआजी, हमारे पाथुरियाघाट के उस मकान के पास यदि कण्व मुनि का आश्रम रहता तो शकुन्तला ने जो काण्ड कर डाला था, उसके कारण केवल मुनि-महाराज को ही अपने भाई-बन्धुओं के साथ नहीं, बल्कि पाथुरियाघाट के सभी लोगों को जाति से च्युत हो जाना पड़ता। कहाँ, उस प्रेम-कहानी को पढ़ने में तो किसी भी सती-साध्वी का मुख-मण्डल लज्जा से लाल नहीं हो जाता।

"नहीं-नहीं, तुम घबराओ मत बबुआ, मैं सती-साध्वी स्त्रियों पर कटाक्ष नहीं करती, अथवा इस युग से उस युग की तुलना भी नहीं करती। यह युग यही युग बना रहे, और वे लोग जहाँ हैं वहीं अच्छे होकर रहें। मुझे किसी में आपत्ति नहीं है, लेकिन उस युग की शकुन्तला को इस युग के स्त्री-पुरुष किस कारण अपने हृदय में बुरी कहकर घृणा नहीं कर सकते, यही एक विचित्र बात है।"

क्षणभर चुप रहकर उसने कहा, "घृणा क्यों नहीं कर सकते, जानते हो, बबुआजी? केवल इसीलिए वे घृणा नहीं कर सकते, बबुआ, कि उनका मिलन चाहे जैसा भी क्यों न रहा हो, मिलन के आदर्श को उन्होंने शुद्ध रूप में ही रखा था। क्षणभर में ही जिस बन्धन में अपने को सदा के लिए बाँध लिया था, वह बन्धन पक्का नहीं है ऐसा सन्देह या किसी प्रकार का संकोच उन्होंने मन में नहीं रखा था। वास्तविक बात क्या है, इस पर अच्छी तरह विचार करके देखो।"

दिवाकर को एक बात भी अच्छी नहीं लगी थी। उसने असहिष्णु होकर कहा, "आदर्श चाहे जैसे भी क्यों न हों, आजकल का समाज इसे स्वीकार न करेगा। और जिसकी समाज से स्वीकृति न मिलेगी, वह चाहे वैध हो, या अवैध हो, उसके द्वारा समाज पर आघात ही पहुँचेगा। समाज में रहकर समाज पर आघात करना और आत्महत्या करना दोनों बराबर हैं।"

किरणमयी ने उत्तर दिया था, "बबुआजी, समाज पर आघात करना और समाज के अविचार पर आघात करना एक वस्तु नहीं है। तुमको तो मैं पहले ही बता चुकी हूँ कि सब वस्तुओं में ही सच्चा अधिकार रहता है। समाज उद्धत होकर तब सत्य की सीमा को

लाँघता है तब उस पर आघात करना ही उचित है। इस आघात से समाज नहीं मरता – उसको चेतना मिल जाती है। उसका मोह छूट जाता है। लिखना-पढ़ना सीखने के लिए हो, या देश के लिए ही क्यों न हो, विलायत जाना समाज ने स्वीकार नहीं किया है। इसके कारण उसे बार-बार चोटें खानी पड़ी हैं। तो भी ऐसी ही उसकी कठोर प्रतिज्ञा है कि वह आज तक भी अपना अहंकार छोड़ नहीं सका है। इससे क्या तुम समाज के सुविचार की प्रशंसा करते हो?"

दिवाकर ने कहा, "नहीं, मैं ऐसा नहीं करता। इसे अच्छा समझने का कारण नहीं है इसीलिये।"

किरणमयी ने कहा, "ठीक यही बात है। लेकिन यह असन्दिग्ध स्पष्ट उत्तर तुमको कहाँ से मिला है? अपनी बुद्धि-विवेचना से, समाज से तो नहीं?"

दिवाकर ने उत्तेजित होकर उत्तर दिया, "लेकिन यदि सभी कामों में अपनी बुद्धि-विवेचना का प्रयोग करने लगे, तब तो समाज भी न टिकेगा।"

किरणमयी ने कहा था, "मैं तो तुमको अब तक यही बात बताने का प्रयत्न करती रही हूँ। सभी कामों में अपनी बुद्धि लगाने से जैसे समाज नहीं रहता, समाज भी यदि सदा और सभी कामों में अपना ही मत चलाना चाहे तो उससे भी मनुष्य नहीं टिकता। मनुष्य ही भूल करना और अन्याय करना जानता है, समाज क्या नहीं जानता बबुआजी? दोनों की ही सीमा निर्धारित है – मूर्खता से हो, प्रवृत्ति के झोंके से हो, अनुचित हठ के कारण ही हो – जिस प्रकार भी क्यों न हो, उसका उल्लंघन करना ही अमंगल है। उस अमंगल को रोक रखने की शक्ति तुम्हारे भगवान में भी नहीं है।"

दिवाकर ने इसके उत्तर में कोई बात नहीं कही। किरणमयी ने कुछ देर चुप रहकर फिर कहा था, "फिर भी, यह सीमा किसी भी समाज में सर्वदा एक ही स्थान में बँधी नहीं रहती। आवश्यकता के अनुसार यह बदलती रहती है।"

दिवाकर ने पूछा, "कौन बदलता है?"

किरणमयी ने कहा था, "कोई भी नहीं बदलता। जिस नियम से विश्व-ब्रह्माण्ड में परिवर्तन होता है उसी नियम से यह भी आप ही आप परिवर्तित होता है। बदल गया है या नहीं, इसका पता उसी समय चल पाता है जब कोई इस पर प्रहार करता है।"

दिवाकर अभी तक किरणमयी के सारे तर्कों को अपने इस पलायन के समर्थन में मन से स्वीकार नहीं कर पाया था। इस कार्य के अतिशय गर्हित होने में उसे रंचमात्र भी सन्देह नहीं था और सारा अपराध नतमस्तक स्वीकार करने को स्वयं को तैयार कर रहा था। किन्तु जब उसने देखा कि वह गर्विता नारी इतने बड़े अपराध को भी अपराध मानने को तैयार नहीं, उल्टे समाज को ही दोषी ठहराना चाहती है तो असहनीय लगने लगा था। कोई कड़ी बात कहना उसके आदत के विरुद्ध था। अतः ताना मारते हुए धीरे से बोला था – 'हमारे समाज पर इस तरह प्रहार करने से उसका दर्प और मोह कितना भंग होता है, भविष्य ही बतायेगा! क्यों क्या ख़्याल है भाभी?'

दोनों कोहनियों के बल उल्टी लेटकर दिवाकर की ओर देखते हुए किरणमयी ने कहा था, "हमने प्रहार किया ही कहाँ देवरजी? डरकर भाग आना और सामने खड़े रहकर प्रहार करना क्या एक ही बात है जो समाज का दर्प चूर्ण होगा? इससे तो बल्कि दर्प और बढ़ेगा।" कहकर वह सीधी होकर चादर खींचकर लेट गयी।

बाहर थमती हुई आँधी की दबी हुई आवाज़ को भेदकर ऊपर जहाज के घण्टे में बारह बज गये। डेक की एक कुर्सी पर लम्बी साँस लेकर दिवाकर चुपचाप बैठा हुआ था, एकाएक दबी हुई आवाज़ से पुकार हुई, "बबुआ!"

दिवाकर चौंक उठा। झटपट उसने उत्तर दिया, "क्या भाभी?"

किरणमयी ने कहा, "तुम लौट जाओ।"

दिवाकर ने ज़ोर लगाकर कहा, "किसी प्रकार भी नहीं।"

किरणमयी ने कहा, "नहीं क्यों? बिना समझे-बूझे तुमने एक अन्याय किया है, समझ लेने पर उसका प्रतिकार न करोगे, पाप का बोझ ढोते फिरोगे, मैं तो इसकी कोई आवश्यकता नहीं समझती बबुआ।"

दिवाकर ने कहा, "तुम नहीं समझतीं, मैं समझता हूँ। इसके अतिरिक्त लौट जाने से ही क्या पाप का बोझ उतर जायेगा भाभी?"

किरणमयी ने कहा, "आज ही उतर जायेगा यह बात मैं नहीं कहती। लेकिन दो दिनों बाद उतर भी सकता है।"

दिवाकर ने मृदु कण्ठ से पूछा, "लेकिन मैं जाऊँगा कहाँ?"

किरणमयी ने कहा, "अपने घर, अपने आत्मीय स्वजनों के पास, अपने उपेन भैया के पास। सब ही तो तुम्हारे हैं।"

दिवाकर क्षणभर चुप रहकर बोला, "तुम जो कुछ मेरे पास है, कह रही हो, वह मेरा नहीं है, यह तुम भी जानती हो। हैं केवल उपेन भैया लेकिन उनको तो तुम पहचान नहीं सकी हो। उनके ही पास मुझे लौट जाने को कहती हो भाभी?"

"हाँ, उपेन के ही पास लौट जाने को कहती हूँ!"

दिवाकर थोड़ी देर तक मौन रहा। फिर धीरे-धीरे बोला, "मैंने सोचा था, तुम उनको पहचान चुकी हो। लेकिन तुमने पहचाना नहीं। मैं भी उनको पहचानता हूँ, ऐसी बात नहीं है, सम्भवतः अच्छी तरह उनको पहचाना ही नहीं जा सकता। लेकिन बचपन से उन्होंने मेरा पालन-पोषण किया है अतः मैं इतना तो समझ गया हूँ कि अब इसके बाद उनके सामने जाकर खड़े होने की अपेक्षा मेरे लिए आग में कूद जाना ही सरल है।"

एकाएक किरणमयी चकित हो उठी। दिवाकर के मुँह की ओर देखकर बोली, "क्यों, वह इतने निष्ठुर हैं? जो अपराध तुम्हारा नहीं है, उसको समझाकर बताने से भी क्या वे तुम्हें दण्ड देंगे? यह बात कभी सम्भव नहीं हो सकती बबुआजी!"

किरणमयी के आकस्मिक उत्साह के प्रति दिवाकर ने ध्यान नहीं दिया। दीवार पर जो बत्ती टंगी हुई थी, उसी ओर देखता हुआ अन्यमनस्क की भाँति धीरे-धीरे बोला, "उनको

कोई बात समझाकर कहने की आवश्यकता नहीं पड़ती। न जाने किस प्रकार वे सब कुछ जान जाते हैं, अवश्य ही मैं तुम्हारी तरह यह नहीं सोच सकता कि मेरा दोष नहीं है लेकिन यदि तुम्हारी ही बात ठीक हो, यदि सचमुच ही मैं निर्दोष हूँ, तो उस दशा में जिस दिन मैं उनके पास जाकर खड़ा हो जाऊँगा, उसी दिन वे जान लेंगे। लेकिन मैं खड़ा न हो सकूँगा। तुमने दण्ड की बात कही थी, तो मैं कैसे जानूँ भाभी कि वे कैसा दण्ड मुझे देंगे। अब तक कभी भी उन्होंने मुझे कोई दण्ड नहीं दिया।"

वह और कुछ न कह सका, दोनों हथेलियों से आँखें ढककर चुप हो गया।

किरणमयी ने कोई बात नहीं कही। दोनों नेत्र खोलकर उसके मुख की ओर निहारती रही। उसके हृदय में जो विप्लव चल रहा था, उसको केवल अन्तर्यामी ही जान सके।

थोड़ी देर के बाद दिवाकर ने बात कही। अत्यन्त व्यथित कण्ठ से वह कहने लगा, "कल तुमने कहा था कि तुम उपेन भैया का सिर नीचा कर दोगी। उस दिन रात के समय तुम लोगों में क्या बाते हुई थीं, किस क्रोध में आकर तुमने बात कही थी, इसे मैं अभी तक समझ नहीं सका। सम्भवतः इसका कोई कारण तुम्हारे लिए होगा ही, लेकिन वह कारण चाहे जैसा भी हो, उस सिर को नीचा कर देने का दुःख कितना बड़ा है इस बात को यदि तुम जानतीं, तो यह बात तुम मुँह से न निकालतीं। तुम ऐसी चेष्टा मत करना। जब तक वह स्वयं नीचा होकर तुम लोगों की ओर न देखेंगे, तब तक उनके सिर को नीचा कर देने की शक्ति संसार में किसी में नहीं है भाभी।"

उसी गम्भीर रात्रि में ये दोनों विपरीत प्रकृतियाँ उपेन्द्र के प्रति भक्ति, श्रद्धा और प्रेम के तट पर पहुँचकर एकाएक बहुत ही अच्छी तरह सम्मिलित हो गयीं, यहाँ कोई विरोध ही नहीं था। जहाँ कहने की अपेक्षा सुनने, समझने की अपेक्षा समझाने की अभिलाषा अत्यन्त प्रबल हो उठी।

भोर में किस समय दिवाकर बिछौना छोड़कर बाहर चला गया, इसका पता निद्रामग्न किरणमयी को नहीं चला। इसीलिए नींद टूटते ही वह दिवाकर के लिए व्याकुल हो उठी। कल रात को बातों ही बातों में किरणमयी बहुत-सी बातें जान गयी थीं। दिवाकर वास्तव में कितना निस्सहाय है और अपने उपेन भैया से अलग हो जाना उसके लिए कैसी चोट पहुँचाने वाली दुर्घटना है, इस बात को अत्यन्त स्पष्ट रू से समझ लेने के बाद से किरणमयी अपने नारी-हृदय के अन्तस्तल में तनिक भी शान्ति नहीं पा रही थी। इस सरल, विनीत, सत्यवादी और सच्चरित्र को उसके यौवन के प्रारम्भ में ही अकारण पथभ्रष्ट कर देने का अपराध उसकी निद्रावस्था में भी उसको बींध चुका था। इसीलिए निद्रा भंग होते ही एक अभिनव स्नेह के साथ इस निरपराध अभागे की ओर उसने पहले ही मुँह घुमाकर देखा, दिवाकर नहीं था। उठकर बाहर गयी, पर वहाँ भी नहीं दिखायी पड़ा। जहाज के काम करने वाले लड़के से ढूँढने के लिए कहा, वह भी न पा सका।

उसी समय से किरणमयी अत्यन्त व्याकुलता से प्रतीक्षा कर रही थी। लेकिन आज उसकी इस उत्कण्ठा के बीच भी बहुत दूर से आयी हुई मृदु सुगन्ध की भाँति एक अस्पष्ट

आनन्द का आभास पाकर उसका हृदय पुलकित हो रहा था।

उसे अति तुच्छ दिवाकर के साथ, जिसको वह कभी भी प्यार न कर सकी, अपनी ही कुबुद्धि के कारण उसकी घर-गृहस्थी उसे सम्भालनी पड़ेगी। प्रेम का अभिनय करना पड़ेगा, जहाज पर चढ़ जाने के बाद से यही धिक्कार उसको भीतर ही भीतर मानो पागल बनाता जा रहा था।

फिर अन्त यहीं तो नहीं था। इस बनावटी प्यार का आकर्षण एक दिन खत्म होकर रहेगा, एक दिन आयेगा जब यह छद्मलीला हृदय में वितृष्णा पैदा कर देगी, यह सीख उसे डाक्टर अनंगमोहन से मिल चुकी थी। उस दिन प्राणान्तकर घृणा का जो फन्दा शनैःशनैः उसके गले में कसता जायेगा, उसे वह कौन-से अस्त्र से काटकर फेंकेगी, यही दुश्चिन्ता उसे खाये जा रही थी। लेकिन कल गम्भीर रात्रि में उपेन्द्र के राजसिंहासन के नीचे बैठकर संधिपत्र पर जब दोनों के हस्ताक्षर हो गये, तब मानो उसकी निद्रा भंग हो गयी और इस निरीह लड़के के लिए करुणा और व्यथा से वह इधर जिस प्रकार व्यथित हो उठी थी, उसी प्रकार इस अवश्यम्भावी घृणा से मुक्ति पाकर मानो वह बच गयी।

कमरे में अकेली बैठकर लम्बी साँस छोड़ती हुई बार-बार यही बात कहने लगी – अब मुझे भय नहीं है, मुझे कोई भय नहीं है। जिसको मैं प्यार न कर सकूँगी, कम से कम स्नेह देकर ही उसके मन की कालिमा तो बहुत कुछ पोंछ सकूंगी। तो भी, एक भय उसके हृदय में झाँकने लगा – बाद में प्रलोभन को न रोक सकने के कारण दिवाकर पतंगे की भाँति जल मरने को कटिबद्ध हो जाये, तो क्या गति होगी, उसके रूप के आकर्षण में कैसी अमोघ शक्ति है, यह बात तो उससे छिपी नहीं थी।

उसे अपने मृत पति की बात स्मरण हो आयी। वही नीरस, कठोर विद्या का मूर्तिमान अभिमान। उसके पास तो वह एक दिन भी जा न सकी थी, तो भी उसके दिन कटे ही थे। लिखने-पढ़ने, भात पकाने, साँस की झिड़कियाँ सुनने और घर के काम-काज करने में ही दिन व्यतीत हो जाता था। फिर रात में थकावट से चूर होकर किसी समय वह सो जाती थी, फिर प्रभात होता, फिर रात आती, इसी प्रकार महीने पर महीने, वर्ष पर वर्ष बीत गये थे। भीख माँगने के लिए कोई भिखारी मकान में नहीं आया। किसी पड़ोसी ने भी आकर नहीं पूछा कि तुम कैसी हो, एक दिन के लिए भी सूर्य-किरणों ने प्रकाश नहीं दिया, एक क्षण के लिए भी आकाश की वायु ने मार्ग भूलकर प्रवेश नहीं किया। तो भी दस साल का लम्बा समय बीत गया था। उससे अपने माँ-बाप की बात तो स्मरण नहीं पड़ती, केवल स्मरण पड़ती है कि बाल्यावस्था में कालना के पास के एक छोटे गाँव में रहने वाले दुखी मामा के घर से बहू के वेश में निकलकर उसने इस अँधेरे घर में प्रवेश किया था। पति ने छात्रा के रूप में उसे ग्रहण किया था। उसी समय से आजीवन गुरु-शिष्य का वह कठोर सम्बन्ध कभी दूर नहीं हुआ। पति ने एक दिन के लिए भी आदर नहीं किया, प्यार करते थे या नहीं, एक दिन के लिए भी उन्होंने यह बात नहीं बतायी।

बंगला, संस्कृत, अंग्रेजी के पाठ याद करने को देते थे, पाठ सुनते थे। पाठ याद न

करने पर तिरस्कार करते थे, मारते भी थे। क्रोध, अभिमान करने पर कभी नहीं मनाते थे, रोते-रोते सो जाने पर किसी दिन जगाकर खाने के लिए मुझसे नहीं कहा – यही उसके वधू जीवन का इतिहास है।

सास की परीक्षा और भी कठोर थी। वहाँ अत्यन्त छोटी-सी भूल के लिए भी क्षमा नहीं थी। अघोरमयी ने अपने रसोईघर की कलछी-संड़सी से लेकर जलती हुई लकड़ी तक के चिह्न इस छोटी बहू के शरीर पर अंकित कर दिये थे। एक दिन किसी अपराध पर उन्होंने उसके सिर के सब बाल काट दिये थे। दुख से, अभिमान से, जब बहू रसोईघर के एक कोने में मुँह ढँककर फूट-फूटकर रोने लगी थी, तब पीठ पर जलती हुई लकड़ी से मारकर उन्होंने चुप रहने का अंदेगा दिया था। जल जाने का वह घाव ठीक होने में एक महीने का समय लगा था।

एकाएक वही घाव मानो फिर रिसने लगा। किरणमयी क्षणभर के लिए चंचल होकर स्थिर होकर बैठ गयी।

कब किशोरावस्था को पार करके उसने यौवनावस्था में पैर रखा, यह बात उसे स्मरण नहीं रही। सम्भवतः उषा की भाँति चुपके-चपके ही प्रभात का वह उज्ज्वल प्रकाश फूट उठा था।

यौवन में, अनजान दशा में जबकि शरीर सौन्दर्य से परिपूर्ण हो उठने लगा तब वह पति के साथ सूक्ष्म विषय पर विचार करने में व्यस्त हो रही थी। क्यों उसका शारीरिक पीड़न समाप्त हो गया, क्यों वह गृहणी हो चली, यह बात एक बार सोचने का भी उसे अवसर नहीं मिला। पति कहा करते थे, "सुखी जीवन ही एकमात्र ध्येय है; शेष सभी उपलक्ष्य है। दया, धर्म, पुण्य ये सभी उपलक्ष्य है। इहकाल की हो या परकाल की, अपनी हो या और पाँच आदमियों की, स्वदेश की हो या विदेश की – किस उपाय से सुख-वृद्धि की जा सकती है – यही जीवन का कर्म है और जाने में हो या अनजाने में, इसी चेष्टा में लोगों का सारा जीवन समाप्त हो जाता है। और यही एकमात्र उपदण्ड है, जिसके द्वारा सब भले-बुरे का वजन किया जा सकता है, अपने लिए है या दूसरे के लिए इस ओर दृष्टि मत डालना। किरण, तुम केवल यही समझने का प्रयत्न करना कि इससे सुख की मात्रा बढ़ती है या नहीं।"

किरणमयी कहती, "ठीक ऐसा ही करूँगी, लेकिन किस प्रकार मैं जानूँगी कि मेरे कामों से संसार में सुख की समष्टि बढ़ रही है? सुख का स्वरूप तो सबकी दृष्टि में एक-सा नहीं होता।"

हारान अपनी शून्य दृष्टि से पल भर तक जालों तथा कालिख से भरी कड़ियों की ओर देखकर कहते, "खण्ड-खण्ड करके देखने से तो एक नहीं है लेकिन समग्र रूप से देखने से एक ही है। तुमको इसी पर विचार करना चाहिये।"

किरणमयी के लिए सुख का कोई रूप स्पष्ट नहीं था। वह असहिष्णु होकर बोल उठती, 'खण्ड-खण्ड' करके यह समग्र रूप से, ये सब बातें केवल कहने के लिए ही हैं। अपने को सुख कैसे मिलता है, इसी बात को अच्छी तरह से मनुष्य समझ सकता है, वह भी सब समय, सब अवस्थाओं में नहीं। जबकि अपने ही सम्बन्ध में मनुष्य भूल से नहीं बच पाता, तब

सारे विश्व का दायित्व हाथ में लेने का साहस जिसे हो, होने दो, मुझे तो ऐसा साहस नहीं होता। उस पार के वे जूट मिल वाले सम्भवतः सोचें कि काशी के सभी मन्दिरों में जूट मिलें खड़ी कर देने से मनुष्य के सुख की मात्रा बढ़ जायेगी, लेकिन सभी क्या ऐसे ही सोचेंगे? सुख नामक वस्तु क्या है, यह बात जब तक मुझे समझाकर न बता सकोगे, तब तक मैं तुम्हारी कोई बात नहीं सुनूँगी।" यह कहकर ज्यों ही किरणमयी उठकर जाने को प्रस्तुत होती त्यों ही हारान उसका हाथ पकड़कर कहते, "ज़रा बैठो तो। इतना पढ़-लिखकर भी यदि तुम इतनी छोटी-सी बातों से रुष्ट हो जाओगी तो सब कुछ ही झूठ हो जायेगा। देखो किरण, मैं तुमसे सच कहता हूँ – मैं ठीक नहीं जानता कि सुख नामक वस्तु क्या है। किसी देश में कोई भी इसे जान पाया या नहीं, यह बात मुझे ज्ञात नहीं है। सम्भवतः यह बात जानी भी नहीं जाती। हमारे देश में बहुत दिन पूर्व तीन प्रकार की चेष्टाएँ दुख-निवृत्ति के लिए हो चुकी हैं – उनको अलग करके जो वस्तु शेष रह जाती है – वही सुख है, यह कह देने से भी काम नहीं चलता।"

प्रत्युत्तर में किरणमयी अत्यन्त अधीर होकर बोल उठती, "जब कहने से काम नहीं चलता, तब किसी के सुख का परिहास करना जैसा असंगत है साधारण रूप से सुख के परिमाण को बढ़ा देने की चेष्टा करना भी वैसा ही पागलपन है। भले-बुरे की तौल करने के पूर्व तुम्हारा तुलादण्ड ठीक होना चाहिये। उसको तुम किस आदर्श से ठीक करोगे इसे तो मैं समझ नहीं पाती।"

कुछ पल चुप रहकर हताश स्वर में हारान ने कहा था, किरण, मैं जानता हूँ तुम्हारे मन की गति किस ओर है, लेकिन जब तक तुम परलोक की, आत्मा की, ईश्वर की कल्पना आदि भावनाओं के जंजाल से मन को मुक्त नहीं करोगी, संशय बना रहेगा। सुख ही जीवन का चरम लक्ष्य है और सुखी होने में ही जीवन की चरम सार्थकता है, यह बात जानते हुए भी नहीं समझोगी। यही लगता रहेगा कि क्या जाने, शायद और भी कुछ है। और इस और कुछ का सन्धान कभी नहीं मिलेगा तुम्हें। यह बात तुम्हें परेशान तो करती रहेगी, पर कोई गति नहीं दे पायेगी; आकांक्षा जगायेगी पर परितृप्ति नहीं देगी। रास्ते की बात तो बतायेगी पर रास्ता दिखा नहीं पायेगी।

इसी प्रकार शिक्षा और गृहस्थी के बीच पड़कर किरणमयी बालिकावस्था से बढ़कर सयानी हो गयी थी। आज एक-एक करके उसे ये सब बातें स्मरण आने लगीं। इसी प्रकार उसकी विचार-प्रक्रिया जब वर्तमान दुख को लाँघकर बहुत दूर जाकर अतीत के अगाध अतल दुख के सागर में डूबती हुई गोते खा रही थी, उसी समय दिवाकर शुष्क म्लान मुख लिए केबिन के भीतर आया। उसको देखते ही किरणमयी के दुख-स्वप्न का नशा पलभर में हट गया। वह अपने मुख को स्नेह की हँसी से उज्ज्वल बनाकर तिरस्कार के स्वर में बोली, "बात क्या है बताओ तो बबुआ जी? किस धुन में घूम रहे हो, क्या खाना-पीना नहीं होगा? तुम तो अच्छे लड़के हो भाई।"

उसके कण्ठ-स्वर से दिवाकर इतने दिनों के बाद चौंक पड़ा। अचानक उसे लगा मानो

कितने ही सहस्र वर्ष बीत चुके हैं, भाभी का ऐसा स्वर उसे सुनने को नहीं मिला। उस स्वर में आक्षेप की ज्वाला नहीं थी। जो स्वर सचमुच ही स्नेह की वेदना से कोमल होकर निकलता है वहाँ मनुष्य के कान भूल नहीं करते, किसी तरह उसे पहचान लेते हैं। दिवाकर अभिभूत की भाँति निहारता रहा।

किरणमयी ने फिर मुस्कराकर कहा, "सबेरे से अब तक तुम कहां थे?"

दिवाकर ने धीरे से कहा, "नीचे।"

"नीचे? इतनी देर तक नीचे क्यों बैठे रहे? एक बार ऊपर आकर कुछ खा जाने का अवकाश तुम्हें नहीं मिला?"

प्रत्युत्तर में दिवाकर केवल मौन होकर टकटकी बाँधे देखता ही रहा। किरणमयी ने पूछा, "तुम नीचे क्या कर रहे थे?"

उसके मुख पर बड़ी बहन का वही निर्मल स्नेह-हास्य था, स्नेह की वैसी ही मधुरता थी जिसे कलकत्ता आकर किरणमयी से पाकर दिवाकर कृतार्थ हो गया था। आनन्द से दिवाकर के नेत्रों में आँसू छलछला आये। उसने किसी प्रकार रोककर कहा, "भाभी, नीचे एक बंगाली अपनी स्त्री को साथ लिये अराकान जा रहा है, उनका वहाँ मकान भी है।"

किरणमयी ने कहा, "क्या कहते हो बबुआ?"

दिवाकर ने कहा, "मैं सच कहता हूँ, भाभी, वे लोग बड़े अच्छे आदमी हैं।"

किरणमयी उसकी बात के बीच में ही बोल उठी, "तो ऐसी अवस्था में हम लोग उनके ही मकान में जाकर ठहर सकते हैं। उनकी स्त्री के साथ मेरा परिचय क्या तुम करा सकते हो?"

दिवाकर ने प्रसन्न होकर कहा, "क्यों न करा सकूँगा? मकान वाली कह रही थी तुम्हारे साथ एक बार...।"

किरणमयी ने आश्चर्य में पड़कर पूछा, "मकान वाली कौन है बबुआ?"

दिवाकर ने कामिनी का संक्षिप्त परिचय देकर कहा, "हरीश बाबू इसी नाम से अपनी स्त्री को पुकारते हैं, उनका अपना एक मकान भी तो है।"

सुनकर किरणमयी मौन हो गयी। क्योंकि 'मकान वाली' शब्द इसके पूर्व कलकत्ता में नौकरानियों के मुँह से जिन मकान वालियों के लिए उसने सुना था, उनमें से कोई भी भले घर की गृहिणी नहीं थी। इसीलिए दिवाकर जब उनको अपने साथ यहाँ लाने के लिए तैयार हुआ तो उस समय किरणमयी ने तनिक हँसकर स्निग्ध स्वर से कहा, "वे लोग अच्छे आदमी तो हैं न बबुआ?"

दिवाकर उसी क्षण गर्दन हिलाकर आवेग के साथ बोला, "बहुत ही अच्छे आदमी हैं वे लोग भाभी। एक बार बातचीत करने से..."

किरणमयी ने कहा, "तो आज रहने दो न। किसी दूसरे दिन।"

दिवाकर सिर हिलाकर बोला, "नहीं भाभी, मैं तुम्हारे पैरों पड़ता हूँ, वह इसी समय आना चाहती हैं। जबकि उनके ही मकान में जाकर ठहरना पड़ेगा तब, जाऊँ भाभी बुलाने?" यह

कहकर दिवाकर अत्यन्त अधीर होकर उठ खड़ा हुआ और साथ ही उसके नेत्रों और कण्ठ स्वर से छोटे भाई का स्नेह-भरा हठ निकलकर मानो किरणमयी की भूल को गरम शूल की तरह बनाकर उसके हृदय में बिंध गया। एकाएक प्रबल शोक-भरी लम्बी साँस उसके गले तक उमड़ उठी और निकलते हुए आँसू को छिपाने के लिए किरणमयी ने किसी प्रकार कहा, "अच्छा, तो जाओ।"

यह बात सच है कि किसी अपरिचित स्थान को जाने के मार्ग में कोई मित्र या साथी मिल जाये तो यह सौभाग्य की ही बात मानी जाती है। अन्त में यही विचार करके सम्भवतः उसने दिवाकर के व्यग्र अनुरोध को स्वीकार किया था। लेकिन जब वह सचमुच ही उसे बुलाने के लिए जल्दी बाहर चला गया तो उस समय अपनी स्थिति को स्मरण करके किरणमयी को बड़ी लज्जा जान पड़ने लगी। जो आकर उपस्थित होगी वह बंगाली औरत है, उम्र बड़ी हो चुकी है। कौन जाने उसके नेत्रों को धोखा देना सम्भव होगा या नहीं। दिवाकर की आयु के साथ उसकी आयु की तुलना करने से बंगाली समाज की दृष्टि में अच्छी न जँचेगी, केवल इसी बात का विचार करके किरणमयी लज्जा से संकुचित हो उठी।

थोड़ी ही देर बाद दिवाकर के पीछे-पीछे मकान वाली आ पहुँची। उसकी ओर दृष्टिपात करने के साथ ही किरणमयी को पता चल गया कि यह भले घर की स्त्री नहीं है। जो स्त्रियाँ कलकत्ता में दासीवृत्ति करके जीवन-निर्वाह करती हैं, यह उन्हीं में से एक है। उसकी छाती के ऊपर से एक बोझ हट गया। हँसते हुए मुख से उसने कहा, "आओ बैठो?"

किरणमयी का रूप देखकर मकानवाली अभिभूत होकर खड़ी रही। बाद को गले में आँचल डालकर उसने झुककर प्रणाम किया और दरवाज़े के निकट बैठकर कहा, "बाबू के मुँह से सुनकर मकान वाले ने कहा, जाओ तो ब्राह्मणी हैं, उनको प्रणाम कर आओ। तो माँजी, मगों के देश में तो तुम जा रही हो, लेकिन वहाँ कोई भी ऐसा मर्द या औरत नहीं है जो मकान वाली के मकान में चूँ तक भी करे। झाड़ू से मारकर उसका विष झाड़ फेंकूँगी न?" यह कहकर झाड़ू के अभाव में मकान वाली ने केवल अपना हाथ ऊपर उठाकर दिखा दिया।

किरणमयी प्रसन्न होकर बोली, 'चलो जान में जान आयी। नयी जगह जा रहे हैं, सोच-सोच कर डर के मारे रातों की नींद हराम हो गयी थी हम दोनों की तो।'

घरवाली बोली, "डरने की क्या बात है? मैं बड़ी रोब-दाब वाली घरवाली मानी जाती हूँ वहाँ। मेरा नाम सुनकर तो यमराज भी रास्ता छोड़ देते हैं। मेरे यहाँ कोई कष्ट नहीं होगा तुम लोगों को। वैसे तो किराया पाँच रुपये है, पर तुम लोग चार ही देना; जब बाबू को काम-वाम मिल जायेगा फिर देखाा जायेगा। और उसकी भी फ़िक्र मत करो बहू, मेरा घरवाला जिस साहब को भी जाकर पकड़ लेगा, वह ना थोड़े ही कहेगा। तुम लोगों के आशीर्वाद से इतना सम्मान तो है ही हम लोगों का।' कहकर होंठ फैलाकर एक विशिष्ट भंगिमा में सिर हिलाया घरवाली ने।

गहरी साँस लेकर किरणमयी ने कहा, 'भगवान तुम्हारा भला करेंगे।"

उसके मुँह की ओर एकाएक दृष्टिपात करके मकान वाली बोल उठी, "यह कैसी बात है बहू, तुमने अपना सिर ऐसा धो डाला है कि माँग में सिन्दूर का तनिक भी चिह्न नहीं है। सिंधौरा ज़रा दे दो तो, मैं माँग में सिन्दूर लगा दूँ।"

किरणमयी इसके लिए पहले से ही तैयार बैठी थी। उसने बायाँ हाथ दिखाकर कहा, "नहीं, सिर धोने से नहीं, मेरी माँग का सिन्दूर एक साल से काली माई के पैरों से बँधा हुआ है। उस वर्ष बाबू के प्राणों की आशा नहीं थी, सिन्दूर को बन्धक रखकर ही अपनी सुहाग की चूड़ियों को बचा सकी हूँ।" यह कहकर एक लम्बी साँस खींचकर उसने दिवाकर की ओर कनखियों से देखा, उसका मुख लज्जा से और कुण्ठा से एकदम बदरंग हो गया था।

"ऐसी बात है!" कहकर मकानवाली ने सहानुभूति प्रकट करके कहा, "तो हमारे यहाँ भी काली जी का मन्दिर है। वहाँ पहुँचते ही पूजा चढ़ाकर सिन्दूर बन्धक से छुड़ा लेना बहू, नहीं तो लोग न जाने क्या सोचने लगेंगे। अराकान जैसी बुरी जगह तीनों लोक में कहीं भी कोई है क्या? केवल हमारे ही डर से वहाँ के लोग कुछ-कुछ दबे रहते, नहीं तो...।"

किरणमयी ने हँसकर कहा, "इसी विषय पर तो बाबू के साथ आज दो दिनों से बातचीत चल रही है। वे तुम दोनों की बहुत ही प्रशंसा कर रहे थे। वह तुम्हारे सामने मैं क्या कहूँ? जहाज़ पर चढ़ने के बाद से हम दोनों भय के मारे सूखे जा रहे हैं। क्या होगा? यह तो भगवान ही...।"

बात पूरी भी न हो सकी, "भय कैसा माँ जी!" कहकर अभय प्रदान करके मकान वाली अपनी बड़ाई की झड़ी लगाने लगी और देखते-देखते दोनों की घर-गृहस्थी, सुख-दुख की कहानी इस प्रकार जम गयी कि कोई भी यह नहीं कह सकता कि दस मिनट पहले दोनों में तनिक भी परिचय नहीं था।

निकट ही कुर्सी पर दिवाकर जो बैठा तो फिर उस पर से उठा नहीं। किरणमयी कितनी ही असत्य बातें कैसे निःसंकोच और सहूलियत के साथ बे-रोक-टोक बोल सकती है, यह सुनते-सुनते वह मानो हत-चेतन की भाँति स्तब्ध हो गया था। इतनी देर बाद एकाएक होश में आकर वह ज्यों ही उठकर चले जाने को तैयार हुआ, त्यों ही किरणमयी बोल उठी,"सारा दिन तो तुमने खाया नहीं, फिर बाहर जा रहे हो क्या?" प्रत्युत्तर में दिवाकर ने जो बात कही, वह सुनायी नहीं पड़ी, लेकिन समझ में आ गयी। किरणमयी ने घबराकर कहा, "नहीं, नहीं, यह नहीं होगा। तुम एक बार बाहर जाओगे तो फिर शीघ्र न आओगे, यह मैं जानती हूँ।" मकान वाली के मुँह की ओर देखकर हँसते हुए मुख से उसने, "सार-ससुर नहीं हैं, ब्याह होने के बाद से मुझे सदा इसी बात का दुख रहता है। खिलाने के लिए मानो मारपीट तक करनी पड़ती है।" फिर तनिक मुस्कराकर बोली "मैं ही ऐसी हूँ कि ज़ोर-ज़बर्दस्ती करके खिला-पिला सकती हूँ, और कोई स्त्री होती तो आँसू बहाते-बहाते और रोते-रोते उसके दिन बीत जाते।"

घोर लज्जा से दिवाकर का सिर एकदम झुक गया।

मकान वाली ने हँसकर कहा, "हाँ बाबू इसी प्रकार क्या तुम दोनों विदेश में जाकर

घर-गृहस्थी चलाओगे? लेकिन मेरे मकान में यह न होगा बाबू, मैं बहू को दुख न देने दूँगी, यह मैं कहे देती हूँ।" किरणमयी के मुँह की ओर देखकर वह एकाएक पूछ बैठी, "हाँ बहू, बाबू सम्भवतः तुमसे उम्र में बहुत बड़े नहीं हैं, समान ही उम्र के जान पड़ते हैं, ठीक है न?"

किरणमयी ने उसी क्षण सिर हिलाकर कहा, "कुलीन ब्राह्मण का घर ही तो है, मैं ही आयु में बड़ी न हुई यही मेरा सौभाग्य है! हम दोनों एक ही उम्र के हैं! वैसाख में उनका जन्म हुआ था, और मेरा जन्म आषाढ़ में हुआ था, यही सिर्फ़ दो ही महीने के ही तो बड़े हैं। बहुत से लोग तो मुझे ही आयु में बड़ी बताते हैं। यह कैसी लज्जा की बात है।" यह कहकर किरणमयी मुँह बन्द कर मुस्कराने लगी।

मकान वाली इस हँसी में सम्मिलित नहीं हुई, बल्कि गम्भीर मुँह से उसने कहा, "कुलीन घर के लिए यह लज्जा की क्या बात है! सुनती हूँ कि दस वर्ष के वर के साथ पचास वर्ष की बुढ़िया का भी ब्याह हो जाता है। भले ही हो जाये, इसके लिए कोई बात नहीं। वहाँ जाकर पूजा चढ़ाकर सिन्दूर चूड़ी पहन लेना, नहीं तो सुहागिन की तरह नहीं जान पड़ती हो। अब मैं जाती हूँ, तुम लोग खाओ-पिओ, फिर संध्या के बाद आऊँगी।" यह कहकर किरणमयी के पैरों की धूलि सिर पर चढ़ाकर वह उठ खड़ी हुई।

## सैंतीस

सतीश के एकान्तवास की व्यवस्था यद्यपि आज भी वैसी ही है, लेकिन उसकी उस वैराग्य-साधना की धारा इस बीच ठीक मार्ग से हटकर कितनी दूर चली गयी, यह बात जिस किसी ने दो महीने पूर्व देखी है, उसी की दृष्टि में पड़ जायेगी।

जो मनुष्य अपनी इच्छा से निर्वासन का दण्ड ग्रहण कर इस स्वजन-शून्य स्थान में अकेले रहने के लिए आया है, उसका एकाएक वेशभूषा के प्रति अनुराग बढ़ जाने का कारण क्या है, और किसलिए पक्षियों के गाने के बदले में उसकी अपनी गाने की पुस्तकें फिर पेटी के अन्दर से निकल पड़ी हैं और सारंगी, सितार, बाँसुरी आदि बाजे क्यों अपने-अपने अनादृत स्थानों को छोड़कर फिर पुराने मित्रों की भाँति मेज़ के ऊपर आ जमा हुए, और उसके मुख की वह मलिन छाया भी किस प्रकार सहसा तिरोहित हो गयी, यह सब सोचने की बातें हैं।

वास्तव में दो-तीन महीने पूर्व के सतीश और इस समय के सतीश में इतना अन्तर हो गया है कि एकाएक उसको पहचानना भी कठिन हो गया है।

यद्यपि इस इतने बड़े अद्‌भुत परिवर्तन का कारण खोलकर न बताने से भी सम्भवतः काम चल सकता था, लेकिन केवल यही भय हो रहा है कि कहीं सन्थाल परगने की असाधारण आबहवा अच्छी समझकर कितने ही नासमझ लोग उस ओर दौड़ न पड़ें।

इसलिए इतना ही बता देना आवश्यक है कि यद्यपि किसी ओर से विवाह का प्रस्ताव अभी तक स्पष्ट रूप से उठाया नहीं गया है, फिर भी आत्मीय स्वजनों के निकट सतीश

और सरोजिनी के मन की बात सुस्पष्ट हो जाने में कुछ भी शेष नहीं था।

सरोजिनी की माँ जगततारिणी का आग्रह ही इस विषय में सबसे प्रबल है, यह एक बात एक वर्ष पूर्व कलकत्ता में ही ज्ञात हो गयी थी। लेकिन आग्रह व्याकुलता से अधिक रहने के कारण ही सम्भवतः केवल जगतजारिणी के मन में ही इस संशय की भी एक छाया पड़ी थी कि उनकी शिक्षाभिमानिनी कन्या, पुराने समाज और संस्कारों को अच्छा न समझकर सतीश को ग्रहण करने को प्रस्तुत होगी या नहीं। अभी थोड़े दिन हुए, वह अपने नैहर शान्तिपुर गयी हैं। जाते समय वह इस बात का संकेत कर गयी हैं कि वहाँ से लौटते ही वह यह बात पक्की कर देंगी।

सबेरे सतीश बेले पर नया तार चढ़ा रहा था। उसी समय बिहारी के साथ एक भले आदमी आ गये। ज्योतिष के घर के मुनीम थे। जगतूतारिणी के साथ वह शान्तिपुर गये थे, फिर उनके साथ ही लौट आये हैं।

मुनीम ने नमस्कार करके कहा, "माँजी ने आज आपको निमंत्रण भेजा है। वहीं भोजन करना पड़ेगा।"

ख़बर सुनकर सतीश की छाती मानो उछल उठी, उसने पूछा, "वह कब लौटीं?"

मुनीम ने कहा, "आज तीन दिन हुए।"

प्रायः छः-सात दिनों से सतीश उस ओर नहीं गया था। अपने सम्बन्ध की बात अत्यन्त स्पष्ट हो जाने के बाद से ज्योतिष बाबू के घर जब-तब जाने में उसे लज्जा जान पड़ती थी। उसने कहा, "अच्छा, आप माँ जी से कह दीजियेगा, मैं दस-ग्यारह बजे के अन्दर ही आ जाऊँगा।"

"जैसी आज्ञा!" कहकर वह आदमी नमस्कार करके चला गया।

सतीश को निमंत्रण भेजकर भी जगततारिणी भोजन का कोई प्रयास न करके ही निश्चिन्त थीं, क्योंकि उनकी धारणा थी कि सतीश संध्या के पहले न आयेगा। अब मुनीम के मुँह से यह समाचार सुनकर वह घबरा गयीं और रुष्ट भी हो उठीं।

आज एकादशी थी। उनको अपने लिए किसी तैयारी की आवश्यकता नहीं थी। और जो विधवा ब्राह्मणी उनके घर रसोई पकाती थी, वह भी दो दिन से शान्तिपुर में ही मलेरिया ज्वर से बीमार पड़ गयी थी।

बहुत ही झुँझलाकर उन्होंने मुनीम से कहा, 'तुम इस वक्त के लिए निमंत्रण क्यों दे आये? तुमको क्या तनिक भी बुद्धि नहीं है?"

मुनीम ने डरते-डरते कहा, "मैंने तो कही नहीं, उन्होंने स्वयं ही इस वक़्त आने की बात कही थी।

जगततारिणी ने तब क्रोध करके कहा, "तो तुम ही जाओ, देखो मछली कहाँ मिलती है, जाकर जल्द ख़रीद लाओ।"

आज सबेरे ही जिस लिए उनका मन बिगड़ गया था, उसका कारण था। सतीश के पास निमंत्रण भेजने के बाद ही उनको ख़बर मिली कि कल रात को सहसा शशांक मोहन

फिर आ पहुँचे हैं। इस आदमी को उसके अंग्रेजी चाल-ढाल के कारण वे किसी दिन अच्छी दृष्टि से नहीं देखती थीं, और विशेष रूप से जबसे उन्होंने सुना था कि वह सरोजिनी से विवाह करना चाहता है तभी से वह मनुष्य उसकी दोनों आखों का शूल-सा बन गया था। बीस दिन पूर्व जब वह किसी काम के बहाने कलकत्ता से यहाँ आया था, तब जगततारिणी ने उससे एक प्रकार स्पष्ट रूप से कह दिया था कि उसकी कन्या के साथ उनका विवाह होना असम्भव है। फिर भी, यह निर्लज्ज, बिना सूचना दिये ही पुनः आ गया है, सुनकर उनका चित्त संशय से कंटकित हो उठा था। इसके अतिरिक्त यह ख़बर पहले उनको मिल गयी होती तो वह सम्भवतः सतीश को निमंत्रण ही नहीं भेजतीं। किसलिए यह ख़बर ठीक समय पर उनको नहीं दी गयी, इसके लिए ज्योतिष से लेकर घर के नौकर तक पर बिगड़ उठी थीं। सरोजिनी बाहरी बैठकखाने से निकलकर किसी प्रकार माँ की दृष्टि से बचकर ऊपर चली जा रही थी – शशांकमोहन के आने की ख़बर वह भी नहीं जानती थी लेकिन जगततारिणी ने उसका सिर से पैर तक क्षण भर निरीक्षण किया और क्रोध के स्वर से कहा "घूमना हो गया न? अब जूता-मोज़ा तो थोड़ी देर के लिए खोल डालो बेटी। सतीश आज यहाँ खायेगा, मैं स्वयं रसोई न पकाऊँगी तो वह तुम्हारे इस क्रिस्तान के घर में पानी तक भी न स्पर्श करेगा। आओ, घंघरे-टंगरे को उतारकर मेरे रसोईघर में आओ। बूढ़ी माँ की ज़रा सहायता करने से तुम्हारे ईसामसीह रुष्ट न होंगे बेटी! आओ!"

माँ क्रोध में आने पर किस प्रकार आग की मूर्ति-सी बन जाती थीं और सच-झूठ को लाँघकर जो मुँह से निकलता था, बोल जाती थीं, यह बात किसी से छिपी नहीं थी। सरोजिनी ने कुण्ठित होकर कहा, "मैं अभी आती हूँ माँ।"

लेकिन माँ का क्रोध इससे भी शान्त नहीं हुआ। उन्होंने कहा,"आकर ही तुम मुझे निहाल कर दोगी बेटी। सत्रह-अठारह साल की उम्र हो गयी, आज तक थोड़ा-सा भात पकाना भी नहीं सीखा। मैं भी ग़रीब के घर की लड़की नहीं थी बेटी, लेकिन उसी उम्र से गृहस्थी चलाती आ रही हूँ। जिस घर में धर्म-कर्म नहीं है, उस घर में लड़के-लड़कियों को पैदा करना ही व्यर्थ है!" इस कठोर मन्तव्य को कड़े स्वर से व्यक्त करके जगततारिणी मुँह झुकाकर स्वयं ही रसोईघर में चली गयी।

उनके अपने लड़के-लड़की पर एवं घर के आचार-व्यवहार पर इस मर्मान्तक आक्रोश का भी कारण था जो उनके पूर्व इतिहास को जाने बिना समझ पाना मुश्किल है।

उनके स्वर्गवासी पति परेशनाथ ने वकालत में अगाध अर्थ उपार्जन के बाद भी जब ढलती उम्र में और अधिक उपार्जन के ख़्याल से बैरिस्टर बनना चाहा तो रो-धोकर, उपवास करके सिर पटक कर किसी भी प्रकार वह उनको अपने निश्चय से नहीं डिगा पायी। उनकी एक नहीं सुनी परेशनाथ ने और बारह वर्ष के ज्योतिष व छह वर्ष की सरोजिनी को उनके साथ देश में छोड़कर वह विलायत चले गये। शुरू में कुछ दिन तो जगततारिणी बिल्कुल ही बेहाल हो गयी थीं, लेकिन बाद में प्रकृतिस्थ होकर नायब गुमाश्ते की मदद से कामकाज देखने लगी थीं। हाँ, पति की तरफ़ से दिल सदा के लिए टूट गया था। थोड़े दिनों बाद

बैरिस्टर बनकर वापस आने पर परेशनाथ धनोपार्जन करने लगे। कलकत्ते में नया विशाल बँगला बनवाकर नये ढंग से उसे सजाना शुरू कर दिया, बैरे बावर्ची रख लिये, पर जगततारिणी बिल्कुल तटस्थ बनी रहीं, पति के किसी काम में योगदान नहीं किया। इस प्रकार पति-पत्नी के बीच की खाई दिन पर दिन बढ़ती गयी। बातचीत तो बन्द थी ही, एक दूसरे की ख़बर लेना भी क़रीब-क़रीब बन्द हो गया।

एक दिन ज्योतिष ने आकर कहा, 'माँ, बाबा मुझे विलायत भेजना चाहते हैं'

यह आशंका उन्हें पहले से ही थी। कठोर होकर पूछा – 'कब?'

ज्योतिष ने कहा, 'शायद दो महीनों में।'

'अच्छा', कहकर उन्होंने मुँह फेर लिया और काम के बहाने वहाँ से चली गयीं। ज्योतिष के जाने के दिन वह कमरा बन्द करके बैठी रहीं, हारकर ज्योतिष रुद्ध द्वार के बाहर से ही माँ को प्रणाम करके चला गया। परेशनाथ सरोजिनी को साथ लेकर बम्बई तक छोड़ने गये, वापस आये तो पता चला कि जगततारिणी शान्तिपुर अपने मायके चली गयी थीं। उनके इस तरह अचानक जाने का कारण पूछने पर मालूम पड़ा कि उनके पीछे उनके चचिया ससुर गोविन्द बाबू मिलने आये थे लेकिन इस घर में पानी भी नहीं पिया।

वापस बुलाने के लिए आदमी भेजा, लेकिन वह नहीं आयीं। परेशनाथ ने सरोजिनी को बोर्डिंग में भरती कर दिया और स्वयं प्रैक्टिस प्रायः छोड़कर अकेले घर में राग-रंग में डूब गये। पिता के घर रहते हुए जगततारिणी को पति के अधःपतन का समस्त विवरण मिलता रहा, परन्तु न तो वह आयीं और ना ही उन्हें रोकने का कोई प्रयत्न ही किया। जिस पति ने उन्हें अपने रिश्तेदारों से बाहर खड़ा कर दिया था, उस पति पर उनके आक्रोश की सीमा नहीं थी।

इसी तरह पाँच वर्ष निकल गये। ज्योतिष वापस आ गये। माँ को लेने गये परन्तु वह अटल रहीं, घर नहीं लौटीं। रोकर बोलीं, "सब कुछ तो सुन लिया तूने बेटा! अब जिससे तुम लोग सुखी रहो, वही करो, लेकिन मुझे उस नरक में मत घसीटो – वह सब मुझसे नहीं सहा जायेगा।"

ज्योतिष ने कहा, हम लोग अलग मकान लेकर रहेंगे माँ, तुम्हारे ऊपर उस घर की छाया तक नहीं पड़ेगी। मैं जो भी कमाऊँगा, इसी में गुजारा कर लेंगे, तुम चलो तो सही।

बड़ी मुश्किल से वह तैयार हुईं। एक सप्ताह में ही घर ठीक करके वापस आकर ले जाने की बात कहकर ज्योतिष चला गया। परन्तु इतनी देर की आवश्यकता ही नहीं हुई। पाँच दिन बाद ही वह लौट आया। उसके नंगे पांव और नंगे बदन पर मात्र एक शाल देखकर जगततारिणी फुक्का फाड़कर रो दीं। ज्योतिष के कलकत्ता लौटने के तीसरे दिन ही अचानक हृदयगति बन्द हो जाने से परेशनाथ इस दुनिया से चले गये थे।

दारुण अभिमान से एक दिन जिस घर को जगततारिणी छोड़कर चली गयी थीं, पाँच वर्ष बाद उसी घर में रोते-रोते लौट आयीं।

लड़की को हास्टल से घर ले आयीं। उसको देखकर भय से, विस्मय से स्तब्ध रह गयीं।

ज्योतिष को आड़ में बुलाकर बोलीं, 'बहन की शादी कैसे करेगा अब तू?'

माँ के मन की बात समझकर ज्योतिष बोला, 'माँ, तुम कोई चिन्ता मत करो; उससे कहीं बड़ी लड़कियों का ब्याह भी होता है।'

विस्मय से आँखें फैल गयीं जगततारिणी की। बोलीं, 'चिन्ता कैसे नहीं करूँ रे? तेरे बाप जो कर गये हैं वह तो लौटेगा नहीं, लेकिन जब तक मैं हूँ लड़की किसी ईसाई मुसलमान के हाथ में तो दे नहीं सकती, फिर चाहे उसका ब्याह हो या न हो। तेरे लिये तो कोई चिन्ता नहीं है, प्रायश्चित करने से हो जायेगा – उसका विधान मैं काका से पूछ कर आयी हूँ, पर हजार प्रायश्चित करने पर भी लड़की की उम्र तो नहीं घटायी जा सकती? उसका क्या उपाय होगा?'

ज्योतिष ने कहा, 'तुम्हें उम्र घटानी नहीं पड़ेगी माँ, हाँ थोड़ा सबर करना पड़ेगा। मैं अच्छा ब्राह्मण लड़का ढूँढ दूँगा, मुसलमान ईसाई की नौबत नहीं आयेगी।'

गुस्से से जगततारिणी ने कहा, 'तू अभी और सबर करने को कह रहा है ज्योतिष?'

ज्योतिष ने जवाब दिया, 'दोष मेरा तो नहीं है माँ, जो सबर करने को कहना अपराध है। दोष तो तुम्हारा और बाबा का है। मैं तो विदेश में था।'

यह बात तो जगततारिणी भी समझती थीं। लेकिन अच्छा ब्राह्मण लड़का कहाँ, कैसे मिलेगा, सोच नहीं पा रही थी। बोलीं, 'जो ठीक समझकर बेटा, पर मैं बीच में नहीं पड़ूँगी किसी भी बात में, यह पहले से ही कहे देती हूँ।' इतना कहकर भाराक्रांत हृदय वहाँ से उठकर चली गयीं।

प्रायश्चित करके ज्योतिश ने पिता का श्राद्ध किया।

इसके कुछ दिन बाद ही विलायत से लौटा एक बंगाली साहब पात्र रूप में मिला। बैरिस्टरी पास करके दो साल पहले ही देश लौटा था।

शशांकमोहन का रंग तो नेटिव था पर मिजाज ब्रिटिश था – बंगला वह अशुद्ध बोलते थे और अंग्रेजी ग़लत। कुछ ही दिनों में उनके नियमित आने-जाने से सरोजिनी के प्रति उनके मन का भाव स्पष्ट हो उठा।

पर्दे के पीछे से भावी जामाता को देखकर जगततारिणी गुस्से से जल उठीं। और उनका वह गुस्सा उतरा सरोजिनी पर। उसको बुलाकर कहा, 'तू बेहया की तरह उसके सामने क्यों निकलती है?'

लज्जा से संकुचित होकर सरोजिनी चुप खड़ी रही। आँखों से आग बरसाती हुई जगततारिणी वहाँ से चली गयीं। इसके बाद शशांक मोहन कितनी ही बार आये, लेकिन जिसके लिए आते थे, वह दिखायी ही नहीं देती। माँ की बात याद करके सरोजिनी भीतर ही रहती, सामने नहीं पड़ती।

ज्यातिष ने यह बात लक्ष्य करके एक दिन पूछा, 'सरो, आजकल तू इस तरह अलग-अलग क्यों रहती है री?'

सिर नीचा करके सरोजिनी ने अस्फुट स्वर में कहा, 'माँ' – और कुछ नहीं कहना पड़ा,

सब कुछ समझकर ज्योतिष चुपचाप चले गये। इस घर में वह एक अक्षर ही काफ़ी था किसी बात को समझने के लिए।

प्रायः दो माह बाद एक दिन सुबह उस लड़के का प्रस्ताव ज्योतिष ने माँ के समक्ष रखा तो सदा की तरह डाँट खाकर चुप हो गये।

लड़के को चुप देखकर माँ ने ज़रा नरम पड़कर कहा था, 'अच्छा तुम लोग भी तो विलायत गये थे, लेकिन वैसे हो गये क्या?'

धीरे से ज्योतिष ने कहा था, 'सब एक जैसे नहीं होते माँ, कोई-कोई थोड़ा बहुत बदल भी जाता है। पर इतनी सी बात के लिये ऐसा लड़का हाथ से निकल जाने देना ठीक है क्या? शशांक बैरिस्टर बनकर आया है, इतने से दिनों में प्रैक्टिस भी जमा ली है। मुझे तो नहीं लगता माँ, कि उससे शादी करके सरोजिनी किसी बुरे आदमी के पल्ले पड़ेगी। चाल-चलन में जो थोड़ा सा अन्तर आ गया है, उसे अगर नज़रअन्दाज कर दो तो मेरे ख़्याल से तो भविष्य में सब कुछ अच्छा ही होगा।'

जगततारिणी ने कहा, 'मैं कहती हूँ ज्योतिष, कभी अच्छा नहीं होगा। इसके अलावा जो विदेश जाकर विदेशी बन जाये उसका तो मैं कैसे भी विश्वास नहीं कर सकती। यह कौन-सी बात हुई जो जहाँ गया वहीं का हो गया – ना, ज्योतिष ना, उसे तू विदा कर दे बेटा, वह आदमी नहीं बन्दर है। बन्दर के हाथ मैं लड़की किसी भी तरह नहीं दूँगी।'

किसी के भी सम्बन्ध में अपना मत प्रकट करने में जगततारिणी को ज़रा भी विलम्ब नहीं लगता था और उसमें किसी प्रकार का संशय या दुविधा भी नहीं होती थी। और फिर जिस अपराध के लिये उन्होंने अपने पति तक को त्याग दिया था, वह अपराध वह किसी भी प्रलोभन से क्षमा नहीं कर सकतीं, यह समझकर ज्योतिष आगे बिना कुछ कहे चले गए, लेकिन थोड़ी देर बाद आकर बोले, "माँ, एक बात सोचने की है।"

– "क्या?" जगततारिणी ने पूछा।

ज्योतिष ने कहा, "सरोजिनी को तुम लोगों ने जो शिक्षा दी है, उसमें उसकी असम्मति से कुछ नहीं किया जा सकेगा। ऐसा करना सबसे बुरा काम होगा। बचपन से ही उसका भार तुम लोगों ने न लेकर विदेशी मेमों पर छोड़ दिया। उस वातावरण में पलकर उसके मन का झुकाव किस ओर होगा, यह समझना मुश्किल नहीं है।"

जगततारिणी चुप रह गयीं। बात की सत्यता को मन ही मन अस्वीकार नहीं कर पायीं, पर साथ ही प्रकट में स्वीकार करना भी सम्भव नहीं था।

कुछ देर मौन रहकर बोलीं , 'तो ठीक है ज्योतिष, तुम सब ही अगर साहब और मेम बनना चाहते हो तो बनो, पर उससे पहले मुझे काशी भेज दो। जब मैं अब तक इतना सहन कर पायीं हूँ, तो यह भी कर लूँगी।'

ज्योतिष ने जल्दी से झुककर माँ की चरण धूल लेकर सिर से लगाते हुए मुसकराकर कहा, 'फिर तो मुझे भी काशी चलकर रहना पड़ेगा। तुम्हें छोड़कर मैं और कहीं नहीं रह सकता यह तो देश लौटने पर ही तय हो गया था माँ।'

नज़रें उठाकर देखा जगततारिणी ने। अन्तर की अग्नि पर पानी पड़ गया। स्नेहसिक्त स्वर में बोली, ‘नहीं बेटा, तू हम लोगों का काशी वाला मकान खाली करने को लिख दो। यहाँ रहकर अपनी इच्छा हर बात में थोपकर तुम लोगों को कष्ट दूँ, यह उचित भी नहीं है और इसकी कोई आवश्यकता भी नहीं है।’

हँसकर ज्योतिष ने कहा, “ठीक है माँ, चलो, सब काशी चलकर रहेंगे।”

कलकत्ते के मकान में माँ-बेटे के बीच हुए उक्त कथोपकथन के कुछ दिन बाद ही सतीश उपेन्द्र के साथ वहाँ आया था।

जगततारिणी ने भी सतीश को देखा था, बदन पर मोटा जनेऊ था, पूजा-पाठ भी करता था, मुसलमान की छुई पावरोटी और बिस्कुट नहीं खाता था, श्रीमान था, निष्ठावान था, पिता की अगाध सम्पत्ति का वारिस था – मुग्ध हो गयी थी जगततारिणी। इसके बाद जब क्रमशः इस बात का आभास मिला कि उसके विलायत जाकर डिग्री न लेने पर भी, यहाँ तक कि इतने कुसंस्कार होते हुए भी लड़की के मन में इसके प्रति आकर्षण का भाव है – तबसे इनकी संशकित दृष्टि बदल गयी थी एवं इतने दिनों की पूंजीभूत वेदना को भी जैसे सहज हो जाने का रास्ता मिल गया था। और फिर सतीश ने उन्हें ‘माँ’ कहकर बुलाना भी शुरू कर दिया था।

लेकिन इसके बाद बहुत दिनों तक सतीश दिखायी नहीं दिया था। उसके न आने का हर दिन उन्होंने यद्यपि उद्वेग व चिन्ता में काटा था, किन्तु आगे बढ़कर स्वयं कोई खोज-ख़बर लेने का प्रयास भी कभी नहीं किया था। सबसे बड़ा डर तो उन्हें इस बात का था कि कहीं प्रयत्न करने पर कोई बुरी ख़बर सुनने को न मिले।

वह जानती थीं कि उनकी अपनी कन्या के मतामत के ऊपर ही विवाह निर्भर नहीं था। सतीश के वृद्ध पिता अभी जीवित थे। क्या जाने वह क्या कहें। और फिर यही कैसे निश्चय से कहा जा सकता था कि सतीश विलायत गये लोगों के घर रिश्ता करने को तैयार हो जायेगा। इसी शशोपंज में वह दिन काट रही थीं।

परन्तु उस दिन जब वैद्यनाथ के घर आकर सतीश को बैठे बात करते देखा तो आनन्द से आँखों में आँसू आ गये। उनको देखते ही सतीश ने उठकर पाँव छू लिये थे।

उसके कलकत्ता से भागकर अज्ञातवास करने से लेकर सरोजिनी के उसे ढूँढ निकालने तक की सारी बात ज्योतिष ने माँ को बतायी। संकट में पड़ने पर कन्या की रक्षा करने के लिये सतीश के सिर पर हाथ फेरकर असंख्य आशीर्वाद दिये उन्होंने और साथ ही अंग्रेजी सीखकर अंग्रेजों की नकल करने के लिये बुरा-भला कहकर बोली, “बेटा सतीश, मुझे विश्वास है कि यह लोग तुम्हारा यह उपकार कभी नहीं भूलेंगे। पर तुम्हें वहाँ अकेले जंगल में रहने की ज़रूरत क्या है? तुम तो घर के लड़के हो, जब तक हम लोग यहाँ हैं, यहीं क्यों नहीं आ जाते?”

हँसकर सतीश ने कहा, ‘मैं ठीक हूँ माँ। मुझे वहाँ कोई कष्ट नहीं है।’

जगततारिणी बोलीं, “कष्ट की बात नहीं है बेटा, अकेले रहने में झंझट बहुत है। इस

घर में कितने कमरे खाली पड़े हैं, तुम यहीं आ जाओ। हवा-पानी तो जैसा वहाँ का है, वैसा ही यहाँ का भी है।"

सरोजिनी बोली, "फिर तो उनकी जात चली जायेगी माँ।"

अन्दर की बात जानती नहीं थी जगततारिणी, लड़की पर चिढ़कर बोलीं, "तेरी बहुत जबान चलने लगी है सरो! क्यों, हम लोग कौन हैं, जो हमारे यहाँ रहने से लोगों की जात चली जायेगी? बेटा सतीश, तुम उसकी बात पर मत जाओ। और अगर ऐसा ही है तो उपेन अपनी बहू के साथ हमारे घर कैसे इतने दिन रह गया? उनकी जात तो नहीं गयी? तू उसे डरा मत बेकार को।"

मुँह फेरकर सरोजिनी हँसने लगी। सतीश बोला, 'नहीं माँ, जात क्यों जायेगी? मैं प्रायः रोज ही आता हूँ यहाँ, रात का खाना भी हर बार यहीं खाता हूँ।'

सुनक जगततारिणी का चित्त पुलकित हो उठा, बोलीं, "ऐसे ही आते रहा करो बेटा। अब जब तक मैं यहाँ हूँ, मेरे पास ही खाना पड़ेगा तुम्हें रोज"। और वह खाने की व्यवस्था करने चली गयीं।

उनके जाने के बाद सरोजिनी ने कहा, 'आपने तो मुझे गाना सिखाने का वायदा किया था?'

– मैं तो रोज ही आता हूँ, क्यों नहीं सीखतीं? सतीश ने कहा।

– आपके आते ही तो आपका गाना सुनने के लिये भीड़ इकट्ठी हो जाती है – उसमें कैसे सीखा जा सकता है भला?

हँसकर सतीश बोला, "तो 'नो एडमिशन' का बोर्ड देकर दरबान को फाटक पर क्यों नहीं बैठा देतीं?"

– उससे तो अच्छा जो माँ ने कहा है वही करिये न! उस जंगल में न पड़े रहकर यहाँ आ जाइये।

जंगल में रहने का प्रयोजन और किसी से भले ही कहा जा सकता था, पर सरोजिनी से नहीं, अतः सतीश ने कोई जवाब नहीं दिया, चुप रह गया।

सरोजिनी ने फिर कहा, "अच्छा, भैया कह रहे थे वह पाँच-छह दिन बाद कलकत्ता चले जायेंगे, तब उनकी अनुपस्थिति में हमारी देखभाल कौन करेगा?"

– कितने दिन के लिए जा रहे हैं? सतीश ने पूछा।

– कम से कम सात-आठ दिन तो लग ही जायेंगे।

– फिर तो वही व्यवस्था कर जायेंगे। और इतने डर की भी क्या बात है? आप लोग तो हमारे हिन्दू घर की लड़कियों की तरह असूर्यपश्या नहीं है कि घर में किसी पुरुष के न होने से मुश्किल में पड़ जायेगी! आप लोग तो उल्टे कितने पुरुषों के –

सरोजिनी का मुँह लाल हो गया। बीच में ही बोली, "क्या करती हैं हम लोग, बताइये? पुरुषों के कान काट लेती हैं? हम हिन्दू घर की लड़कियाँ नहीं हैं?"

अप्रतिभ होकर जल्दी से बात सम्भालने के लिये सतीश ने जैसे ही सिर उठाया, सामने

के दरवाज़े से ज्योतिष के साथ शशांकमोहन को अन्दर आते देखा।

कमरे में कदम रखते ही हाथ बढ़ाकर जल्दी से आगे आकर शशांकमोहन ने सरोजिनी से हाथ मिलाया और कुशल क्षेम पूछी और फिर अपने इस तह अचानक चले आने की कैफ़ियत देने लगे कि किस तरह कलकत्ते में एकदम उनका मन उचाट हो गया और वह बिना कुछ भी तय किये स्टेशन आकर देवघर का टिकट लेकर ट्रेन में बैठ गये। सरोजिनी के मुँह से ने तो हाँ-हूँ के अलावा कोई बात ही निकली और ना ही उनके आने से उसके चेहरे पर हर्ष प्रकट हुआ।

कोई दसेक मिनट बाद सतीश को उठकर जाते देख अपनी याददाश्त पर ज़ोर डालते हुए शशांक मोहन ने सरोजिनी से पूछा, 'लगता है इनको पहले कहीं देखा है न?'

सरोजिनी का चेहरा चमक उठा। संक्षेप में बोली, 'कह नहीं सकती, कहाँ देखा है।'

कुछ देर बाद जब अन्दर से जगततारिणी ने सतीश को नाश्ते पानी को बुलवाया तो पता चला कि वह किसी से भी कुछ कहे बिना चला गया था।

इसके बाद तीन दिन तक सतीश दिखायी नहीं दिया तो भीतर ही भीतर जगततारिणी क्रुद्ध व उद्विग्न हो उठीं। लड़के को बुलाकर कठोरता से पूछा, 'यह आदमी कितने दिन और रहेगा ज्योतिष? मैं कहती हूँ कि तुम उससे साफ़ कह दो कि उसके यहाँ रहने की कोई ज़रूरत नहीं है।'

माँ की आज्ञा का ज्योतिष ने कैसे पालन किया यह तो पता नहीं, लेकिन जाने से पहले शशांकमोहन को इस बारे में कोई शंका नहीं रही कि जिसके लिये वह आते हैं, उसके मिलने की कोई आशा नहीं है और सतीश ही वह भाग्यवान पात्र है।

मुँह उतर गया उनका, लेकिन आघात को भद्रता से सहन किया उन्होंने और जाते समय सरोजिनी से मिलने का प्रयत्न भी नहीं किया।

ट्रेन में बैठकर विदा लेने के पहले अचानक कुछ याद करके ज्योतिष से पूछा, 'सतीश बाबू कहीं डाक्टरी पढ़ रहे थे, वह पूरी हो गयी?'

सिर हिलाकर ज्योतिष ने कहा, "शायद नहीं। होम्योपैथी स्कूल में कुछ दिन पढ़े थे बस।"

"ओह... होम्योपैथिक स्कूल में! कहकर बात का रुख पलट दिया शशांक मोहन ने।"

## अड़तीस

एकाएक अपने भाई की बीमारी का तार पाकर जगततारिणी को शीघ्रता से शान्तिपुर जाना पड़ा था। इसलिए उस समय सतीश के सामने प्रस्ताव रखने का अवसर उन्हें नहीं मिला। आज उसे अच्छी तरह खिला-पिलाकर बात चलायेंगी, मन-ही-मन यह संकल्प करके, सबेरे उठने के साथ ही उन्होंने मुनीम को निमंत्रण दे आने को भेज दिया था। इसी बीच

यह ऐसी घटना हो गयी, जिसको किसी ने सोचा भी नहीं था। जिसका आना सबसे अधिक अप्रीतिकर है, एकाएक वही शशांकमोहन सबेरे ही ट्रेन से आ पहुँचे हैं, सुनकर जगततारिणी के क्रोध का ठिकाना न रहा। मनुष्य की अत्यन्त अनिच्छित वस्तु से एकाएक बाधाग्रस्त हो जाने से उसके सन्देह का ठिकाना नहीं रहता। इसीलिए ठीक उसी समय एकाएक सरोजिनी को बाहर से आते देखकर उनके समूचे शरीर में विष की ज्वाला फैल गयी और यह विचार उत्पन्न हो गया कि शशांक के इस अचानक लौट आने में सम्भवतः इस अभागिनी लड़की का भी कोई हाथ है। बैरिस्टर लड़के पर तो वह किसी दिन भी पूर्ण विश्वास न कर सकी थीं। वास्तव में उनको दोष दिया भी नहीं जा सकता। उनके हिन्दू आचार-भ्रष्ट लड़के-लड़की सतीश की आचार-परायणता को प्रेम की दृष्टि से भी देख सकते हैं, इस बात को वे अपने हृदय में ग्रहण ही नहीं कर सकती थीं।

लड़की को कड़ी बातें सुनाकर वह रसोईघर में चली गयीं और दासी को रसोई की तैयारी ठीक करने का आदेश देकर स्नान करने चली गयीं। लेकिन एक घण्टे के बाद लौट आने पर लड़की की ओर देखकर माता के नेत्र शीतल हो गये।

इसी बीच झटपट स्नान कर रेशमी साड़ी पहनकर वह माँ के रसोईघर में चली गयी थी और हंसिये से तरकारी काट रही थी। पास ही बैठी हुई दासी उसे बताती जा रही थी।

जगततारिणी ने चुपचाप क्षणभर निहारकर कहा, "हिन्दू की लड़की और किसी भी पोशाक में अच्छी नहीं लगती। तुझे देखकर आज मुझे इसका पता चल गया बेटी। तेरी ओर देखकर इतनी खुशी मुझे और किसी दिन नहीं हुई थी।"

सरोजिनी लज्जा से सिर झुकाकर काम करने लगी। माँ उसी को ताने सुनाकर कहने लगीं, "मैं सब समझती हूँ बेटी, सब समझती हूँ। चाहे वह जितनी परीक्षाएँ क्यों न पास करे, मैं उसे बन्दर के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं कहती। और जिसका संकेत पाकर वह निर्लज्ज फिर यहाँ आ जाये, मेरे जीवित रहते यह बात न होगी, यह मैं शपथ खाकर कहे देती हूँ बेटी!"

थोड़ी देर तक चुप रहकर उन्होंने फिर कहा, "ज्योतिष कहता है कि लड़कपन में जिसको जैसी शिक्षा मिली रहती है, उसके मन का खिंचाव भी उसी ओर हो जाता है। लेकिन यह बात सच होगी क्यों? दिन-रात हैट-कोट पहने रहने से वह पसन्द न आयेगा यह बात किस शास्त्र में लिखी है बेटी!"

तैयारी पूरी करके जगततारिणी रसोई बनाने बैठी और एक बार बोली, "मेरी मनोकामना भगवान यदि पूरी कर दे तो तू देख लेना बेटी, उससे तेरा भला ही होगा।"

सरोजिनी सिर झुकाये माँ की मनोकामना क्या है स्पष्ट रूप से सुन लेने की आशा से कान खोले रही, लेकिन जगततारिणी ने फिर उस बात को खोलकर नहीं बताया, अपने मन से वह रसोई पकाने लगी, वे चुपचाप मन-ही-मन क्या आलोचना करने लगीं, सरोजिनी यह समझ गयी और हैट-कोट के विषय में जिस लज़्जाजनक अपवाद का संकेत करके उन्होंने उसको बार-बार चोट पहुँचायी उसका प्रतिवाद करना भी कठिन नहीं था, लेकिन अत्यन्त

असहिष्णु स्वभाव वाली जगततारिणी को कोई भी बात अन्त तक सुनायी नहीं जा सकती, यह सोचकर वह चुपचाप बैठी रही।

दिन के लगभग दस बजे कुछ हल्ला-गुल्ला सुनायी पड़ा। मुनीमजी कहीं से खोजकर एक बहुत बड़ी रोहू मछली ले आये थे।

जगततारिणी ने रसोईघर से झाँककर मछली देख ली तो प्रसन्न होकर कहा, "वाह! यह तो बड़ी है, लेकिन...।"

सरोजिनी ने कहा, "सतीश बाबू के आने में देर है माँ, अभी दस नहीं बजे हैं।"

जगततारिणी ने कहा, "बजने-बजाने की बात नहीं है बेटी, आज तो मेरी एकादशी है, मैं मछली छूऊँगी नहीं। सोचती हूँ कि तुम्हारा ब्राह्मण रसोइया इसे पका सकेगा या नहीं? अच्छा देख तो एलोकेशी, उस घर की रसोई कहाँ तक बन चुकी है?"

दासी के बाहर जाते ही सरोजिनी ने लज़्जित होकर मुँह से धीरे से कहा, " तुम बताती रहोगी तो क्या मैं न बना सकूँगी?"

जगततारिणी ने आश्चर्य भरे मुँह से कहा, "तू बना सकेगी?"

"बना सकूँगी माँ। तुम केवल बतला दो।"

दासी ठिठककर खड़ी हो गयी। ऐसी सुन्दर बड़ी रोहू मछली के अनजान के हाथ में पड़ जाने की आशंका से वह डर गयी। बोली, "यह कैसे हो सकेगा माँ, बाहरी आदमी खाने वाले हैं।"

जगततारिणी ने कुछ देर तक कुछ सोचकर कहा, "इससे क्या? मेरा सतीश तो कोई बाहरी नहीं है, वह तो मेरे घर का ही लड़का है। तू मुँह बाए खड़ी मत रह एलोकेशी, उस ओर के चूल्हे को अच्छी तरह लीपकर मछली काटना। तू भी एक काम कर बेटी। रेशमी साड़ी पहने रहने से तो सुविधा न होगी। अच्छा रहने दे, अपना आँचल अच्छी तरह कमर में लपेट ले।" फिर हँसकर उन्होंने कहा, "आज मछली पकाने से ही तेरा इस विद्या का श्रीगणेश हो जाये। मैं आशीर्वाद देती हूँ, आज के दिन से तू सदा मछली ही पकाया करे।"

इस आशीर्वाद से सरोजिनी ने अपना मुँह और भी नीचे झुका लिया। एक घण्टे के बाद ज्योतिष किसी काम से माँ के पास आया। रसोईघर के दरवाज़े के निकट खड़ा होकर अत्यन्त आश्चर्य से अवाक हो गया। ध्यान से देखकर उसने कहा, "वह कौन रसोई बना रही है माँ! सरोजिनी है क्या?" माँ ने हँसकर कहा, "देख तो, पहचान सकता है या नहीं!"

"पहचान न सकने की ही बात है माँ। लेकिन वह क्या सचमुच ही रसोई बना रही है या गर्दन में ढोल बाँधकर बैठी हुई है।"

माँ ने एक गूढ़ बात का संकेत करके कहा, "हिन्दू की लड़की को क्या सीखने की आवश्यकता पड़ती है रे, यह बात तो हम लोग जन्म से ही सीखी रहती हैं। लेकिन...।"

"लेकिन क्या माँ?"

लड़के को तनिक आड़ में ले जाकर जगततारिणी ने कहा, "लेकिन मैं अब सोच रही हूँ कि यदि सतीश सुन लेगा तो वह उसके हाथ की बनाई रसोई खायेगा या नहीं।"

ज्योतिष के हँस उठते ही सरोजिनी ने मुँह ऊपर उठाकर देखा। ज्योतिष ने कहा, "माँ तुम सतीश को मनु या पराशर की श्रेणी में रखती हो?"

माँ ने कहा, "तुम लोगों से तो अच्छा ही है!"

ज्योतिष ने कहा, "क्या अच्छा है, सुनूँ तो? सरोजिनी जाकर दाल-भात पकाकर दे आयी थी, तभी उस रात को उसे भोजन मिला था, नहीं तो उपवास ही करना पड़ता, यह क्या जानती हो?"

माँ ने गद्‌गद्‌ होकर आश्चर्य से पूछा, "कब रे?"

ज्योतिष ने उस रात की सारी घटना वर्णन करके सुना दी। सुनकर आनन्द से विह्वल होकर अभिमान के स्वर से उन्होंने लड़की से कहा, "धन्य है बेटी तू! मैं तभी से सोच में पड़ी हुई मर रही हूँ, और तू चुप है?"

ज्योतिष ने हँसकर कहा, "वह भी कैसे जान पायेगी माँ कि तुम मन-ही-मन सोच में पड़कर मरती जा रही हो? लेकिन उस दिन तो मैं खा नहीं सका था, आज खाकर देखता हूँ कि जन्म लेने के साथ ही यह पकाना कैसे सीख चुकी है।" यह कहकर वह हँसते-हँसते बाहर चला गया।

जगततारिणी ने लड़की के लज्जा से झुके मुख की ओर देखकर कहा, "लज्जा की क्या बात है बेटी! अपने ही लोगों को रसोई बनाकर खिलाओगी, इससे बढ़कर सौभाग्य की बात किसी लड़की के लिए और क्या हो सकती है? मैं तब तक पूजा कर आती हूँ?" यह कहकर वह थोड़ी देर के लिए बाहर चली गयी।

उसके बाद सारा दिन बीत गया, लेकिन सतीश दिखायी न पड़ा। न आने का कारण भी किसी ने आकर नहीं बताया। सारा दिन छटपटाकर जगततारिणी ने संध्या के बाद ज्योतिष को बुलाकर कहा, "अवश्य ही वह किसी झंझट में पड़ गया है, तुमने किसी को ख़बर लेने के लिए भेज नहीं दिया?"

ज्योतिष ने लापरवाही के साथ उत्तर दिया, "उतनी दूर मैं किसको भेजने जाऊँ माँ?"

जगततारिणी ने आश्चर्य में पड़कर कहा, "क्यों, क्या दरबान एक बार नहीं जा सकता था?"

"आवश्यकता क्या है माँ?"

"यह तू क्या कह रहा है ज्योतिष? उसकी तबियत ख़राब हो गयी है या नहीं यह ख़बर लेने की भी क्या आवश्यकता नहीं है?"

"क्या आवश्यकता है? वह हमारा आत्मीय भी नहीं है, मित्र भी नहीं है, उसके लिए चिन्तित होकर मरते रहने की मैं कोई आवश्यकता नहीं देखता।" यह कहकर ज्योतिष बाहर चला गया।

केवल इसी थोड़े से समय में सतीश अब उनका कोई नहीं है, उनके मुँह पर लड़के का वह उत्तर जगततारिणी को दुखस्वप्न की भाँति जान पड़ा। वह वहीं खड़ी रही। थोड़ी ही देर में उपवास से निर्बल हुए मस्तिष्क में कितनी ही प्रकार की विचारधाराएँ घूम गयीं,

इसे वह भली प्रकार समझ भी न सकीं।

चुपचाप ऊपर जाकर बिछौने पर लेट जाने पर जगततारिणी ने सरोजिनी को अपने पास बुलाया और उसके मुख की ओर देखते ही वह और भी डर गयीं। थोड़ी देर तक मौन रहकर उन्होंने कहा, "सरोजिनी, सतीश क्यों नहीं आया, तू जानती है?"

सरोजिनी ने कहा, "नहीं।"

लड़की के इस अत्यन्त संक्षिप्त उत्तर से जगततारिणी उठ बैठी और बोली, "नहीं यदि तुम जानती ही नहीं थी तो आदमी भेजकर जान लेने में क्या हर्ज था? यह भी मेरे कहने की बात थी?"

सरोजिनी ने मधुर कण्ठ से कहा, "भैया का कहना है कि आदमी भेजने की आवश्यकता नहीं हैं"

"क्यों नहीं है यह बात मैं जान लेना चाहती हूँ। जाओ, अभी तुरन्त दरबान को भेज दो, जाकर उसकी ख़बर ले आये।"

"वह तो नहीं है माँ, भैया ने उसे उपेन बाबू के पास तार देने के लिए भेज दिया है?"

"उपेन बाबू को? एकाएक उसके पास तार भेजना क्यों पड़ा?"

"मैं सब बातें नहीं जानती। माँ, तुम भैया से ही पूछ लो।" यह कहकर सरोजिनी माँ की एक प्रकार से उपेक्षा करके चली गयी। अब जगततारिणी को एकाएक लगा कि सतीश को अवश्य ही इसके बीच मना कर दिया गया है। इसका कारण क्या है यह बात कोई भी उनको बताना नहीं चाहता यह सच है, पर कोई विशेष कारण है, इसमें कोई सन्देह नहीं और इस भीषण अनिष्ट का मूल वही शशांकमोहन है, और इस दुरभिसन्धि को लेकर कारण चाहे जितना भी भयानक क्यों न हो, उनके स्वयं उपस्थित रहने की दशा में भी लड़के-लड़की ने उनकी अनुमति के बिना ही सतीश को मना कर दिया है, वह विचार मन में आते ही उनका चित्त क्रोध से परिपूर्ण हो उठा। उसी क्षण उन्होंने एलोकेशी को ज्योतिष को बुला लाने को भेज दिया। इसके आने पर उन्होंने पूछा, "तूने सतीश को इस मकान में आने के लिए मना कर दिया है?"

ज्योतिष ने आश्चर्य में पड़कर कहा, "नहीं, यह तुमसे किसने कहा?"

"उपेन के पास तूने सतीश के विषय में कोई तार भेजा है?"

"हाँ।"

"क्या किया है सतीश ने?"

ज्योतिष तनिक चुप रहकर बोला, "जो काम किया है, वह यदि सच हो तो उस दशा में उसके साथ हम लोगों का अब कुछ भी सम्बन्ध नहीं रह सकता।"

"यह ख़बर तुझे किसने दी, शशांकमोहन ने। वह दुष्ट है। उसकी बातों पर मैं तनिक भी विश्वास नहीं करती।"

ज्योतिष ने कहा, "मैं कहता हूँ, यदि उसकी आधी बात भी सच हो तो माँ, सतीश की परछाईं छूने में हमें घृणा होनी चाहिये!"

लड़के के तप्त कण्ठ-स्वर से जगततारिणी ने कोमल होकर कहा, "अच्छी बात है, मुझे स्पष्ट करके ही बता दो न बेटा कि क्या हुआ है। सतीश ने कोई चोरी-डकैती नहीं की है, हत्या करके भी भाग नहीं आया है कि उसकी परछाईं छूने से भी तुम लोगों को घृणा होगी। लड़का ही ठहरा, यदि किसी प्रकार की गलती उसने कर भी डाली हो तो कितने ही लोग ऐसा करते हैं, सुधरते कितनी देर लगती है?"

ज्योतिष ने सिर हिलाकर कहा, "नहीं माँ, ऐसे अपराध क्षमा नहीं किये जा सकते। वस्तुतः सरोजिनी तो क्षमा न कर सकेगी, यह बात मैं तुमको निश्चित रूप से बताये देता हूँ।"

जगततारिणी ने कुछ सोचकर कहा, "उसका अपराध क्या है सुनूँ तो?"

कल सुन लेना माँ उपेन की चिट्ठी जब तक नहीं आती तब तक इस आलोचना की आवश्यकता नहीं है।" यह कहकर जयोतिष दुबारा अनुरोध सुनने के पूर्व ही कमरे से बाहर चला गया।

इतनी देर तक उत्तेजना के आवेगों से जगततारिणी बिछौने पर बैठी हुई थीं, लड़के के चले जाने पर निर्जीव की भाँति पड़ गयीं और लम्बी साँस लेकर बोली, "भगवान, इस कलिकाल में किसी को भी तुमने विश्वास करने योग्य नहीं रखा है!"

अनुमान से ही वह बहुत-सी बातें समझ गयीं, इसीलिए केवल सतीश के लिए नहीं, पति की बातों को स्मरण करके उनकी दोनों आँखों से आँसू झरने लगे।

रात को उन्होंने लड़की को बुला भेजा था। एलोकेशी ने सरोजिनी की कोई आहट न पाकर, लौटकर कहा, "बहनजी सो गयी हैं।"

यह सुनकर उन्होंने अपने सिर पर हाथ पटका। वह लड़की ऐसी बुरी ख़बर सुनकर भी सो सकती है, अर्थात वह सतीश की अपेक्षा मन-ही-मन उसी बन्दर के प्रति अनुराग रखती है। यह बात सोचकर लड़की के प्रति उनके क्रोध और अनादर की सीमा न रही।

दूसरे दिन लगभग तीन बजे फाटक के सामने साइकिल खड़ी करके सतीश ने बाहर बैठकखाने में प्रवेश किया।

उसका सूखा मुँह, इधर-उधर बिखरे हुए रूखे बालों ने उपस्थित सभी लोगों की दृष्टि आकर्षित की। सरोजिनी ने मुँह ऊपर उठाकर देखा, लेकिन कोई बात नहीं कही। ज्योतिष ने पूछा, "आपकी तबियत क्या ठीक नहीं है सतीश बाबू?"

सतीश ने तनिक हँसने का प्रयास करके कहा, "नहीं।"

किसी ने फिर भी बात नहीं कही, यह देखकर सतीश मन-ही-मन अत्यन्त आश्चर्य में पड़ गया। वह सोचते-सोचते आ रहा था कि आज वहाँ पहुँचने के साथ ही अभियोग शिकायत का अन्त न रहेगा। इसीलिए उसने घर के अन्दर जाने को तत्पर होकर स्वयं ही कहा, "कल के अपराध के लिए पहले माँ से क्षमा माँग आऊँ, उसके बाद दूसरा काम होगा।"

शशांक अब त तीखी दृष्टि से सतीश की ओर देख रहा था। उसी ने कहा, 'माँ अभी सो रही हैं, उनको जगाकर अभी क्षमा माँगने के लिए जल्दी ही क्या है? बैठिये, आपके

साथ कुछ बातें करनी हैं।"

उसकी बातों के ढंग से सतीश अत्यन्त आश्चर्य में पड़कर बोला, "मेरे साथ?"

शशांक बोला, "जी हाँ, दुर्भाग्यवश करने की आवश्यकता ही तो है।" फिर ज्योतिष को दिखाकर बोला, "आप तो जानते ही हैं, मैं उनका एक परममित्र हूँ, नहीं-नहीं, ज्योतिष बाबू, आप उठियेगा मत – आपके भाग जाने से कैसे काम चलेगा? अपनी नालिश आप लोगों के सामने ही करना चाहता हूँ। आप दोनों ही बैठिये।" यह कहकर उसने सरोजिनी की ओर तिरछी दृष्टि से देखा। लेकिन सरोजिनी इस प्रकार गर्दन झुकाये रही कि उसने कुछ देखा ही नहीं।

शशांक ने सामने की मेज़ पर हाथ पटककर कहा, "बचपन से मेरा यही स्वभाव है कि जिन लोगों को प्यार करता हूं, उनके सम्बन्ध में किसी प्रकार भी मैं उदासीन नहीं रह सकता। इसीलिए कल यह बात सुनते ही मैंने मन ही मन कहा, यह तो अच्छी बात नहीं है, सतीश बाबू के इस निर्जनवास की ख़बर लेनी चाहिये। आप सम्भवतः रुष्ट होंगे सतीश बाबू! लेकिन मैं तो अपने स्वभाव के विरुद्ध चल नहीं सकता। आपका क्या विचार है ज्योतिष बाबू?"

ज्योतिष चुपचाप सिर झुकाये बैठा रहा। सतीश भी चुपचाप निहारता रहा।

इन श्रोताओं की अटूट नीरवता के बीच शशांक की उत्तेजना का वेग अपने आप ही ढीला पड़ गया। उसने पहले की अपेक्षा संयत कण्ठ से कहा, "ज्योतिष मेरे परम मित्र हैं, इसीलिए आपसे कुछ प्रश्न करने को मुझे अधिकार है। आप तो जानते हैं...।"

उस बात के बीच में ही सतीश ने गर्दन हिलाकर कहा, "नहीं, मैं मित्रता की बात कुछ भी नहीं जानता, लेकिन आपका प्रश्न क्या है, सुनूँ तो!"

शशांक ने गले को साफ़ करके कहा, "मैं जान लेना चाहता हूँ कि आप यहाँ आकर क्यों ठहरे हैं?"

सतीश ने कहा, "मेरी इच्छा। आपका दूसरा प्रश्न?"

कुछ घबराहट में पड़कर ज्योतिष के मुँह की ओर देखकर शशांक कहने लगा, "राखाल बाबू का कलकत्ता का डेरा खोजने में बड़ी कठिनाई हुई है।

सतीश बाबू को वे पहचानते हैं, उन्होंने ही कहा...।"

सतीश के दोनों नेत्र अंगारे की तरह जलने लगे, उसने कहा, "चूल्हे में जाये राखाल बाबू। आप अपनी बात कहिये।"

इस बार ज्योतिष ने मुँह ऊपर उठाकर कहा, "सतीश बाबू, शशांक मेरे अनुरोध से ही आपसे पूछ रहा है। आपकी इच्छा हो तो उत्तर नहीं भी दे सकते हैं, लेकिन उसका अपमान आप मत कीजिये। हम लोगों के साथ आपने जो व्यवहार किया है, उसको ध्यान में रखते हुए आपसे कोई भी प्रश्न करना उचित नहीं था, केवल अपनी माँ के कारण ही मुझे आपके अपने ही मुँह से एक बार सुन लेने की आवश्यकता है। अच्छी बात है, मैं ही प्रश्न करता हूँ – सावित्री कौन है? और उसके साथ आपका क्या सम्बन्ध है?"

